का प्रतिद्वंद्वी। बहु० همکاران

**هم کاری، همکاری** ham-kār-ī (حامص.)
१-समान व्यवसाय। २-प्रतिद्वंद्व, प्रतिद्वंद्विता। ३-सहकारिता।

به ~ دعوت کردن
किसी से कार्य व व्यवसाय में सहयोग चाहना, सहकारिता के लिए आमंत्रित करना।

**هم کاسه، همکاسه** ham-kāsa(-e) (ص.)
१-सहभोजी, साथ खाने-पीने वाला, हाँडीवाल। २-(ला०) घनिष्ठ, हमनशीन।

**هم کنون** ham-konūn [= هم اکنون] (ق.)
अभी, इसी पल, इसी क्षण, तुरंत।

**هم کیش** ham-kīš (ص.)
सहधर्मी।

**هم کیشی** ham-kīš-ī (حامص.)
सहधर्मिता।

**هم گامی، همگامی** ham-gām-ī (حامص.)
सहगामिता।

**همگان** hama(e)gān (مبهم؛ ص.)
همه का बहु०। सभी, सब कुछ, सारा, समग्र, समस्त।

**همگانی** hama(e)gān-ī (ص‌نسب.)
सार्वजनिक : تلفن همگانی.

**همگر** ham-gar (صفا.، ص‌شغل.)
१-जोड़ने वाला। २-रफ़ूगर।

**هم گرایی، همگرایی** ham-gerāy-ī (حامص.)
(शरीर०) अभिसरण, अभिसारिता।

**هم گروهه، همگروهه** ham-gorūh-a(-e) (ص.)
एक दल वाले, यौथिक, सहचर।

**همگنان** ham-gen-ān [= همگینان]
همگن का बहु०। १-(مبهم.) सब, सभी, सर्व। २-(ص.) सहयोगी, साथी, सहकारी।

**هم گوهر** ham-gawhar (gow-) (ص.)
सजात, सहोदर।

**هم گوهری** ham-gawhar-ī (حامص.)
सजात्य, समजातीय।

**همگی** hama(e)g-ī (ص‌نسب.)
सब, सर्व, तमाम, पूर्ण।

**همشیره شدن** ham-šīra(e)-šodan (مصل.)
अनुकूल होना, साज़गार होना।

**هم طبق** ham-tabaγ [ف. - ع.] (ص.)
सहभोजी। = هم سفره

**هم عصر، همعصر** ham-asr [ف. - ع.] (ص.)
समकालीन, समकालिक।

**هم عصری، همعصری** ham-asr-ī [ف. - ع.] (حامص.)
समकालीनता।

**هم عنان، همعنان** ham-enān [ف. - ع.] (ص.)
१-साथ-साथ चलने वाला सवार अथवा प्यादा, सहगामी। २-बराबर।

**هم عنانی، همعنانی** ham-enān-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-साथ-साथ चलना, सहगामिता। २-बराबरी।

**همعنانی کردن** ham-enānī-kardan [ف. - ع.] (مصل.)
१-साथ-साथ चलना। २-बराबरी करना।

**هم عهدی، همعهدی** ham-ahd-ī [ف. - ع.] (حامص.)
सहप्रतिज्ञाबद्धता, समप्रतिज्ञाबद्धता।

**هم قبیله** ham-γabīla(-e) [ف. - ع.] (ص.)
एक ही क़बीले के।

**هم قدح** ham-γadh [ف. - ع.] (ص.)
हम प्याला।

**هم قدر، همقدر** ham-γadr [ف. - ع.] (ص.)
समान पदीय।

**هم قرین** ham-γarīn [ف. - ع.] (ص.)
अंतरंग, घनिष्ठ, हमनशीन।

**هم قطار، همقطار** ham-γatār [ف. - ع.] (ص.)
१-समान पंक्ति में चलने वाले घोड़े। २-एक ही रेवड़ के, एक ही गल्ले के। ३-सहकर्मी, समकर्मा, समक्रिय। ४-सेवक, चाकर, नौकर।

**هم قلم، همقلم** ham-γalam [ف. - ع.] (ص.)
१-सहलेखक। २-पूछताछकर्ता, जाँचकर्ता।

**هم کار، همکار** ham-kār (ص.)
१-समकर्मा, हमपेशा, समक्रिय। २-प्रतिद्वंद्वी। ३-कुश्ती

23



هم سفر ham-safar [ف. - ع.] (ص.)
सहयात्री, हमसफ़र।

هم سفرگی ham-sofra(e)g-ī (حامص.)
एक साथ एक ही दस्तरख़ान पर भोजन करना।

هم سفره، همسفره ham-sofra(-e) (ص.)
एक ही दस्तरख़ान पर साथ बैठकर खाना खाने वाले, सहभोजी, हाँडीवाल।

هم سفری، همسفری ham-safar-ī [ف. - ع.] (حامص.)
सहयात्रा।

هم سن، همسن ham-sen(n) [ف. - ع.] (ص.)
समवयस्क, हमउम्र।

هم سنگ، همسنگ ham-sang (ص.)
१-समतौल, हम वज़न। २-समान पदीय।

هم سوگندی، همسوگندی ham-sawgand-ī (حامص.)
साथ-साथ क़सम खाना।

هم شأن، همشأن ham-ša'n [ف. - ع.] (ص.)
समान पदीय।

هم شراب ham-šarāb [ف. - ع.] (ص.)
एक साथ मद्यपान करने वाला।

هم شکم ham-šekam (ص.)
सजातीय, समजातीय।

هم شو(ی)، همشو(ی) ham-šū(y) (ص.)
सौतन, सपत्नी।

هم شیر، همشیر ham-šīr (ص.)
सहोदर, सगोत्र।

همشیر زاده ham-šīr-zāda(e) (صمر.، اِمر.)
बहन का पुत्र, भानजा, भगना।

هم شیرگی، همشیرگی ham-šīra(e)g-ī (حامص.)
सगारत, सगापन।

۱-هم شیره، همشیره ham-šīra(e) (ص.، اِ.)
१-बहन, सहोदरा, धाय-बहन। २-धाय-भाई। ३-सगे संबंधी। ४-समवयस्क, हमउम्र। ५-अनुकूल, माफ़िक़। बहु० همشیرگان

۲-هم شیره، همشیره ham-šīra(e) (ص.)
दो या दो से अधिक व्यक्ति जो तंबाकू, अफ़ीम आदि साथ-साथ पीते हों, चरसी-यार।

~ مسمار
टेढ़ी-मेढ़ी कील। * الف مسمار

هم زیستی، همزیستی ham-zīst-ī (حامص.)
सहजीवन, सहजीविता।

~ مسالمت آمیز
(राज०) शांतिपूर्ण सहजीवन।

همساده ham-sāda(-e) [= همسایه]
दे० همسایه

همساز ham-sāz (ص.)
१-एकमत, सहमत। २-रिश्तेदार, नातेदार, सगा, सहोदर।

همسازی ham-sāz-ī (حامص.)
१-सहमति, मतैक्य। २-सगापन, सगारत, समवाय संबंध।

همسالی ham-sāl-ī (حامص.)
समवयस्कता।

همسان ham-sān (ص.)
समान, सदृश, एक जैसे।

همسانی ham-sān-ī (حامص.)
समानता, सदृशता।

همسایگی ham-sāya(-e)g-ī (حامص.)
पड़ोस, प्रतिवेश।

همسایگی کردن ham-sāya(-e)g-ī-kardan (مصل.)
पड़ोस करना, पड़ोसी होना।

همسایه ham-sāya(-e) [= همساده] (ص.)
१-एक ही छत के नीचे रहने वाले दो या दो से अधिक लोग। २-पड़ोसी, हमसाया। ३-पड़ोसी देश या राज्य।

~ مسیح
(ला०) सूर्य, सूरज।

همسایه داری ham-sāya(-e)-dār-ī (حامص.)
पड़ोस, पास-पड़ोस, प्रतिवेश।

هم سخنی، همسخنی ham-soxan-ī (حامص.)
सहमति, मतैक्य।

همسر ham-sar (ص.)
१-समान क़द-काठी का। २-समान पदीय। ३-बराबर का। ४-पति/पत्नी, शौहर/बीवी।

۲–هم دستان، همدستان ham-dastān
दे० همداستان

هم دل، همدل ham-del (ص.)
१–समान विचार वाले। २–सहमत, एकमत। ३–घनिष्ठ (मित्र), जिगरी (दोस्त)।

هم دلی، همدلی ham-del-ī (حامص.)
१–सहमति, मतैक्य। २–घनिष्ठता, अंतरंगता।

هم دم، همدم ham-dam (ص.)
१–साथी, संगी, सहचर, हमदम। २–एक भाषाभाषी, हमज़बान। ३–जिगरी दोस्त, हम प्याला। ४–(ला०) चषक, जाम, शराब का प्याला। ५–(खेल०) बराबर साँस रखने वाले दो ग़ोताख़ोर।

هم دمی، همدمی ham-dam-ī (حامص.)
१–मित्रता, दोस्ती। २–एक भाषा भाषिता। ३–घनिष्ठता।

هم دوش، همدوش ham-dūš (ص.)
१–समपदीय, समान प्रतिष्ठा वाले। २–बराबर, समान। ३–प्रिय, साथी, दोस्त, यार।

هم دیدار شدن ham-dīdār-šodan (مصل.)
एक दूसरे के दर्शन करना।

هم دیگر، همدیگر ham-dīgar [= همدگر] (ص‌مر.)
एक साथ, आपस में, परस्पर।

هم دین، همدین ham-dīn [ف. - ع.]
सहधर्मी।

هم دیهی، همدیهی ham-dīh-ī [= همدهی] (حامص.)
एक ही ग्राम के।

هم راز، همراز ham-rāz (ص.)
हमराज़।

هم راه، همراه ham-rāh
१–(ص.) सहयात्री, हमराह; सहपंथी। २–(ला०) सहमत, एकमत। ३–(ق.) सहमति से।

هم راه کردن ham-rāh-kardan (مصم.)
१–साथ-साथ यात्रा करना, सफ़र करना; साथ भेजना। २–व्यक्ति या वस्तु को किसी की सहमति से भेजना।

هم رای، همرای (رأی) ham-rāy [ف. - ع.] (ص.)
सहमत, एकमत।

هم رایی، همرایی (رأیی) ham-rāy-ī [ف. - ع.] (حامص.)
सर्वसंमति, एकमतता, मतैक्य।

هم ردیف، همردیف ham-radīf [ف. - ع.] (ص.)
१–समान पदीय। २–असैनिक पदाधिकारी जो सैनिक अधिकारी के समतुल्य हो।

هم رس، همرس ham-ras (ص.)
संगामी, अभिसारी।

هم رکابی، همرکابی ham-rekāb-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१–एक साथ सवार होकर चल पड़ना। २–'رکاب' की चाकरी।

هم رنگ، همرنگ ham-rang (ص.)
१–समान रंग का, एक ही रंग का। २–समान स्वभाव का।

هم رو(ی)، همرو(ی) ham-rū-(ī) (ص.)
आमने-सामने, रू-ब-रू, संमुख।

هم رو(ی) شدن ham-rū-(ī)-šodan (مصل.)
आमने-सामने होना।

همره ham-rah [= همراه]
दे० همراه

هم ریش، همریش ham-rīš (ص.)
१–समवयस्क, एक ही आयु के, हमसिन। २–साढ़ू, हमज़ुल्फ़।

هم ریشی، همریشی ham-rīš-ī (حامص.)
१–समवयस्कता। २–साढ़ू होना।

هم زاد، همزاد ham-zād [= هم زاده] (ص.)
१–जुड़वाँ बच्चे। २–समवयस्क, हमउम्र।

هم زانو، همزانو ham-zānū (ص.)
१–मिलकर बैठने वाले, हमनशीन। २–दोस्त, मित्र।

هم زبان، همزبان ham-zabān (ص.)
१–सहभाषी, समभाषी, एक ही भाषा बोलने वाला। २–दोस्त, मित्र। ३–सहमत, एकमत।

هم زمان، همزمان ham-zamān (ص.)
समकालीन, समकालिक।

همزه hamza(-e) [= ع. همزة] (إ.)
(व्या०) व्यंजन, हमज़ा।

25



**هم حالت، همحالت** ham-hālat [ف. - ع.] (ص.)
समान स्थिति का, एक ही हालत का, समावस्था।

**هم حزب** ham-hezb [ف. - ع.] (ص.)
सवर्ग, समवर्ग, एक ही गुट या दल के।

**هم خواب، همخواب** ham-xāb (ص.)
सहवासी, साथ सोने वाला, अंकशायी।

**هم خوابگی، همخوابگی** ham-xāba(e)g-ī (حامص.)
सहवासिता, सहवास, मैथुन।

**هم خوابه، همخوابه** ham-xāba(e) (ص.)
१-सहवासी, हमबिस्तर, साथ सोने वाली, सहशय्या; पत्नी, भार्या। २-साथी, संगी।

**هم داستان، همداستان** ham-dāstān (ص.)
१-एकमत, सहमत। २-साथ-साथ वार्तालाप करने वाला।

**هم داستانی، همداستانی** ham-dāstān-ī (حامص.)
सर्वसंमति, सहमति, मतैक्य।

به ~
सहमति से।

**هم داستانی کردن** ham-dāstānī-kardan (مصل.)
सहमति होना, मतैक्य होना।

**هم درد، همدرد** ham-dard (ص.)
सहानुभूति रखने वाला, हमदर्द।

**هم دردی، همدردی** ham-dard-ī (حامص.)
सहानुभूति, हमदर्दी।

**هم درس، همدرس** ham-dars [ف. - ع.] (ص.)
सहपाठी।

**هم درسی، همدرسی** ham-dars-ī [ف. - ع.] (حامص.)
सहपाठिता।

**هم دست، همدست** ham-dast (ص.)
१-सहकर्मी। २-साथ बैठने वाला, घनिष्ठ। ३-दो या दो से अधिक लोग जो पद, प्रतिष्ठा में समान हों, समपदीय, समान पदीय।

**۱-هم دستان، همدستان** ham-dastān (ص.)
सहगायक।

**همت بستن** hemmat-bastan [ع. - ف.] (مصل.)
१-दृढ़ निश्चय करना, पक्का इरादा करना। २-एकाग्रचित्त होना, पूर्णतः ध्यान देना।

**همتراز** ham-tarāz (ص.)
बराबर, समान, समरूपी।

**همت کردن** hemmat-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
संकल्प करना, प्रतिज्ञाबद्ध होना, इरादा करना।

**همتوان** ham-tavān (ص.)
१-समान सामर्थ्य एवं बल वाला। २-सम संख्यांक। ३-रक्त वर्णी द्रव्य।

**هم جفت** ham-ǰoft (ص.)
१-सहबंधु, निकट संबंधी। २-पत्नी; पति।

**هم جناغ** ham-ǰanāγ (إ.)
(आ०बो०) साढ़ू भाई।

**همجنس** ham-ǰens [ف. - ع.] (ص.)
१-समलिंगी, समलैंगिक। २-सजातीय, सवर्गीय।

**هم چنان، همچنان** ham-čonān (ča-, če- .تد) [= هم چونان]
१-(ق. تشبیه.) उस जैसा, उस तरह का। २-(ص.) उस के समान। ३-(إ.، صفت بجای موصوف) उस जैसा व्यक्ति, उस जैसा आदमी। ४-उसी रूप का, उसी शक्ल का। ५-(ق.) एक-जैसा, एक समान। ६-पहले जैसा, पहले की तरह। ७-इसके बावजूद।

~ که
बिलकुल उसी प्रकार, उसी जैसा।

**همچنان چون** ham-čonān-čon (ق. تشبیه)
उसी जैसा, उसी प्रकार का, उसी तरह का।

**هم چند، همچند** ham-čand-e (ص.)
१-समतुल्य, बराबर। २-समरूप, समान रूप का, समाकार।

**هم چندی، همچندی** ham-čand-ī (إ.)
बराबरी, समतुल्यता।

**هم چو، همچو** ham-čo [= همچون] (ق.)
के समान, के जैसा।

**همچین** ham-čīn [= هم چنین] (ق.)
उसी ढंग का, उसी तरीके का, उसी तरह का।

**همبستگی** ham-basta(e)gī (حامص.)
१-सहसंबंधता, परस्पर संबद्धता। २-मध्यवर्ती संबंध। ३-(राज०) राजनीतिक वर्गों की पारस्परिक साझी नीति, पारस्परिक समझौता, आपसी समझौता।

**همبسته** ham-basta(-e)
१-(ص.) संयुक्त, जुड़ा हुआ। २-(امر.) मिश्र धातु, एलॉय, मिश्रातु।

**همپا** ham-pā (ص.)
(आ०बो०) सहगामी, सहचर, सहयात्री; साथी।

~ ی کسی رفتن
किसी के साथ जाना।

**همپالکی** ham-pālak-ī (ص.)
(ला०) दुष्कर्म एवं अनैतिक कार्य में लिप्त सहकर्मी।

**هم پشت** ham-post (ص.)
समर्थक, सहयोगी, मददगार।

**همپشتی** ham-post-ī (حامص.)
(आ०बो०) समर्थन, सहारा, आपसी सहायता।

**هم پیاله** ham-piyāla(-e) (صمر.)
(आ०बो०) एक साथ बैठकर मद्यपान करने वाला, घनिष्ठ मित्र।

**هم پیشه** ham-pīsa(-e) (ص.)
सहव्यवसायी, सहवृत्ति, सहकार।

**هم پیمان** ham-paymān(pey-) (ص.)
सह प्रतिज्ञाबद्ध, एक ही प्रतिज्ञा अथवा समझौते से बँधे हुए।

**همت** hemmat [=ع. همة] (امص.)
१-आशय, इरादा, इष्टार्थ। २-अभिप्राय, संकल्प। ३-हौसला, साहस, जुरअत। ४-उच्च प्रवृत्ति, आला ख़याली।

پستی ~
संकीर्ण प्रवृत्ति।

علو ~
महत्वाकांक्षा।

~ ورزیدن
प्रयास करना, कोशिश करना।

**همتا** ham-tā [= همتای = همتاه] (ص.)
१-समान, बराबर। २-समतुल्य, हमपल्ला, समकक्ष।

**همانا** ha-mānā (ق.)
१-जैसे कि, आभासित रूप में, गोया। २-निश्चित रूप से, अवश्य ही।

نه ~ که
बिल्कुल नहीं, निश्चय ही नहीं, कदापि नहीं। ३-अटकल से, अंदाज़े से।

گفتن بر ~
अनुमान, अंदाज़ा, अटकल।

**همان جا** hamān-jā (ق.)
उसी जगह, उस जगह पर।

**همان دم** hamān-dam (ق.)
फ़ौरन, उसी समय, तत्काल, उसी पल।

**همان ساعت** hamān-sā'at [ف. - ع.] (ق.)
१-उसी समय, उसी घड़ी। २-उसी क्षण, तभी।

**همان طور** hamān-tawr (-ow-) [ف. - ع.] (ق.)
उसी ढंग से, उसी तरीक़े से, उसी तरह से।

**همان که، همانکه** hamān-ke (حر. ربط. مر.)
वही (व्यक्ति अथवा वस्तु) जो कि।

**همان گاه، همانگاه** hamān-gāh (ق. زمان)
१-उसी समय पर, तत्काल, तुरंत। २-उसी स्थान पर, उसी जगह।

**همانگویی** hamān-gūy (حامص.)
(किसी कथन अथवा पदांश का) पुनरावर्तन, दोहराव।

**همانند** hamānand (ربط.)
समान, मिलता-जुलता, एक जैसा, उसी जैसा।

~ کردن
समरूप बनाना, एक जैसा बनाना, उसी जैसा बनाना।

**همانند سازی** hamānand-sāz-ī (حامص.)
समरूपीकरण, समानताकरण।

**همایون** homā-yūn [= هما (= همای) + گون، پسـ.]
१-(ص.) मांगलिक, शुभ। २-(إ.) (संगीत) ईरानी संगीत की एक मूर्च्छना।

**همباز** ham-bāz (ص.)
हमजोली, साथी; सहखिलाड़ी, याड़ी, साथ खेलने वाला।

27



~ زمان
समकालीन।

~ سفر
सहयात्री, हमसफ़र।

~ شهری
हमशहरी, एक ही शहर का।

~ عصر
समकालीन।

~ کلاسی
सहपाठी, सहाध्यायी।

~ مذهب
सहधर्मावलंबी।

~ مسلک
सह संप्रदायी।

~ معنی
समानार्थी।

~ میهن
सहदेशवासी, हमवतन।

~ نام
मीता, हमनाम।

~ وزن
संभार, हम वज़न।

**هم** ham(m) [ع.] (ا.)
प्रयत्न, प्रयास, कोशिश :
تمام هم خود را صرف این کار کرد.

**هما** homā [= همای] (ا.)
शुभ सूचना लाने वाला एक काल्पनिक पक्षी, हुमा।

**هم آشیان** ham-āšiyān (صمر.)
१-सहवासी, एक साथ रहने वाला। २-साथी, संगी।

**هم آغوش** ham-āγūš (ص.)
आलिंगित, बग़लगीर।

**هم آغوشی** ham-āγūš-ī (حامص.)
आलिंगन, बग़लगीरी।

**همافر** homāfar (ا.)
हुमाफ़री के दर्जे वाला पुलिस अफ़सर।

**همافری** homāfar-ī (حامص.)
(उन्नीसवीं शताब्दी के पाँचवें दशक में प्रचलित) सेना एवं पुलिस की तकनीकी सेवा का एक दर्जा।

**هم آمدن** ham-āmadan (مصل.)
१-बंद हो जाना, रुक जाना, अवरुद्ध होना। २-समाप्त होना, ख़त्म होना।

**هم آواز** ham-āvāz (ص.)
१-सुसंगत, सुस्वर। २-एकमत, सहमत, एक ज़बान, सर्वसंमत।

**هم آوازی** ham-āvāz-ī (حامص.)
१-सुसंगता, समध्वन्यता। २-सर्वसंमति, सहमति, एकमतता।

**هم آوازی کردن** ham-āvāzī-kardan (مصم.)
१-सुसंगति करना, स्वर सामंजस्य बनाना। २-सहमत होना, एक मत होना।

**هم آوردن** ham-āvardan (مصم.)
سر... را ~
(आ०बो०) सर्वसंमति से फ़ैसला करना।

**هم آهنگ** ham-āhang (صمر.)
१-(संगीत) सुस्वर, सुरीला। २-(ला०) सहमत, सुसंगत।

**هم آهنگی** ham-āhang-ī [= هماهنگی] (ا.)
१-(संगीत) समध्वन्यता, सुस्वरता, सुरीलापन। २-ध्वन्यात्मक तालमेल, स्वर-संगति। ३-सामंजस्यता, सुसंगतता। ४-सहकारिता, मेल-जोल।

**هماهنگی کردن** ham-āhangī-kardan (مصل.)
१-(संगीत) सुसंगति होना, समध्वन्यात्मक होना, सुस्वर होना। २-ऐक्य होना, एकमत होना। ३-समरूपी होना, एक जैसा होना। ४-सामंजस्य बनाना, मेल-जोल बढ़ाना।

**هم اکنون** ham-aknūn (ق.)
इसी क्षण, अभी-अभी।

**همام** homām [ع.] (ا.)
१-अति बलशाली राजा, महान् सम्राट। २-शूरवीर, बहुत बहादुर। बहु० (hemām) همام

**همان** hamān [= هم + آن]
१-(ص.) वही; पूर्व कथित, पूर्व इंगित। २-(ق.) उसी तरह, उसी प्रकार से, वैसे। ३-(ص.) समतुल्य, समरूप, बराबर। ४-(ق.) फिर, दोबारा; भी।

~ زمان
तभी, उसी समय; तत्काल, फ़ौरन।

~ که
जैसे ही, ज्यों हि; वही जो कि।

28



**هلاکت** halākat [ازع.] (امص.)
मृत्यु, मौत, विनाश, ध्वंस।

به ~ رسیدن
विनाश होना, तबाह होना, बरबाद होना, ध्वंस होना।

**هلاک شدن** halāk-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
मृत्यु होना, मर जाना, हलाक होना।

**هلاک کردن** halāk-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
मार डालना, हलाक करना।

**هلاک کننده** halāk-konanda(-e) [ع. - ف.] (صفا.)
हत्यारा, संहारक, वधक।

**هلال** helāl [ع.] (ا.)
१-नव चंद्र, नया चाँद। २-चंद्राकार।

~ عید
ईद का चाँद, शुक्ल पक्ष की प्रथमा का चाँद, हिलाल।

**هلال ابرو** helāl-abrū [ع. - ف.] (صمر.)
नवचंद्र समान भृकुटि, हिलाल के आकार की भौंह।

**هلال منظر** helāl-manzar [ازع.] (صمر.)
प्रियदर्शी, सुंदर।

**هلالی** helāl-ī [ع. - ف.] (صنسب.)
१-नवचंद्र संबंधी। २-नवचंद्राकार। ३- एक प्रकार की पिस्तौल जिसका दस्ता नवचंद्राकार होता है। ४-(ज्या०) वृत्त का एक खंड।

**هلاهل** halāhel [= هلهل، سنس. halāhala] (ا.)
(वन०) हलाहल (पादप)।

**هلپ هلپ** holop-holop (اصت.، تمر.)
शोर-गुल के साथ, कोलाहलपूर्ण, बहुत आवाज़ के साथ।

~ خوردن (نوشیدن)
(आ०बो०) चप-चप करके खाना।

**هل دادن** hol-dādan [= هول دادن] (مصم.)
किसी को आगे धक्का देना, धकेलना, धकियाना। = هلش دادن.

**هلفدونی** holof-don-ī (امر.)
(आ०बो०) बंदी-गृह, काल-कोठरी, जेल, कारावास।

**هلو** holū (ا.)
(वन०) आड़ू (पेड़ और फल)।

**هلو پوست کنده** holū-pūst-kanda(-e)
१-(امر.) छिलका उतारा हुआ आड़ू। २-(صمر.) सुंदर कुँवारी लड़की; विवाह योग्य गुलाबी गालों वाली लड़की।

**هلهله** helhela(-e) (ا.)
खुशी का शोर-गुल, हंगामा, जोश एवं उत्साह के कारण उत्पन्न शोर-शराबा।

**هله هوله** hala-hūla(-e) (امر.)
(आ०बो०) विभिन्न प्रकार के परंतु असमान भोज्य पदार्थ एवं फल आदि।

**هلیکوپتر** helīkopter [فر. helicoptere] (ا.) .
हेलीकॉप्टर।

**هلیله** halīla(-e) [سنس. haritaka] (ا.)
(वन०) हरड़, हड़।

~ٔ زرد
पीली हरड़।

~ٔ سیاه
काली हरड़, बड़ी हरड़।

**هلیم** halīm [ازع. هلام ha-, ho-] (ا.)
गेहूँ, चने की दाल एवं दलिया, मांस आदि पकाकर बनाया गया व्यंजन, हलीम।

**هم** ham [= هام] (ا.)
१-भी, तथा, एवं : هم من خوردم، هم او. २-दोनों : باهم دشمنند.

با ~
एक दूसरे के साथ, इकट्ठा, एक साथ।

~ آوردن
१-बंद करना। २-निकट लाना, क़रीब करना, पास लाना। ३-समाप्त करना।

از ~ پاشیدن
१-विच्छेदन होना, अलग होना, पृथक् होना। २-बिखरना, तितर-बितर होना।

به ~ خوردن
१-जी का मतलाना, मतली होना। २-विच्छिन्न होना। ३-टकराना।

~ جنس
समलिंगी, समलैंगिक।

29



هفت قلم haft-γalam (امر.)
१-एक ही प्रकार की सात चीज़ें। २-संपूर्ण शृंगार, साज-सज्जा के सात अंग। दे० هرهفت

~ آرایش کرده
पूर्ण रूप से सजा-धजा, सुसज्जित, शृंगारित।

~ بزک کردن
(आ०बो०) अच्छी तरह सजना-सँवरना।

هفتگی hafteg-ī (ق.)
साप्ताहिक, सप्ताह में एक बार।

هفتم haft-om (عدد.)
सातवाँ।

هفته haft-a(-e) (ا.)
१-सप्ताह, हफ़्ता। २-किसी व्यक्ति की मृत्यु का सातवाँ दिन।

هفت یک haft-yak(yek) (عدد.)
सातवाँ हिस्सा (१/७)।

هفده haf-dah(hef-) [= هفت ده = هفتده] (عدد.)
सत्रह।

هفدهم haf-dah-om(hef-) (ص.، عدد.)
सत्रहवाँ।

هق و هق heγγ-o-heγ (اصت.، ق.)
विलाप एवं क्रंदन स्वर, बहुत ज़ोर-ज़ोर से रोने की आवाज़।

هق و هق کردن heγγ-o-heγ-kardan (مصل.)
रोते-रोते हिचकी बँध जाना, अधिक रोने पर गले का रुँधना।

هکذا hā-ka-zā [ع.] (قمر.)
इसी व्यवस्था में, इसी क्रम में, इसी क्रमानुसार।

هل hel (ا.)
(वन०) छोटी इलायची (पौधा एवं दाना)।

هل hol (ا.)
(आ०बो०) धकेलना, धकियाना, धक्का।

~ دادن
धक्का देना, धकेलना।

هلاک halāk [ع.] (ا.)
मृत्यु, मौत, वध।

~ بودن
(ला०) अति लालायित होना, अधिक इच्छुक होना, किसी चीज़ के लिए मरना।

~ را خواب دیده
(ला०)निद्रामग्न, गहरी नींद में सोया हुआ।

هفتاد haft-ād (عدد.)
सत्तर, सप्तति।

~ آب
(ला०) अधिक जल, बहुत पानी।

به ~ و هفت آب شستن
(ला०) बार-बार धोना।

هفت الوان haft-alvān [ع. - ف.] (امر.)
१-सात मूल रंग। २-हज़रत ईसा पर आकाश से अवतरित सात प्रकार के व्यंजन। ३-(ला०) विभिन्न प्रकार के व्यंजन, अलग-अलग प्रकार के खाने।

هفت تیر haft-tīr (امر.)
रिवाल्वर।

هفت تیر بند haft-tīr-band [= هفت تیربندنده] (صفا.)
(आ०बो०) रिवाल्वर की नोक पर लूटने वाला, डरा-धमकाकर लूटने वाला।

هفت خان haft-xān (امر.)
अधिक परिश्रमी और कठिन काम :
وقتی هفت خان کنکور را پشت سر بگذارم، تازه باید به فکر خرج تحصیل باشم.

هفت خط haft-xat(t) [ف. - ع.] (صمر.)
(ला०) घाघ, काँइयाँ, बहुत मक्कार।

هفتده haft-dah [= هفده] (عدد.)
सत्रह।

هفت رنگ haft-rang (امر.)
मूल सप्त वर्ण।

هفت سین haft-sīn (امر.)
खाने की सात चीज़ें जिनके नाम सीन (س) से आरंभ होते हैं :
سیب، سبزه، سنجد، سماق، سمنو، سیاهدانه و سرکه.
इन वस्तुओं को नव वर्ष में संक्रांति के समय शुभ मानकर दस्तरख़ान पर रखते हैं।

هفتصد haft-sad (عدد.)
सात सौ।

هفتصدم haft-sad-om (عدد.)
सात सौवाँ।

कुल संपदा, सारा सरमाया :

"دیشب منزل ما را دزد زد و هست و نیستمان را برد." (فرعا. جما.)

**هسته** hasta(-e) (اِ.)

१-(वन०) बीज, गुठली, दाना, गिरी। २-सार, गूदा। ३-धुरी। ४-नाभिक, न्यूक्लियस।

**~ ی اتم**

परमाणु नाभिक, एटमी न्यूक्लियस।

**هسته ای** hasta(-e)-ī (صنسب.)

परमाणवीय, परमाणु संबंधी : سوخت هسته ای.

**آزمایشهای ~**

परमाणु परीक्षण।

**جنگ افزارهای ~**

परमाणु अस्त्र।

**هستی** hast-ī (حامص.)

१-सत्ता, अस्तित्व, विद्यमानता, वुजूद। २-जीवन, ज़िंदगी। ३-(ला०) संपत्ति, धरोहर, पूर्ण संपदा : هستی اورا آتش زدند.

**هستی بخشنده** hastī-baxšanda(-e) (صفا.)

सृष्टिकर्ता, सृजनहार, अस्तित्वपरक।

**هش** hoš (صت.)

शी ! चुप ! मौन ! ख़ामोश ! हूँ !

**هشت** hašt (عدد.)

आठ।

**~ کسی گرو نه بودن**

(ला०) कम आय और अधिक ख़र्च होना, चादर से बाहर पाँव फैलाना, ख़र्च घना और पैदा थोड़ी।

**هشتاد** hašt-ād (عدد.)

अस्सी।

**هشتادم** haštād-om (عدد.)

अस्सीवाँ।

**هشت پا** hašt-pā (امر.)

(प्राणि०) अष्टपाद, आठ पैरों वाला जंतु।

**هشت پایان** hašt-pā-yān (امر.)

(प्राणि०) अष्टपाद वर्गीय जंतु।

**هشت سو(ی)** hašt-sū(y) (صمر.)

१-अष्टकोणीय। २-(ज्या०) अष्टफलक, अष्टफलकीय।

**هشتصد** hašt-sad (عدد.)

आठ सौ।

**هشتصدم** hašt-sad-om (عدد.)

आठ सौवाँ।

**هشت گوشه** hašt-gūša(-e) [= هشت گوش] (امر.)

१-अष्टकोण। २-(ज्या०) अष्टफलक।

**هشتم** hašt-om (عدد.)

आठवाँ।

**هشتی** hašt-ī (اِ.)

दालान, ड्योढ़ी, पोली।

**هشت یک** hašt-yak (عدد.)

आठवाँ भाग (१/८)।

**هشدار** hoš-dār (اِ.)

ख़तरे की सूचना, चेतावनी।

**هش داشتن** hoš-dāštan [= هوش داشتن] (مصل.)

चौकन्ना होना, सतर्क होना, सावधान होना, चौकस होना।

**هشومند** hoš-o-mand [قس. هوشمند] (ص.)

समझदार, बुद्धिमान।

**نا ~**

नासमझ, अबुद्ध।

**هشیار** hoš-yār [= هوشیار] (ص.)

१-समझदार, बुद्धिमान। २-निपुण, चालाक, चतुर।

**هشیار دل** hošyār-del (صمر.)

चौकन्ना, चौकस, सावधान।

**هضم** hazm [ع.] (اِ.)

पाचन, पाचन शक्ति।

**~ کردن**

१-पचाना, हज़म कर लेना। २-(ला०) बोध करना, समझ लेना, ताड़ जाना।

**هفت** haft (عدد.)

सात, सप्त।

**~ برادران**

(ग०ज्यो०) सप्तऋषि।

**~ پهلو**

बहुत गोल-मटोल; सप्तकोणीय।

**~ خوان**

सात आश्चर्य।

**~ دستگاه**

(संगीत) संगीत के सात ठाठ।

**هر هفت** har-haft (امر.)
संपूर्ण श्रृंगार, साज-सज्जा के सात अंग :
حنا، وسمه، سرخی، سفیدآب، سرمه، زرک(= زرورق) یا خال عارضی (که بوسیلهٔ سرمه بکنج لب یا جای دیگر از رخساره گذارند).

**هزار** hazār, he- (عدد)
सहस्र, हज़ार।

~ آوا
(ला०) बुलबुल।

جشن ~ ساله
सहस्राब्दी समारोह।

~ فن
(ला०) हर फ़न मौला।

**هزار رنگ** hazār-rang (امر.)
विवर्णी, रंगीन, रंग-बिरंगा, विभिन्न रंगों की वस्तु।

~ بر آمدن
स्वयं को विभिन्न रूपों में सँवारना।

~ بر آوردن (بر آردن)
किसी वस्तु को भिन्न-भिन्न रूपों में प्रस्तुत करना।

**هزار لا** hezār-lā (امر.)
(चिकि०) तृतीय आमाशय।

**هزارم** hazārom (he-) (عدد.، ص.)
हज़ारवाँ।

**هزار و یک اسم** hazār-o-yak-esm [ف. - ع.] (امر.)
अल्लाह के एक हज़ार एक नामों का समूह, ख़ुदा के एक हज़ार एक नाम।

**هزاره** hazāra(-e) (hezāre .تد) (اِ.)
१-सहस्राब्दी समारोह। २-सहस्र युग, हज़ार वर्ष का ज़माना : هزارهٔ اول پیش از میلاد.

**هزاری** hazār-ī (he- .تد)
१-(ص.) किसी भी वस्तु की एक हज़ार राशि मात्रा : اسکناس هزاری. २-(ق.) सहस्रतय। ३-(ص.) सहस्री, हज़ारी : منصب هزاری.

**هزل** hazl [ع.] (اِ.)
हास्यजनक कथन, छंद, कहानी या लेख।

**هزیمت** hazīmat [=ع. هزیمة] (امص.)
हार, पराजय, शिकस्त।

به ~ رفتن
भागना, फ़रार होना, पलायन करना।

پشت به ~ دادن
पीठ दिखाकर भागना, भाग जाना।

**هزینه** hazīna(-e) (اِ.)
ख़र्चा, ख़र्च की रक़म, लागत, खपत।

ـِ زندگی
निर्वाह ख़र्च, गुज़ारा ख़र्च।

ـِ سفر
यात्रा ख़र्च।

به ~ بردن
ख़र्चे में डालना, ख़र्च की मद में डालना।

صرف ~ کردن
ख़र्च करना, लागत लगाना।

**هزینه کردن** hazīna(-e)-kardan (مصم.)
१-ख़र्चा करना, लागत लगाना। २-भुगतान करना, मूल्य अदा करना, क़ीमत चुकाना।

**هژده** hež-dah [= هجده = هیجده] (عدد.)
अठारह।

**هژدهم** hezdah-om (عدد ترتیبی.)
अठारहवाँ।

**هست** hast (اِ.)
अस्तित्ववान, विद्यमान, मौजूद।

~ شدن
विद्यमान होना, मौजूद होना, अस्तित्व होना।

**هست آمدن** hast-āmadan (مصل.)
अस्तित्व में आना, वुजूद में आना।

**هست کردن** hast-kardan (مصم.)
अस्तित्व में लाना, उत्पन्न करना, प्रगट करना, वुजूद में लाना।

**هست کننده** hast-konanda(-e) (صفا.)
सृष्टिकर्ता, सृजनहार।

**هستن** has-tan (مصل.)
१-होना, अस्तित्ववान होना, विद्यमान होना, मौजूद होना। २-घटित होना, घटना।

**هست و نیست** hast-o-nīst (امر.)
१-(दर्शन०) सत्ता और शून्य। २-(दर्शन०) कारण और आपात। ३-(ला०) अमीरी-ग़रीबी, धनाढ्यता और निर्धनता। ४-(आ०बो०) धन, संपत्ति, माल,

**هر کردن** her-kardan (مصم.)
घोड़े, गधे आदि को हाँकना, टिटकारना।

**هر کس** har-kas (مبهم، باصطلاح اروپاییان: ضم. غیر معین)
१-हरेक, प्रत्येक व्यक्ति, हर आदमी। २-कोई भी नहीं, कोई नहीं।

**هرکن پرکن** herkon-porkon (ص‌مر.)
(आ०बो०) कौड़ियों के मोल, दमड़ी के तीन, बहुत सस्ता, बहुत ही कम कीमत।

**هر کو** har-kū [= هر که او] (مبهم: باصطلاح اروپاییان، ضم . غیرمعین)
प्रत्येक व्यक्ति कि वह, हर वह आदमी कि।

**هر که** har-ke (مبهم: باصطلاح اروپاییان، ضم. غیرمعین)
हर व्यक्ति, प्रत्येक व्यक्ति, हर आदमी।

**هرکه هرکه** har-ke-har-ke [= هرکی هرکی] (امر.)
१-अराजकता, दुर्व्यवस्था। २-दंगा-फ़साद, उपद्रव।

**هر گاه** har-gāh
१-(ق.) कभी-कभी, जब कभी, किसी भी समय, हर मौके पर, प्रत्येक अवसर पर। २-(حر. ربط.) अगर, यदि : "هر گاه نیایی دیگر با تو کاری ندارم."

**هر گاهی** har-gāh-ī (ق.)
जिस समय भी, जब कभी भी।

~ که
जब भी कि, जिस समय भी कि।

**هر گز** har-gez [= هرگیز] (ق. زمان)
१-कदापि, हरगिज़, कभी नहीं, किसी समय भी नहीं, बिल्कुल नहीं। २-जब कभी, जिस वक़्त, जिस समय। ३-किसी भी हालत में नहीं, किसी भी अवस्था में नहीं।

**هر گونه** har-gūna(-e) [= هرگون] (مبهم)
१-प्रत्येक प्रकार, हर किस्म, हर तरह।

از ~
प्रत्येक प्रकार से, हर ढंग से।
२-किसी भी ढंग से, प्रत्येक प्रकार से।

**۱-هرم** haram [ع.] (امص.)
जराक्षीणता, वयोवृद्धता, बुढ़ापा। ≠ شباب

**۲-هرم** haram [ع.] (ا.)
१-पिरामिड, शंकु, सूची स्तंभ। २-(मिस्र में विद्यमान) पिरामिडीय भव्य भवन।

~ قدرت
सूची स्तंभीय वर्ग।

~ ناقص
पिरामिडी-अर्धाकृति वर्ग।

**هرم** horm (ا.)
(आ०बो०) बगूला, बवंडर, चक्रवात : هرم آفتاب، هرم آتش.

**هرمزد** hormazd,-mozd [= اهورمزدا = هرمز = ارمز = ارمزد = اورمزد = هورمز = هورمزد] (ا.)
१-आहुरमज़दा, ज़रदुश्ती धर्मानुसार ईश्वर का नाम। २-ज़रदुश्ती धर्म के अनुसार एक फ़रिश्ते का नाम। ३-बृहस्पति ग्रह, गुरु। ४-प्रत्येक सौर मास का प्रथम दिन। ५-बृहस्पतिवार, गुरुवार।

**هروئین** heroīn [فر. heroïne] (ا.)
(रसा०, चिकि०) हेरोइन (मॉर्फ़ीन से व्युत्पन्न पदार्थ)।

**هروقت** har-vaγt [ف. - ع.] (ق‌مر.)
१-सदैव, सदा, हमेशा, हर समय। २-कभी-कभी, समय-समय पर, कभी भी, जब कभी भी।

به ~
प्रत्येक समय पर, हर वक़्त पर।

**هر و هر** herr-o-her (اصت.، ق. کیفیت)
अट्टहास, ठहाका, ठहठहा, क़हक़हा।

~ خندیدن
(आ०बो०) ठहाका मारकर हँसना, ज़ोर से हँसना, ज़ोरदार क़हक़हा लगाकर हँसना।

**هر و هر** horr-o-hor (اصت.، ق. کیفیت)
(आ०बो०) (तरल पदार्थ का) तीव्र एवं अनवरुद्ध बहाव, तेज़ बहाव।

**هرهری** horhor-ī (ص‌نسب.)
१-आज़ाद, निरंकुश, स्वच्छंद। २-अधर्मी, विधर्मी।

**هرهری مذهب** horhor-ī-mazhab (ص‌مر.)
१-जिसे धर्म में अधिक रुचि न हो। २-अधर्मी, नास्तिक। ३-(ला०) थाली का बैंगन।

33



هرس hars [ع.] (امص.)
दलन, कुटाई, पिसाई।

هرس haras [ع.] (امص.)
काट छाँट।

هر ساله har-sāla(-e) (ص.، ق.)
वार्षिक, सालाना।

هرس كردن haras-kardan (مصم.)
छाँटना, काटना, तराशना।

هرسو(ی) har-sū(y) (قمر.)
चार सू, चारों ओर, हर तरफ़।

هرش hereš (ا.)
(आ०बो०) पारी, बारी, दफ़ा।

يک ~
(आ०बो०) एक बार, एक दफ़ा।

هرشه harša(-e) (ا.)
चंगुल, पंजा।

هرطرف har-taraf [ف. - ع.] (قمر.)
चारों ओर, हर दिशा, हर तरफ़।

از(ز) ~
चारों ओर से, हर दिशा से।

هرطريق har-tarīγ [ف. - ع.] (امر.)
प्रत्येक ढंग, प्रत्येक पद्धति।

به ~
प्रत्येक ढ़ंग से, हर पद्धति से, हर तरीक़े से।

هرطور har-tawr (-towr) [ف. - ع.] (قمر.)
हर तरह, प्रत्येक ढ़ंग, प्रत्येक प्रकार।

به ~
हर तरीक़े से, हर ढ़ंग से।

هرفت hereft (ص.)
(आ०बो०) घोर, कठोर, गहन, गंभीर, सख़्त, भयंकर : كتک هرفت.

هر كاره har-kār-a(-e) (صمر.)
१-टहलुआ, टहलू। २-जासूस, मुख़बिर, गुप्तचर। ३-मिट्टी की हाँडी।

هر كجا har-kojā (ق.)
प्रत्येक स्थान, हर जगह।

هر كدام har-kodām (مبهم، باصطلاح اروپاييان : ضمـ. غيرمعين)
हरेक, प्रत्येक, हर कोई।

هر دم خيال har-dam-xiyāl [ف. - ع.] (صمر.)
(आ०बो०) अस्थिर चित्त, डाँवाँडोल।

هر دو har-do (باصطلاح اروپاييان اِ. و ضمـ.)
दो व्यक्तियों या वस्तुओं से युक्त, हर दो।

~ جهان
लोक-परलोक।

هر روزه har-rūz-a(-e)
१-(صمر.) दैनिक, प्रत्येक दिन होने वाला कार्य। २-(قمر.) सदैव, हमेशा।

هرز harz [= هرزه] (ص.)
(आ०बो०) ख़राब, बिगड़ा हुआ; व्यर्थ।

هر زدن herr-zadan (مصل.)
(आ०बो०) ठहाका मारकर हँसना, क़हक़हा लगाना।

هرز شدن harz-šodan (مصل.)
(ताले, चाबी आदि का) ख़राब हो जाना, बिगाड़ हो जाना।

هرزگی harza(e)g-ī (حامص.)
१-व्यर्थता, बेकारी, निरर्थकता। २-(आ०बो०) मौज-मस्ती। ३- कुकर्म, बुरा काम। ४-नाज़-नख़रा।

هرزه harza(-e) [= هرز] (ص.)
१-निरर्थक, बेकार, व्यर्थ। २-अशिष्ट, बेशर्म, असभ्य; निर्लज्ज, ढीठ। ३-ख़राब, बेकार, अनुपयोगी; बिगड़ा हुआ।

~ خند
बे बात या अकारण हँसने वाला।

~ دهان
अपभाषी, बदज़बान, मुँहज़ोर, मुँहफट।

زن ~
चरित्रहीन महिला, व्यभिचारिणी, बदकार स्त्री।

علف ~
घास-फूँस, खर-पतवार।

~ كار
व्यर्थ का कार्य करने वाला, बेकार काम करने वाला।

~ كون
(आ०बो०) कहीं भी न टिकने वाला, कहीं भी स्थायी रूप से कार्य न करने वाला।

~ گو
बकबकी, बकवासी।

~ دری
प्रत्येक संदर्भ में; प्रत्येक ढंग से।

~ دم
हर घड़ी, हर दम, हर पल।

~ نوع
प्रत्येक प्रकार, प्रत्येक ढंग।

~ وقتی
जिस वक़्त (कि), जिस समय।

~ یک
प्रत्येक, हरेक।

~ یکچند
प्रत्येक बार थोड़ा सा; प्रत्येक बार अनिश्चित मात्रा में।

**هرا** hera (اصتـ.)
१-भवन के ढह जाने या गिरने की ध्वनि, अड़ाड़ा-धम, धड़ाम। २-धड़ाम की आवाज़ के साथ ढह जाना, गिर जाना, (भवन) का बैठ जाना।

**هر از چندی** har-az-čandī (اصط.)
कभी-कभी, एक बार, कभी-कभार :
هر از چندی او را می دیدم.

**هراس** harās, he- (ا.)
भय, डर, त्रास, ख़ौफ़।

**هراس آمدن** harās-āmadan (مصل.)
दिल में डर बैठ जाना, डरना।

**هراس افتادن** harās-oftādan (مصل.)
दिल में डर बैठना, भयभीत होना, ख़ौफ़ खाना।

**هراسان** harās-an
१-(صفا.) डरावना, भयानक, भयावह। २-(ق.) डरते-डरते, डर डर के :
"چون این خبر را شنید هراسان نزد برادر رفت."

**هراسان شدن** harāsān-šodan (مصل.)
त्रस्त होना, भयभीत होना, ख़ौफ़ज़दा होना।

**هراس انگیز** [= هراس انگیزنده] harās-angīz (صفا.)
भयानक, भयावह, डरावना।

**هراسناک** harās-nāk (ص.)
भयदायक, भयानक, डरावना, ख़ौफ़नाक।

**هراس آور** harās-āvar (صفا.)
त्रासक, भयभीत करने वाला, त्रस्तकारी।

**هراس دادن** harās-dādan (مصم.)
भयभीत करना, डराना, त्रस्त करना।

**هراس داشتن** harās-dāštan (مصل.)
डरना, भयभीत होना; सशंक होना।

**هراسیدن** harās-īdan (he-) (مصل.)
डरना, भयभीत होना।

**هرآینه** [= هر آیینه] har-āyena(-e)
१-(ق. تأکید) निश्चित रूप से, वास्तव में, अवश्य ही। २-(ص.) अनिवार्य, लाज़िम, वाजिब।

**هرت** hert (ا.)
(आ०बो०) गड़बड़ी, अफ़रा-तफ़री, अस्तव्यस्तता, खलबली, दुर्व्यवस्था, अराजकता।

شهر ~
(आ०बो०) अराजकता की चपेट में आया हुआ नगर, अराजकताग्रस्त स्थान, अंधेर नगरी।

**هرت و پرت** hert-o-pert (امر.)
अफ़रा-तफ़री, अराजकता, गड़बड़ी, दुर्व्यवस्था।

**هرجا** har-jā (ق.)
१-प्रत्येक स्थल, हर जगह, हर कहीं। २-प्रत्येक स्थान पर, हर जगह पर।

**هرجایی** har-jāy-ī (صنسب.)
१-दे० هرجا २-घुमक्कड़, आवारा, आवारागर्द। ३-अस्थिर चित्त, डाँवाँडोल। ४-हरजाई, छिनाल, कुलटा। = زن هرجایی

**هرج و مرج** [ازع.] harj-o-marj (امر.)
१-अराजकता, दुर्व्यवस्था, अव्यवस्था। २-दंगा-फ़साद, उपद्रव, खलबली।

**هر چند** har-čand (حر. ربط.)
१-यद्यपि, हालाँकि, चाहे, तो भी, तथापि, फिर भी। २-कितना ही, कितनी भी।

**هر دم** har-dam (ق.)
प्रत्येक क्षण, हर पल, किसी भी समय।

**هر دمبیل** [تر. = هردن بیر] hardambīl (ص.)
१-(आ०बो०) अव्यवस्थित, अनियमित; तितर-बितर। २-अशिष्ट, असभ्य, उजड्ड।

**هجی** heǰī, heǰǰī [ممال هجا =ع. هجاء] (إ.)
अक्षरों का उच्चारण।

~ کردن
अक्षरों और स्वरों का वर्णन करना, हिज्जे करना।

**هچل** hačal (إ.)
दुर्गम और अगम्य मार्ग।

به ~ افتادن
(ला०) मुसीबत में पड़ जाना, कठिनाई और समस्या में फँस जाना।

**هدایا** hadāyā [ع.] (إ.)
هدیه का बहु०।

~ ی شاهانه
शाही तोहफ़ा, शासकीय उपहार।

**هدایت** hedāyat [=ع. هدایة] (إمص.)
मार्गदर्शन, पथप्रदर्शन। ✱ گمراهی، ضلال.

**هدر** hadar [ع.] (ص.)
१-ध्वस्त, विनष्ट, तबाह। २-व्यर्थ, बेकार।

به ~ رفتن
व्यर्थ हो जाना, बेकार हो जाना।

**هدف** hadaf [ع.] (إ.)
१-लक्ष्य, निशाना। २-गंतव्य, मंज़िल। ३-प्रयोजन, इरादा, उद्देश्य।

~ قرار دادن
१-निशाना साधना, निशाना बाँधना। २-उद्देश्य नियत करना, लक्ष्य तय करना।

تیر به (بر) ~ زدن
निशाने पर तीर मारना, सही जगह पर तीर मारना।

**هدف گیری** hadaf-gīr-ī [ع. - ف.] (حامص.)
लक्ष्य चयन।

**هدهد** hodhod [ع.] (إ.)
(प्राणि०) हुदहुद पक्षी।

**هدی** hodā [ع.] (إمص.)
१-मार्गदर्शन, पथप्रदर्शन। २-सीधा रास्ता, सन्मार्ग। ३-(ला०) इसलाम धर्म।

**هدیه** hadya(-e) (hedye .تد) [=ع. hadīyya = هدیة] (إ.)
उपहार, भेंट, तोहफ़ा।

**هدیه دادن** hadya(-e)-dādan [ع. - ف.] (مصم.)
उपहार देना, भेंट करना, तोहफ़ा देना।

**هدیه ساختن** hadya(-e)-sāxtan [ع. - ف.] (مصل.)
उपहार तैयार करना।

**هدیه فرستادن** hadya(-e)-ferestādan [ع. - ف.] (مصم.)
उपहार भेजना, तोहफ़ा भेजना।

**هدیه کردن** hadya(-e)-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
भेंट और उपहार के रूप में देना।

**هدیه گرفتن** hadya(-e)-gereftan [ع. - ف.] (مصم.)
उपहार लेना, तोहफ़ा लेना।

**هذر** hazr [ع.] (إمص.)
निरर्थक कथन, बकवास, बकबक, प्रलाप।

**هذر** hazer [ع.] (ص.)
वाचाल, बातूनी, बकवादी, बकबकी।

**هذیان** hazayān (hazyān .تد) [ع.] (إ.)
१-विभ्रांति, उन्माद; सन्निपात। २-असंगत कथन, अनर्गल बात, प्रलाप।

**هذیان گفتن** hazayān-goftan [ع. - ف.] (مصل.)
असंगत बात करना, निरर्थक कथन कहना (विशेषत: मानसिक रोगी द्वारा)।

**هر** har (مبهم)
प्रत्येक, हर एक : هرکس، هرکار، هرشب، هرسو.

~ آن
१-प्रत्येक, हरेक। २-प्रत्येक क्षण, हर पल।

~ آنجا
हर जगह, प्रत्येक स्थान।

~ آنچه
जो कुछ, प्रत्येक वस्तु जो कि।

~ آنکه
जो व्यक्ति कि।

~ بار
सदैव, हमेशा, निरंतर।

~ چت
जो कुछ तुझे; जो तुम्हारी मर्ज़ी हो।

~ چون
हर तरह, प्रत्येक ढंग।

~ چه
जो कुछ।

~ چه بادا باد!
जो होना है वह हो कर रहेगा।

در عالم ~ سیر کردن
अयथार्थ जगत में विचरण करना, ख़याली दुनिया में रहना, कल्पना लोक में विचरण करना (विशेषतः नशीले पदार्थ सेवन करने वालों के लिए)।

**هپلی هپو** hapalī-hapow (ص.)
१–उच्छृंखल, अनुत्तरदायी, ग़ैर-ज़िम्मेदार। २–सिद्धांत विहीन।

**هتاک** hattāk [ع.] (ص.)
१–अपमानकर्ता, बेइज़्ज़ती कर देने वाला, भंडा फोड़ देने वाला। २–(फ़ा०) घटिया, नीच, कमीना, निर्लज्ज।

**هتاکی** hattāk-ī [ع. - ف.] (حامص.)
गाली–गलौज, बद ज़बानी, कटु वाणी, दुर्वचन।

بکسی ~ کردن
(ला०) किसी को कलंकित करना, बदनाम करना; क़िसी की पगड़ी उछालना, अपमानित करना।

**هتک** hatk [ع.] (امص.)
१–निरादर, अपमान, बेइज़्ज़ती, मानहानि। २–सतीत्वहरण, नारी अपमान।

~ احترام کردن
कलंकित करना, निरादर करना, अपमान करना।

~ کردن
किसी की इज़्ज़त पर हमला करना, मानहानि करना। ३–(ला०) गुदा, मलद्वार।

~ کسی پاره شدن
१–(आ०बो०) किसी की गाँड़ फट जाना, चिर जाना। २–कष्टदायक कामों में फँसकर मुसीबत झेलना।

~ کسی را پاره کردن
१–(आ०बो०) किसी की गाँड़ फाड़ना, चीर देना। २–कष्टदायक काम लेना।

**هتل** hotel [فر. hotel] (إ.)
होटल।

**۱–هجاء** hejā' [ع.] (امص.)
१–व्यंग्य, उपहास; भर्त्सना, निंदा। २–व्यंग्यलेखन, व्यंग्य काव्य, उपहासजनक रचना।

~ کردن
निंदा करना, भर्त्सना करना; उपहास करना, खिल्ली उड़ाना, किसी के विरुद्ध व्यंग्यात्मक काव्य रचना।

**۲–هجاء** hejā' [ع.] (امص.)
अक्षर विभाजन।

**هجاء** hajjā' [ع. - ف. : هجا] (ص.)
व्यंग्यकार; निंदक।

**هجده** hej-dah, ha- [= هیجده = هشتده = هشده = هژده] (عدد.)
अठारह।

**هجدهم** hejdah-om (عدد.)
अठारहवाँ।

**هجر** hajr (hejr .تد) [ع.] (امص.)
विरह, जुदाई, हिज्र।

**هجران** hejrān [ع.] (امص.)
१–अलगाव, पृथकत्व, विच्छेद। २–वियोग, विरह, जुदाई।

**هجرت** hejrat [= ع. هجرة] (امص.)
१–प्रवास। २–पैगंबर हज़रत मुहम्मद का मक्के से मदीने को प्रवास जो हिजरी (هجری) सन् का आरंभ है।

**هجرت کردن** hejrat-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
प्रवासित होना, देशांतरित होना, स्थानांतरित होना।

**هجری** hejr-ī [= ع. -īyy] (صنسب.)
हिजरी कैलेंडर।

~ شمسی
हिजरी सौर वर्ष।

~ قمری
हिजरी चाँद वर्ष।

**هجو** hajv [ع.] (امص.)
१–(काव्य अथवा लेख द्वारा) निंदात्मक अथवा व्यंग्यात्मक कथन। २–(फ़ा०) घटिया, भद्दा, तुच्छ, निम्न :

"این کار های هجو چیست که تو می‌کنی؟ رفتی و چیز هجوی خریدی."

**هجوم** hojūm [ع.] (امص.)
धावा, आक्रमण, हमला।

**هجوم آوردن** hojūm-āva(o)rdan [ع. - ف.] (مصل.)
धावा बोलना, आक्रमण करना, हमला करना।

**هجو نامه** hajv-nāma(-e) [ع. - ف.] (إمر.)
निंदात्मक काव्य, भर्त्सनापूर्ण कविता।

गधे को हाँकने का स्वर।

**هاون** hāvan (।.)
हावन; ओखली; खरल।

~ دسته
हावन-दस्ता; ओखली-मूसल।

**هاه** hāh (صت.)
१-धमकी एवं चेतावनी द्योतक शब्द, हूँ, ओए, अबे। २-(खिलखिलाहट) हा-हा (ठहाका)। ३-(शोक द्योतक) हाय ! ओह !

**١-های** hāy (صت.)
१-संबोधन सूचक : ओ !ए ! : های حسن! २-चेतावनी द्योतक : ओए, अबे, हूँ!

**٢-های** hāy (صت.)
शोक एवं वेदना द्योतक : ओह, हाय, हे!

**هایل** hāyel [=ع. هائل] (افا.)
त्रासक, डराने वाला।

~ مرض
अति भयानक रोग।

**های و هو** hāy-o-hū [= های و هوی] (اصت.)
१-गुल-गपाड़ा, कोलाहल, हो-हल्ला, शोर-शराबा। २-(विपत्ति जनक वातावरण में उत्पन्न) क्रंदन, रोना-धोना और विलाप।

~ گرفتن
शोर-शराबा करना, हाय-तौबा करना, गुल-गपाड़ा मचाना।

**هبو** habū [= هوو] (ص.)
सौत, सौतन, सपत्नी।

**هبوط** hobūt [ع.] (امص.)
अवतरण।

~ آدم
हज़रत आदम का धरती पर अवतरण।

**هبوط کردن** hobūt-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
१-उतरना, नीचे आना, अवतरण होना। २-पतन होना, ह्रास होना, क्षय होना।

**هبه** heba(-e) [=ع. هبة] (ا.)
दान, बख़्शिश; उपहार, भेंट।

**هپروت** haparūt (ا.)
(आ०बो०) निर्मूल भ्रम।

**هار کردن** hār-kardan (مصم.)
(आ०बो०) अभिमानी बनाना, मग़रूर बनाना।

**هارمونیکا** hārmonīkā [فر. harmonica] (ا.)
(संगीत) माऊथ आर्गन।

**هاری** hār-ī (حامص.)
१-(चिकि०) कुत्तों का पागलपन, जलत्रास। २-उन्माद, बावलापन, सनकीपन।

**هاشور** hāšūr [= حاشور، فر. hachure] (ا.)
रेखाचित्रण; रेखाच्छादन, हैश्यूर; ग्राफ़िकी।

~ زدن
रेखाचित्रण करना, नक़्शा आदि बनाने के लिए रेखांकन करना, रेखाएँ खींचना।

**هاضم** hāzem [ع.] (افا.)
१-पाचक, भोजन हज़म करने वाला। २-(चिकि०) पाचक औषधि।

**هاضمه** hāzem-a(-e) [=ع. هاضمة] (ا.)
पाचन, पाचन शक्ति, हाज़मा।

~ جهاز
पाचन तंत्र, पाचन प्रणाली।

~ سوء
अजीर्ण, अपाचन, दुष्पाचन, बदहज़्मी।

**هال** hāl [فر. hall] (ا.)
१-ड्योढ़ी, गलियारा, पोली। २-हॉल, बड़ा कमरा, प्रधान कक्ष।

**هالو** hālū (ص.)
(आ०बो०) भोला-भाला, भोंदू, गोबर-गणेश।

**هاله** hāla(-e) (ا.)
१-प्रभामंडल। २-परिवलय, कांतिचक्र, परिज्वाला।

**هامون** hāmūn [= هامن] (ا.)
सवाना, उच्चकटिबंधीय घास का मैदान, बृहत् समतल मैदान।

**هان** hān (صت.)
१-चेतावनी द्योतक स्वर : هان ای مردم، بپاخیزید. २-हाँ, जी : هان، این شد. ३-अच्छा, सच, वास्तव में !

**هان و هین** hān-o-hīn (صت.)
१-सावधानी, चेतावनी द्योतक स्वर। २-टिटकारी,



۱–ه h (حر.)
यह फ़ारसी वर्णमाला का इकत्तीसवाँ वर्ण है। इसका संख्यामान पाँच है। = ه دو چشم

~ غیر ملفوظ (یا مختفی)
अनुच्चारित 'ه' (='ए') : خانه، کاشانه، لانه.

~ ملفوظ
उच्चारित 'ه' (='ह') : چاه، راه، ماه.

۲–ه h (.ا)
هجری (हिजरी अथवा मुहम्मदी सन्) का संक्षिप्त रूप।

ه ho [hu ـــاِ] (پش.)
अच्छा, बढ़िया, श्रेष्ठ, उत्तम : هژیر، هویدا.

ه، ـه h (hū, hī) [.ع] (ضم.)
एकवचन अन्यपुरुष पुल्लिंग सर्वनाम : منه، به، له.

–ه a [=ع. ة] (پسـ.)
विशेषण में जुड़ने वाला स्त्रीलिंग द्योतक प्रत्यय : عالمه، شریفه، معلومه.

۱–ها hā
१–(حر.) फ़ारसी वर्णमाला के इकत्तीसवें वर्ण का नाम। २–(.ا) (आ०बो०) फूँक, मुँह से निकाली जाने वाली हवा।

~ کردن
हा-करना, साँस को ज़ोर से मुँह से निकालना।

۲–ها hā (ق. ایجاب و تصدیق)
(आ०बो०) हाँ!

۳–ها hā (پسـ.)
बहुवचन सूचक (प्राय: निर्जीव वस्तुओं का) : درختها.

۴–ها hā (صت.)
चेतावनी सूचक : نروی ها!

هاپ هاپ hāp-hāp (اصت.)
भौं-भौं (कुत्ते के भौंकने की आवाज़)।

هاتف hātef [ع.]
१–(انا.) पुकारने वाला, बुलाने वाला, आवाज़ देने वाला, संबोधक। २–(.ا) देवदूत, फ़रिश्ता।

~ غیب
आकाशवाणी करने वाला फ़रिश्ता।

هاج و واج hāj-o-vāj [= هاج واج] (صمر.)
भौंचक्का, हैरान, हक्का-बक्का, आश्चर्य चकित।

هادی hādī [ع.] (انا.)
१–मार्गदर्शक, पथप्रदर्शक, अगुआ। २–(विद्युत) संचालक। ३–अल्लाह के नामों में से एक नाम। ४–पैग़ंबर हज़रत मुहम्मद की एक उपाधि। ५–शंकु काट, शंकु परिच्छेद।

مس ~ برق است.
तांबा बिजली का संचालक है।

۱–هار hār (ص.)
१–पागल (जानवर, कुत्ता)। २–(ला०) सिड़ी, सनकी, पागल। ३–(ला०) अति क्रोधी, बहुत गुस्सैल।

۲–هار hār (.ا)
१–(ص.) सड़ा हुआ और बदबूदार (माँस)। २–(.ا) मल, गू; गोबर; मेंगनी; बीट।

هارت و پورت hārt-o-port (امر. اتباع)
लड़ाई-झगड़ा, दंगा-फ़साद; धौंस-दपट।

هارت و هورت hārt-o-hūrt (امر. اتباع)
धौंस-दपट, गीदड़-भभकी।

هار شدن hār-šodan (مصل.)
१–पागल हो जाना, पागलपन के रोग से पीड़ित होना। २–पैसे के नशे में चूर होना, घमंडी होना।

39



ویژهٔ بار. : ख़ास : هواپیمای ویژه. ३-वास्तविक, असली।

به ~

विशेषतः, विशेषकर, ख़ास तौर पर।

~ کار

विशेषज्ञ, सुविज्ञ, विशेष योग्यता प्राप्त।

~ کاری

सुविज्ञता, निपुणता; विशेषज्ञता।

**ويل** vayl (veyl) [ع.] (ا.)

१-कष्ट, तकलीफ़; मुसीबत, आपदा, आफ़त। २-मुसीबत के कारण विलाप। ३-(धमकी देने के लिए प्रयुक्त स्वर) ओ!, अबे ओ!

چاه ~

१-(आ०बो०) अथाह कुआँ। २-(ला०) गुमनामी।

**ويلان** vaylān (veyl) (ص.)

१-आवारा, घुमक्कड़, आवारागर्द। २-निघरा, निघरघट, बेघर, गृहहीन।

**ويلن** viyolon [فر. violin = ويولون] (ا.)

(संगीत) वॉयलिन (वाद्य)।

~ نواز

(संगीत) वॉयलिन वादक।

**ويله** vila(-e) (ا.)

क्रंदन, रोना-धोना, विलाप।

**وين** v-īn [= واين] (حر. ربط + ضم.)

और यह।

**وى وى** voy-voy (صت.)

(विस्मयादिबोधक) वाह-वाह!

**ويران كردن** vīrān-kardan (مصم.)

उजाड़ना, वीरान करना, ध्वस्त करना।

**ويران گر** vīrān-gar (صفا.)

१-विनाशकारी, विनाशक, ध्वस्त करने वाला। २-उपद्रवी, फ़सादी, उत्तेजक। ३-जानलेवा, ख़तरनाक।

**ويرانه** vīrāna(-e) (ا.)

खंडहर, भग्नावशेष; वीराना, उजाड़ स्थल।

**ويرانى** vīrān-ī (حامص.)

उजाड़, वीरानी, विनाश।

**ويرايش** vīrā-yeš (ا.)

संपादन।

**وير داشتن** vīr-dāštan (مصل.)

(आ०बो०) उत्कंठा होना, तीव्र इच्छा होना, घनी चाह होना, लालसा होना।

**وير گرفتن** vīr-gereftan (مصل.)

(आ०बो०) अत्यधिक लगाव होना, रुचि होना; लत पड़ना।

**ويرگول** vīrgūl [فر. virgule] (ا.)

अल्पविराम, कौमा (،)।

**ويروس** vīrūs [لا.، فر. virus] (ا.)

१-(चिकि०) वायरस, कीटाणु। २-वायरस के कारण आया ज्वर; कंप्यूटर वायरस। ويروس كمپيوترى =

**ويزا** vīzā [لا.، فر. visa] (ا.)

वीज़ा, प्रवेश पत्र।

**ويژه** vīža(-e) (ص.)

१-साफ़, शुद्ध, स्वच्छ, ख़ालिस, खरा। २-विशेष,



**وتگ ونگ کردن** veng-veng-kardan (مصل.)
(आ०बो०) बिसूरना, चुपके-चुपके रोना।

**وول** vūl (ا.)
१-(आ०बो०) गति, हरकत। २-करवट, लोट।

**وول خوردن** vūl-xordan (مصل.)
१-(आ०बो०) हिलना, गति होना। २-लोट लगाना, करवटें बदलना।

**وول وول** vūl-vūl (ا.)
(आ०बो०) गति, हिलन-डुलन।

**وول وول کردن** vūl-vūl-kardan (مصل.)
(आ०बो०) लोट लगाना, करवटें बदलना।

**وه** vah (صت.)
१-(विस्मयादिबोधक) : ओह-हो! २-(प्रशंसासूचक) : वाह-वाह!

**وه** veh [= به] (ص.)
नेक, भला।

**وهم** vahm [ع.]
१-(امص.) मिथ्याधारणा, वहम। २-(ا.) भ्रम, शक, संदेह।

از (به) ~ بیمار شدن (کردن)
वहम में पड़ना, वहम की बीमारी लगना, वहम पालना; वहम की बीमारी डालना, भ्रमित करना।

**وهم افتادن** vahm-oftādan [ع. - ف.] (مصل.)
वहम में पड़ जाना, शंकाग्रस्त होना, संदेह में पड़ना।

**وهم کردن** vahm-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-शंका करना, वहम करना, संदेह करना। २-मिथ्या विचार करना।

**وهمناک** vahm-nāk [ع. - ف.] (ص.)
१-शंकालु, वहमी। २-संत्रस्त, भयभीत, डरा हुआ, ख़ौफ़ ज़दा। ३-भयानक, भयंकर।

**وهمی** vahm-ī [ع. =-īyy] (صنسب.)
१-काल्पनिक, ख़याली, अयथार्थ। २-भ्रमकारी, संदेहास्पद।

**وه وه** vah-vah (صت.)
(विस्मयादिबोधक) वाह-वाह!

**وی** vay (vey) [= اوی = او] (ضم.)
वह; उस (का/की) : وی آمد، کتاب وی.

**ویار** viyār (ا.)
(आ०बो०) दोहद, उकौना, गर्भवती स्त्री की इच्छा।

**ویتامین** vītāmīn [فر. vitamine] (ا.)
(चिकि०) विटामिन।

~ دار
विटामिनयुक्त।

**ویترین** vītrīn [فر. vitrine] (ا.)
शोकेस, प्रदर्शन मंजूष।

**ویدا** vīdā (ص.)
कम, घटा हुआ।

**ویدا شدن** vīdā-šodan (مصل.)
घटना, घट जाना, कम होना।

**۱-ویر** vīr [= بیر] (ا.)
१-बोध, समझ। २-याद, स्मरण।

از ~ شدن.
याद न रहना, विस्मृत होना, चित्त से निकलना।

**۲-ویر** vīr (اصت.)
क्रंदन, रोना-धोना, विलाप।

جیرو ~.
१-(आ०बो०) चीख़पुकार, कोलाहल। २-(आ०बो०) पालक एवं अंडे से बना एक व्यंजन विशेष।

**۳-ویر** vīr (ا.)
१-(आ०बो०) तीव्र क्षुधा, तेज़भूख, तीव्र इच्छा, उत्कंठा। २-आग्रह, इसरार, ज़िद।

**وی را** vay-rā (vey-) (ضم.)
उसको : "امیر وی را گفت..."

**ویراژ** vīrāž (ا.)
सर्पिल गति।

~ دادن
सर्पिल गति से चलना।

**ویراستار** vīrāstār (ا.)
संपादक।

**ویراستن** vīrās-tan [= پیراستن] (مصم.)
१-काट-छाँट करना। २-(आ०बो०) संपादित करना।

**ویران** vīrān [= بیران] (ص.)
१-निर्जन, वीरान, उजाड़। آباد ≠ २-ध्वस्त, खंडहर।

**ویران شدن** vīrān-šodan (مصل.)
उजड़ना, वीरान होना।

**ولع** vala' [ع.]
१-(امص.) लालचीपन, लोलुपता। २-(إ.) लालच, लोभ।

**ول کن** vel-kon [= ول کننده] (صفا.)
(आ०बो०) (स्वेच्छा से किसी कार्य से) हाथ उठा लेने वाला, दस्त बरदार, किसी विषय का छोड़ने वाला, छोड़ देने वाला।

~ معامله نبودن
(आ०बो०) पीछा न छोड़ना, पीछे लगे रहना।

**ول گرد ، ولگرد** vel-gard [= ول گردنده] (صفا.)
(आ०बो०) आवारा, निघरा।

**ول گردی، ولگردی** vel-gard-ī (حامص.)
(आ०बो०) आवारगी, निघरापन।

**ول گفتن** vel-goftan (مصل.)
(आ०बो०) बेतुकी बात करना, बक-बक करना।

**ول گو(ی)** vel-gū(y) [= ول گوینده] (صفا.)
(आ०बो०) बकवादी, बकबकी।

**ول گویی کردن** vel-gūy-ī-kardan (مصل.)
(आ०बो०) ऊटपटांग बकना, बकबक करना।

**ولنگاری کردن** velengārī-kardan (مصل.)
१-(आ०बो०) असभ्य होना, उजड्ड होना। २-(आ०बो०) असावधानी बरतना, लापरवाह होना। ३-बकवादी होना, बकबक करना।

**ولنگ و واز** veleng-o-vāz [= ولنگ و باز] (صمر.)
१-(आ०बो०) चौड़ा-चकला, खुला हुआ। २-अव्यवस्थित, तितर-बितर।

**ولو** valo [ع. = لو] (حر. ربط. شرط)
यदि, अगर; यद्यपि, अगरचे, अगर।

~ اینکه
बावजूद इसके, यद्यपि कि।

**ولو** velow (ص.)
१-तितर-बितर, बिखरा हुआ। २-खंडित, टूटा हुआ।

**ولو شدن** velow-šodan (مصل.)
१-(आ०बो०) बिखरना, तितर-बितर होना। २-ज़मीन पर गिर पड़ना।

**ولوله** valvala(-e) [ع. = ولولة] (إ.)
चीख़-पुकार, गुल ग़पाड़ा, शोरशराबा, कोलाहल।

~ٔ تفنگ
बंदूक़ की आवाज़।

~ٔ کوس
नगाड़े की आवाज़।

**ولوله افتادن** valvala(-e)-oftādan [ع. - ف.] (مصل.)
(आ०बो०) हुल्लड़ होना, कोलाहल होना, शोर-शराबा होना, गुलगपाड़ा मचना।

**ولوله انداختن** valvala(-e)-andāxtan [ع. - ف.] (مصم.)
१-(आ०बो०) कोलाहल करना, शोर मचाना, हुल्लड़ करना। २-हंगामा करना।

**۱-ولی** valī(yy) [ع.] (ص.)
१-सच्चा दोस्त। عدو، دشمن ≠ २-स्वामी, मालिक। ३-संरक्षक, कफ़ील, ज़िम्मेवार। ४-प्रतिनिधि। ५-(सूफ़ी०) सिद्ध पुरुष, वली। बहु० اولیاء

~ الله
हज़रत अली बिन अबी तालिब की उपाधि।

**۲-ولی** va-lī [= ولیکن = ع. ولكن] (حر. ربط.)
परंतु, लेकिन, किंतु।

**ولی عهد ، ولیعهد** valī-ahd [= ولی عهد باضافه، ازع.] (صمر.، إمر.)
१-युवराज। २-किसी का सबसे बड़ा पुत्र, अग्रज पुत्र।

**ولی کردن** valī-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-प्रतिनिधि बनाना। २-उत्तराधिकारी बनाना; युवराज नियुक्त करना।

**ولیکن** va-līken (le-) [= ع. ولكن] (حر. ربط.)
१-परंतु, लेकिन। २-इस कारण, फलस्वरूप, इस वजह से, परिणाम स्वरूप।

**ولیمه** valīma(-e) [= ع. وليمة] (إ.)
१-विवाहोपरांत प्रीतिभोज, वलीमा। २-दावत, प्रीतिभोज।

**-وند** vand (پس.)
'वाला' का समतुल्य एक फ़ारसी प्रत्यय :
پسوند، پیشوند، هم وند.

अंतरंगता। ३-नातेदारी, रिश्तेदारी। ४-संपत्ति, भूसंपत्ति, जायदाद।

به ~
पश्चात्, बाद में।

بر~
निरंतर, लगातार।

ولادت velādat [=ع. ولادة] (امص.)
१-जन्म, पैदाइश। २-जन्मकाल। - وقت ولادت

ولادتگاه velādat-gāh [ع. - ف.] (امر.)
जन्मस्थान, जन्मस्थली।

ولايت valāyat [=ع. ولاية] (ا.)
१-प्रदेश। २-क्षेत्र, इलाका। ३-शहर, नगर। ४-देश, मुल्क। ५-जन्मभूमि, मातृभूमि। बहु० (va-) ولايات

ولايت velāyat [=ع. ولاية] (امص.)
१-शासन, हुकूमत। २-आधिपत्य, प्रभुत्व, अधिकार। ३-वली या महात्मा का पद, विलायत।

شاه ~
हज़रत अली बिन अबी तालिब की उपाधि। बहु० ولايات

ول خرج vel-xarj [ف. - ع.] (صمر.)
(आ०बो०) अपव्ययी, ख़र्चीला, फुजूलख़र्च।

ول خرجی vel-xarj-ī [ف. - ع.] (حامص.)
(आ०बो०) अपव्यय, ख़र्चीलापन, फुजूलख़र्ची।

ول خرجی کردن vel-xarjī-kardan [ف. - ع.] (مصل.)
(आ०बो०) अपव्यय करना, फुजूलख़र्ची करना।

ول دادن vel-dādan (مصم.)
१-(आ०बो०) मुक्त करना, छोड़ना, आज़ाद करना। २-जेल से छोड़ना, रिहा करना।

~ صدا
१-(आ०बो०) गाना, गायन करना। २-गिड़गिड़ाना, आर्तनाद करना।

ولرم velarm (ص.)
(आ०बो०) कुनकुना : آب نيم گرم ولرم، چای ولرم.

ول شدن vel-šodan (مصل.)
१-(आ०बो०) मुक्त होना, आज़ाद होना। २-हाथ से छूट जाना, किसी चीज़ का हाथ से गिर पड़ना। ३-(आ०बो०) नीचे आ पड़ना, नीचे गिर पड़ना।

وكالت vekālat, va- [=ع. وكالة] (امص.)
१-वकील का पेशा। २-प्रतिनिधित्व। ३-उत्तराधिकार, खिलाफत। ४-हस्तांतरण।

وكالت نامه vekālat-nāma(-e) [ع. - ف.] (امر.)
वकालत नामा।

وكيل vakil [ع.] (ص.، ا.)
१-प्रतिनिधि। २-नायब, उप-उत्तराधिकारी। ३-(विधि०) निकाह का वकील। ४-एजेंट, कार्यवाहक। ५-वकील, अधिवक्ता, काउंस्ल। बहु० وكلاء

~ خرج
१-प्रबंधक, दीवान। २-मेज़बान। ३-गृह स्वामी, घर का मालिक।

~ عمومی معاون قضایی دادستان
सहायक लोक अभियोजक।

~ قاضی
काज़ी द्वारा नियुक्त वकील।

~ مدافع
वकीले सफ़ाई, प्रतिवादी वकील।

وكيل شدن vakil-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
१-प्रतिनिधि होना, प्रतिनिधित्व करना। २-संसद सदस्य होना, सांसद होना। ३-वकील बनना, अधिवक्ता होना।

وكيل كردن vakil-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-अपना उत्तराधिकारी बनाना, अपना नायब बनाना। २-प्रतिनिधि बनाना। ३-न्यायालय के लिए किसी को वकील बनाना। ४-संसद के लिए चुनना।

ول vel (ص.)
(आ०बो०) उजड्ड, असभ्य।

حرف ~
(आ०बो०) बकबक, ऊटपटांग कथन, बकवास।

شل و ~
(आ०बो०) १-सुस्त, ढीला। २-अकुशल, अदक्ष।

~ معطل بودن
(आ०बो०) समय नष्ट करना, बिना बात इंतज़ार करना।

~ ول و ويلان
निघरा होना, निघरघट होना, आवारा होना।

ولاء valā' [ع. - ف. = ولا] (ا.)
१-प्रेम, प्यार, स्नेह। २-निकटता, नज़दीकी, घनिष्ठता,

**وقع نهادن** vaɣ-nahādan [ع. - ف.] (مصم.)
महत्व देना, ध्यान देना, महत्वपूर्ण समझना, तवज्जोह देना।

**وقف** vaɣf [ع.] (امص.)
१-निवास, टिकान, पड़ाव, क़याम। २-विराम। ३-(इ०न्याय०) धमार्थ दान संपत्ति, भूमि आदि, वक़्फ़, ख़ुदा के नाम पर छोड़ी हुई वस्तु, लोकोपकारार्थ दी हुई वस्तु।

**وقف کردن** vaɣf-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
(इ०न्याय०) (भूमि, संपत्ति आदि) ईश्वरार्पण करना, लोकोपकारार्थ कर देना, वक़्फ़ करना।

**وقف نامه** vaɣf-nāma(-e) [ع. - ف.] (امر.)
(इ०न्याय०) वक़्फ़नामा, दान पत्र।

**وقفه** vaɣfa(-e) [ازع.] (امص.)
१-ठहराव, विश्राम। २-(व्या०) विराम। ३-बंद, छुट्टी, अवकाश।

ایجاد ~ کردن.
(अवकाश अथवा छुट्टी के लिए) बंद कर देना।

~ حاصل شدن (پیدا شدن)
कुछ समय के लिए छुट्टी मिलना।

**وقوع** voɣū' [ع.] (امص.)
घटना, वाक़िआ।

**وقوع داشتن** voɣū'-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
घटित होना, वाक़िआ होना, सामने आना, बीतना।

**وقوع یافتن** voɣū'-yāftan [ع. - ف.] (مصل.)
घटित होना, सामने आना, बीतना, गुज़रना।

**وقوف** voɣūf [ع.] (امص.)
१-ठहराव। २-जानकारी, आगाही, सूचना।

اهل ~.
जानकार और तजरुबेकार।

بی ~
अनजान और नातजरुबेकार।

**وقوف افتادن** voɣūf-oftādan [ع. - ف.] (مصل.)
जानकारी मिलना, पता होना, मालूम होना।

**وقوف یافتن** voɣūf-yāftan [ع. - ف.] (مصل.)
जानकारी होना, पता होना, जानना, मालूम होना।

२-(ला०) काल, मौत का समय।

**وقت بوقت** vaɣt-be-vaɣt [ع. - ف.] (قمر.)
कभी-कभार, कभी-कभी।

**وقت شناس** vaɣt-šenās [ع. - ف. = وقت شناسنده] (صفا.)
१-वक़्त का पाबंद, समयनिष्ठ, समय पालक। २-समय एवं अवसर के अनुसार कार्य करने वाला, समयानुसार अथवा वक़्त के अनुसार चलने वाला। ३-कालविज्ञ। ४-अवसरवादी, मौक़ा परस्त।

**وقت شناسی** vaɣt-šenās-ī [ع. - ف.] (حامص.)
१-समयानुसार कार्य करना। २-समय निष्ठता, वक़्त की पाबंदी। ३-खगोल-विज्ञान। ४-अवसर-वादिता, मौक़ा परस्ती।

**وقت کشی** vaɣt-koš-ī [ع. - ف.] (حامص.)
समय की बरबादी, समय का नाश।

**وقت گذرانی** vaɣt-gozarān-ī [ع. - ف.] (حامص.)
वक़्त काटना, वक़्त गुज़ारना।

**وقت ناشناس** vaɣt-nā-šenās [ع. - ف. = وقت ناشناسنده = وقت نشناس] (صفا.)
समय की पाबंदी न करने वाला। * وقت شناس

**وقتی** vaɣt-ī [ع. - ف.] (ق.)
जिस समय, जिस वक़्त।

~ که.
जिस समय कि..., जिस वक़्त कि...

تا ~ که.
जब तक कि..., जिस समय तक कि...

**وق زدن** vaɣ-zadan (مصل.)
१-(आ०बो०) बिलखना, गिड़गिड़ाना। २-चीख़ना, चिल्लाना।

**وقس علیهذا** va-ɣes-alā-hāzā [ازع.] (اصط.)
इस तरह से।

**وقع** vaɣ' [ع.] (ا.)
महत्व, अहमियत।

**وقع گذاردن(گذاشتن)** vaɣ-gozārdan (gozāštan) [ع. - ف.] (مصم.)
(आ०बो०) महत्त्व देना, अहमियत देना।

**وفا-دار ماندن** vafā-dār-māndan [ع. - ف.] (مصل.)
वफ़ादार रहना, निष्ठावान रहना।

**وفاداری** vafā-dār-ī [ع. - ف.] (حامص.)
निष्ठा, वफ़ादारी, भरोसेमंदी, नमक हलाली।

**وفا داشتن** vafā-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
सत्यनिष्ठ होना, निष्ठा रखना, वफ़ा करना, निबाहना।

**وفا شکستن** vafā-šekastan [ع. - ف.] (مصم.)
वचन भंग करना, वादा तोड़ना।

**وفاق** vefāγ [ع.] (امص.)
सामंजस्य, समन्वय, समरसता।

**وفا کردن** vafā-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
१-वचन निभाना, वादा पूरा करना। २-काफ़ी होना, पर्याप्त होना।

**وفق** vafγ (vefγ .تد) [ع.] (امص.)
समन्वय, सामंजस्य, तालमेल।

بر ~
इच्छानुसार, मरज़ी के मुताबिक़।

**وفق دادن** vafγ-dādan [ع. - ف.]
१-(مصم.) समन्वय बनाना, सामंजस्य स्थापित करना, मेल मिलाना। २-(مصل.) सामंजस्य होना, समन्वय होना, तालमेल होना।

**وفق کردن** vafγ-kardan [ع. - ف.]
दे० وفق دادن

**وفور** vofūr [ع.] (امص.)
प्रचुरता, बहुतायत, आधिक्य, बाहुल्य।

بحد ~
अत्यधिक, बहुत ज़्यादा।

**وقاحت** vaγāhat [=ع. وقاحة] (امص.)
निर्लज्जता, बेशर्मी।

**وقار** vaγār (ve- .تد) [ع.] (امص.)
१-गंभीरता, गांभीर्य, संजीदगी। २-गरिमा, प्रतिष्ठा, वक़ार।

با ~
गरिमामय, प्रतिष्ठित, गंभीर।

بی ~
तुच्छ, हेय, नीच।

**وقایع** vaγāye' [=ع. وقايع] (ا.)
(= وقیعة) وقیعه का बहु०। घटना, इतिवृत्त, वाक़िआ, वृत्तांत।

~ عرب
अरबों का युद्ध काल तथा उनसे संबंधित कथाएँ।

**وقایع نگار** vaγāye'-negār [ع. - ف. = وقایع نگارنده] (صفا.)
इतिवृत्त लेखक, इतिहास लेखक।

**وقایع نگاری** vaγāye'-negār-ī [ع. - ف.] (حامص.)
इतिवृत्त लेखन, इतिहास लेखन।

**وقایع نویس** vaγāye'-nevīs [ع. - ف. = وقایع نویسنده] (صفا.)
१-इतिवृत्त लेखक, इतिहास लेखक। २-सफ़वी शासन काल का एक महत्वपूर्ण पदाधिकारी जो वज़ीरे-आज़म की अनुपस्थिति में शासकीय कार्यों की देखभाल करता था।

**وقایع نویسی** vaγāye'-nevīs-ī [ع. - ف.] (حامص.)
इतिवृत्त लेखन।

**وقت** vaγt [ع.] (ا.)
१-समय, वक़्त। २-काल, युग, दौर। ३-ऋतु, मौसम। ४-मौक़ा, अवसर, उचित समय।

آن ~
उस समय, तब, जब।

این ~
अब, इस समय।

بدان ~
उस समय पर, उस वक़्त में।

بدین ~
इस समय में।

به ~
उचित अवसर पर, सही समय पर।

در ~
फ़ौरन, तुरंत, तभी।

در ~ حاجت
आवश्यकता के समय, ज़रूरत के वक़्त।

~ و بی ~
कभी-कभार, कभी-कभी।

~ معلوم
१-नियत समय, निश्चित समय, तयशुदा वक़्त।

३-पुण्य, सवाब। ४-उपकार, दान, बख़्शिश। ५-सुंदरता, ख़ूबसूरती, हुस्न।

**نیکی دهش** nīkī-deheš (صمر.)
परोपकारी।

**نیکی کردن** nīkī-kardan (مصم.)
१-अच्छे कार्य करना। २-भलाई करना, परोपकार करना।

**نیل** nayl (neyl) [ع.] (امص.)
१-उद्देश्य प्राप्ति। २-पारितोषिक, इनाम।

**۱-نیل** nīl [= نیله، سنسـ. nīla = معر. نیلج] (ا.)
१-(वन०, रसा०) नील, इंडिगो। २-(चित्र०) नीला रंग, आसमानी।

~ خم آسمان
दैवी प्रकोप।

خود را در ~ کشیدن = در نیل زدن
(ला०) शोकवस्त्र धारण करना।

**۲-نیل** nīl (اخ.)
प्रसिद्ध महानदी नील।

**نیل فام** nīl-fām (صمر.)
नीलाभ, नीले रंग का, नीलवर्ण।

**نیل گاو** nīl-gāv (امر.)
(प्राणि०) नील गाय।

**نیلگون** nīl-gūn
१-(صمر.) नीलवर्ण, नीले रंग का। २-आसमानी, नभोनील। ३-हरियाला नीला वर्ण। ४-(ا.) एक प्रकार का घोड़ा।

**نیلگون پرده** nīlgūn-parda(-e) (امر.)
(ला०) सूर्य, दिनकर, सूरज।

~ ها
(ला०) नभ, आकाश, आसमान।

**نیلوفر** nīlūfar [= نیلوپل = نیلوپر = نیلوپرک = نیلفر = نیلپر] (ا.)
(वन०) नीलोत्पल, कुमुद, नीलोफ़र।

**نیلی** nīl-ī [سنسـ. - ف.]
१-(صنسب.) नील संबंधी। २-(ص.) नील वर्ण की प्रत्येक वस्तु। ३-(ا.) (चित्र०) गहरा नीला वर्ण।

**نیم** nīm
१-(ا. عدد) आधा, अर्ध। २-मध्य, बीच : نیمروز، १-

**نیک گفتن** nīk-goftan [= نیکوگفتن] (مصم.)
प्रशंसा करना, तारीफ़ करना।

**نیک محضر** nīk-mahzar [ف. - ع.] (صمر.)
जिसका साहचर्य एवं संगति दूसरों को प्रिय लगे, जो दूसरों को हमेशा अच्छे कार्यों के लिए याद करे।

**نیک منش** nīk-maneš [= نیکومنش] (صمر.)
१-हितचिंतक, शुभचिंतक। २-सत्प्रकृति, पुण्यस्वभाव, साधुशील।

**نیک منشی** nīk-maneš-ī [= نیکومنشی] (حامص.)
१-हितेच्छा, हितकामना, शुभचिंतन। २-साधुशीलता।

**نیک منظر** nīk-manzar [ف. - ع. = نیکو منظر] (صمر.)
शुभ दर्शन, नेत्र प्रिय।

**نیک نام، نیکنام** nīk-nām [= نیکونام] (صمر.)
सुप्रसिद्ध, मशहूर, नामवर।

**نیک نامی** nīk-nām-ī [= نیکونامی] (حامص.)
सुप्रसिद्धि, नामवरी, शोहरत।

**نیکو** nīkū [= نکو] (ص.)
१-भला, नेक, उत्तम। २-सत्कर्मी, सुकृति। ३-सुंदर, ख़ूबसूरत। बहु० نیکوان

**نیکو بخت** nīkū-baxt [= نیک بخت] (صمر.)
सौभाग्यशाली।

**نیکو حال** nīkū-hāl [ف. - ع.] (صمر.)
१-स्वस्थ, तंदुरुस्त। २-सुख-समृद्ध, खुशहाल।

**نیکو داشتن** nīkū-dāštan [= نیک داشتن] (مصم.)
भला व्यवहार करना, शिष्टता से पेश आना, सुव्यवहार करना।

**نیکویی** nīkū-y-ī [= نیکوی] (حامص.)
१-गुण, ख़ूबी। २-सौंदर्य, ख़ूबसूरती। ३-अच्छाई, भलाई, नेकी।

به ~
भली-भाँति पूर्वक, अच्छी तरह से।

**نیکویی کردن** nīkūyī-kardan (مصل.)
सुकर्म करना, परोपकार करना।

**نیکی** nīk-ī (حامص.)
१-अच्छाई, भलाई, नेकी। २-सुकर्म, पुण्यकर्म।

**نیشگون گرفتن** nīšgūn-gereftan (مصم.)
(आ०बो०) चुटकी लेना, चिकोटी काटना, चुटकी भरना।

**نی غلیان(قلیان)** nay-galyān (ney-) [= نی غلیان، باضافه] (امر.)
१-हुक्के का नैचा। २-(ला०) नैचा, दुबला-पतला (आदमी)।

**نیک** nīk
१-(ص.) भला, नेक। ﹡بد। १-
نام ~
प्रसिद्धि, ख्याति, शोहरत।
२-सुंदर, ख़ूबसूरत। ३-(ग०ज्यो०) मांगलिक, शुभ। ४-सत्कर्मी, सुकर्मी। बहु० نیکان (ق.)-५ अधिक, ज़्यादा, बहुत। ६-पूर्ण रूप से। ७-(.ا) भलाई, नेकी।

**نیک آمدن** nīk-āmadan (مصل.)
१-भला होना, उत्तम होना। २-पूर्ण रूप से प्रभावी होना।

**نیک انجام** nīk-anjām (صمر.)
सुपरिणाम, नेक अंजाम।

**نیک اندیش** nīk-andīš [= نیک اندیشنده] (صفا.)
हितेच्छु, शुभचिंतक, हितैषी।

**نیک اندیشی** nīk-andīš-ī (حامص.)
शुभचिंतन, हितैषणा।

**نیک خدمت** nīk-xedmat [ع. - ف. = نیکوخدمت] (صمر.)
आज्ञाकारी सेवक।

**نیک خصلت** nīk-xaslat (xe-.تد) [ف. - ع.] (صمر.)
साधु स्वभाव, अंत: शुद्ध, नेक, सदाचारी, सुशील।

**نیک خصلتی** nīk-xaslatī [ف. - ع.] (حامص.)
सदाचार, शिष्टता, अंत: शुद्धि।

**نیک خو، نیکخو** nīk-xū [= نیک خوی] (صمر.)
पुण्य स्वभाव, सत्प्रकृति।

**نیک خواه، نیکخواه** nīk-xāh [= نیک خواهنده = نیکوخواه] (صفا.)
हितेच्छु, शुभचिंतक, हितैषी, हमदर्द। ﹡بدخواه

**نیک خواهی، نیکخواهی** nīk-xāh-ī [= نیکو خواهی] (حامص.)
हितेच्छा, हितकामना, शुभचिंतन, हमदर्दी। ﹡بدخواهی

**نیک خوی، نیکخوی** nīk-xūy (حامص.)
प्रकृति की शुद्धि, स्वभाव की पवित्रता।

**نیک خویی، نیکخویی** nīk-xūy-ī
दे० نیک خصلتی

**نیک داشت** nīk-dāšt [= نیکو داشت] (مصخم.، اِمص.)
१-कर्तव्य निष्ठा, ज़िम्मेदारी, निष्ठापूर्वक निभाया गया उत्तरदायित्व। २-आदर-संमान। ३-प्रीतिभोज, भोज निमंत्रण, दावत। ४-सुख-समृद्धि, संपन्नता।

**نیک داشتن** nīk-dāštan [= نیکو داشتن] (مصم.)
कर्तव्य परायणता से उत्तरदायित्व निभाना, पूरी ज़िम्मेदारी उठाना।

**نیک دل، نیکدل** nīk-del [= نیکو دل] (صمر.)
सदाचारी, सुशील, नेक दिल।

**نیک دلی، نیکدلی** nīk-del-ī [= نیکو دلی] (حامص.)
सदाचार, नेक दिली।

**نیک رویی** nīk-rūy-ī [= نیکو رویی] (حامص.)
१-सौंदर्य, ख़ूबसूरती। २-आनंद, हर्ष, प्रसन्नता।

**نیک سرشت** nīk-serešt [= نیکو سرشت] (صمر.)
सत्प्रकृति, सदाचारी।

**نیک سیرت** nīk-sīrat [ف. - ع. = نیکوسیرت] (صمر.)
१-सदाचारी, सुशील, भला मानस। २-सदात्मा, पुनीतात्मा, अंत: पवित्र।

**نیک سیرتی** nīk-sīrat-ī [ف. - ع. = نیکوسیرتی] (حامص.)
१-सदाचार। २-सुकर्म।

**نیک طینت** nīk-tīnat [ف. - ع. = نیکوطینت] (صمر.)
सत्प्रकृति।

**نیک فال** nīk-fāl [ف. - ع. = نیکوفال] (صمر.)
मांगलिक, सौभाग्यशाली।

**نیک فرجام** nīk-farjām [= نیکوفرجام] (صمر.)
सुपरिणाम, नेक अंजाम।

**نیک کردار** nīk-kerdār [= نیکوکردار] (صمر.)
सत्कर्मी, सुकर्मी, पुण्यशाली।

**نی زار، نیزار** nay(ney)-zār (امر.)
नरकटवन, नरकुल वन।

**نیزه** nayza (neyze) [= نیزک] (ا.)
१-भाला, बरछा। २-झंडे का डंडा, बल्लम। ३-माप की इकाई (लगभग दो गज़)।

ـٔ قلم
सरकंडे की क़लम।

~ بند کردن
(ला०) ताना मारना।

~ را پیچ دادن
युद्ध से पहले भाला भाँजकर पूर्वाभ्यास करना।

**نیزه باز** nayza (neyze)-bāz [= نیزه بازنده] (ص فا.)
नेज़ाबाज़, भालाबरदार, भालाधारी।

**نیزه بکف** nayza (neyze)-be-kaf(f) [ف. - ع.] (ص مر.)
१-भालाधारी, भालाबरदार। २-(ला०) सूर्य, सूरज।

**نیزه دار** nayza (neyze)-dār [= نیزه دارنده] (ص فا.)
१-भालाधारी, भालाबरदार। २-(ला०) प्रकाशदाता, प्रकाशदायक।

**نیزه زدن** nayza (neyze)-zadan (مصل.)
१-भाला-युद्ध करना, नेज़ा मारना। २-(ला०) ताना मारना, व्यंग्य करना। ३-बलपूर्वक छीन लेना, बलात् ग्रहण करना।

**نیزه زن** nayza (neyze)-zan [= نیزه زننده] (ص فا.)
१-नेज़ाबाज़, भालाधारी, भालाबरदार। २-(ला०) ताना मारने वाला, व्यंग्य कसने वाला।

**۱-نیسان، نی سان** nay(ney)-sān (ص مر.)
सरकंडे जैसा, नरकुल समान।

**۲-نیسان** nay-sān(ney-) (ا.)
१-(अप्रैल माह के समकक्ष) सीरियाई कैलेंडर का सातवाँ माह, यह तीस दिन का होता है।

باران ~
स्वाति वर्षा, स्वाति बिंदु।

**نیست** nī-st
(فعل. منفی. سوم شخص مفرد از، *نیستن منفی "استن") ۱- नहीं है। २-(ا.) अविद्यमानता। बहु० نیستان

هست و ~
विद्यमानता एवं अविद्यमानता, सत्ता और शून्य। ३-विलोपन, अनस्तित्वता।

~ بودن
अविद्यमान होना।

~ که ~
द्वि नकारात्मक जिसका अर्थ सकारात्मक होता है।

**نیستان** nay-estan (ney-) (ا.)
नरकुल वन, नरकट वन।

**نیست شدن** nīst-šodan (مصل.)
१-विनष्ट होना, सर्वनाश होना। २-लुप्त होना, अविद्यमान होना। ३-(आ०बो०) ख़त्म हो जाना, अचानक मृत्यु होना।

**نیستی** nīst-ī (حامص.)
१-अविद्यमानता, अनस्तित्वता। २-दरिद्रता, कंगाली।

**نیش** nīš (ا.)
१-नोक, सिरा, अग्रभाग। २-गधे को हाँकने का पैना, पैनी, आर। ३-डंक। ४-कील दाँत, कील दंत, श्वदंत, सुवा दाँत। ५-मुख, मुँह।

~ باز شدن
मुसकराना।

~ باز شدن تا بناگوش
क़हक़हा लगाना, ठहाका लगाना।
६-फ़स्द खोलने का यंत्र, नश्तर। = نیش حجام

**نیشتر** nīš-tar [= نشتر] (ا.)
१-नश्तर, फ़स्द खोलने का यंत्र, रग से रक्त निकालने का यंत्र। २-गधे हाँकने का पैना, पैनी, आर।

**نیشتر زدن** nīštar-zadan (مصم.)
फ़स्द खोलना, नश्तर लगाना, रग पर नश्तर देना, (फ़स्द लगाकर) रग से रक्त निकालना।

**نیشخند** nīš-xand (امر.)
व्यंग्यपूर्ण हँसी, कुटिल मुसकान, कटाक्षपूर्ण मुस्कान।

~ زدن
व्यंग्यपूर्ण हँसना, कटाक्षपूर्ण मुसकराना।

**نیشکر** nay-šakar (ney-šekar) (امر.)
गन्ना, ईख।

**نیشگون** nīšgūn [= نشگون] (ا.)
(आ०बो०) चुटकी, चिकोटी।

**نیاز داشتن** niyāz-dāštan (مصل.)
ज़रूरत होना, आवश्यकता रखना, माँगना।

**نیاز کردن** niyāz-kardan (مصم.)
१-दरवेश द्वारा प्रसाद देना, दरवेश का प्रसाद के तौर पर उपहार देना। २-चढ़ावा देना, इच्छापूर्ति के लिए भोजन के रूप में नियाज़ देना।

**نیاز مند** niyāz-mand [= نیاز و مند] (ص.)
ज़रूरतमंद।

**نیازمند شدن** niyāz-mand-šodan (مصل.)
ज़रूरतमंद होना।

**نیاز مندی** niyāz-mand-ī (حامص.)
आवश्यकता, ज़रूरतमंदी।

**نیازی** niyāz-ī (صنسب.)
१-ज़रूरतमंद। २-प्रिय, माशूक़। ३-आदरणीय, संमाननीय। बहु० نیازیان

**نیام** niyām (ا.)
१-म्यान (तलवार आदि की), नियाम। २-ग़िलाफ़, कवर, पिंडली-कवच। ४-अगवाँसी।

**نیایش** niyāy-eš
१-(امص.) उपासना, आराधना, इबादत। २-(ا.) गुणगान, प्रार्थना, दुआ।

**نیایش کردن** niyāyeš-kardan (مصل.)
आराधना करना, उपासना करना, इबादत करना।

**نیت** niyyat [=ع. نیة] (ا.)
इरादा, संकल्प, अभिप्राय।

~ جزم کردن
दृढ़ संकल्प करना, पक्का इरादा करना।

**نیت کردن** niyyat-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
संकल्प करना, इरादा करना, ठानना।

**نیچه** nay(ney)-ča(-e) (امصغ.)
१-मुरलिया, छोटी बाँसुरी। २-आस्वन उपकरण, नेचा।

**۱-نیرنگ** nīrang (ney-) [=معر. نیرنج] (ا.)
१-पारसी धर्म का प्रत्येक धार्मिक संस्कार। २-पारसी धर्म की लघु प्रार्थना। ३-जादू, इंद्रजाल। ४-धोखेबाज़ी, चालाकी। ५-कपट, छल, हीला।

**۲-نیرنگ** nī-rang (ا.)
१-प्रारूप, कच्चा ख़ाका। २-(चित्र०) रंग। ३-प्रारूप, ख़ाका, रेखाकृति।

**نیرنگ باز** nī-rang(ney-)-bāz [= نیرنگ بازنده] (صفا.)
१-जादूगर, ऐंद्रजालिक। २-धूर्त, मक्कार, कपटी।

**نیرنگ بازی** nī-rang(ney-)-bāz-ī (حامص.)
१-जादूगरी, इंद्रजाल। २-मक्कारी, धूर्तता, कपटता।

**نیرنگ زدن** nīrang(ney-)-zadan (مصل.)
१-जादू करना, टोना करना। २-मक्कारी करना, छल करना।

**نیرو** nīrū (ا.)
१-शक्ति, बल, ताक़त। २-शक्ति का रहस्य। ३-(भौ०) बल। ४-(सै०) प्रत्येक सैन्य बल।

~ دریایی
नौसेना।

~ زمینی
थल सेना।

~ شهوانی
कामशक्ति।

~ هوایی
वायु सेना।

**نیرو سنج** nīrū-sanj [= نیرو سنجنده] (صفا.، اِ.)
बलमापी, डायनेमोमीटर।

**نیرو گاه** nīrū-gāh (امر.)
बिजलीघर, पावर हाउस।

**نیرو گرفتن** nīrū-gereftan (مصل.)
१-बल मिलना, शक्ति मिलना। २-बढ़ोतरी होना, वृद्धि होना। ३-उन्नति होना, तरक़्क़ी होना।

**نیرو مند** nīrū-mand (ص.)
१-शक्तिशाली, बलशाली। २-प्रभावशाली, प्रभुत्वशाली।

**نیرو مند شدن** nīrū-mand-šodan (مصل.)
बलशाली होना, शक्तिशाली होना।

**نیرو مند کردن** nīrū-mand-kardan (مصم.)
शक्तिशाली बनाना।

**نیز** nīz (ق.)
भी। = نیزهم

**نهان خانه، نهانخانه** nehān-xāna(-e) (امر.)
१-अन्न भंडार। २-एकांतवास। ३-तहख़ाना। ४-कूड़ा घर। ५-क़ब्र।

**نهان داشتن** nehān-dāštan (مصم.)
छुपाना, गुप्त रखना।

**نهان داشته** nehān-dāšta(-e) (صمف.)
१-गुप्त, छुपाया हुआ। २-(ला०) मुखावरण डाले हुए स्त्री, घूँघट निकाले हुए महिला। बहु० نهان داشتگان

**نهان شدن** nehān-šodan (مصل.)
छुपना, गुप्त होना।

**نهان کردن** nehān-kardan (مصم.)
छुपाना, गुप्त रखना।

**نهانگاه** nehān-gāh [= نهانگہ] (امر.)
छुपने का स्थान।

**نهانی** nehān-ī, na-
१-(صنسب.) छुपा हुआ, गुप्त। २-(ق.) गुप्त रूप से, चोरी-छुपे।

**نهایت** nehāyat [=ع. نهایة] (ا.)
समापन, अंत, समाप्ति। बहु० نهایات

**نهایی** nehāy-ī [=ع. īyy-] (صنسب.)
अंतिम, आख़िरी।

**نه تنها** na-tanhā (حر. ربط. مر.)
न केवल, सिर्फ़, बल्कि।

**نهر** nahr [ع.] (ا.)
नहर, नदी। बहु० انهار، انهر، نهور

**نهره** nahra(-e) [= نیره] (ا.)
रई, मथानी, मथनी।

**نهزت** nohzat [=ع. نهزة] (ا.)
१-अवसर, मौक़ा। २-आखेट, शिकार। बहु० نهز

**نهضت** nahzat (ne- .تد) [=ع. نهضة] (امص.)
१-आंदोलन। २-गति, हरकत, चलन।

**نهفتیدن** nehoft-īdan, no- [= نهفتن] (مصم.)
छुपाना, गुप्त रखना।

**نه فقط** na-faγat [ف. - ع.]
दे० نه تنها

**نهیب** nehīb [= نهیو] (ا.)
१-डर, भय, ख़ौफ़। २-दबदबा, रौब, तेज।

**نهیب دادن** nehīb-dādan (مصل.)
गिड़गिड़ाना, चिल्लाना, चीख़ना।

**نهیب زدن** nehīb-zadan (مصل.)
~ به (بر) کسی
किसी पर चिल्लाना, चीख़ना।

**نی** nī [= نه] (ق.)
नहीं, ना, न।

**نی** nay (ney) [= نای] (ا.)
१-(वन०) नरकुल, सरकंडा। २-(संगीत) बाँसुरी, मुरली।

~ انبان
(संगीत) बीन।

~ بست
सरकंडे या बाँस की बाड़।

~ قلم
सरकंडे की क़लम।

~ قلیان
हुक़्क़े की नै।

~ نواز
बाँसुरी वादक।

~ هندی
बाँस।

**نیا** niyā [= نیاک] (ا.)
नाना; दादा। बहु० نیاکان

**نیابت** niyābat [=ع. نیابة] (امص.)
प्रतिनिधित्व।

**نیابت داشتن** niyābat-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
प्रतिनिधि होना, नायब होना; उत्तराधिकारी होना।

**نیابةً** niyābat-an [ع.] (ق.)
उत्तराधिकारी के रूप में।

**نیاز** niyāz (ا.)
१-आवश्यकता, ज़रूरत। २-इच्छा, अभिलाषा, तमन्ना। ३-प्रेमभाव। ४-दरवेश द्वारा दिया हुआ चढ़ावा, प्रसाद। ५-इच्छापूर्ति के लिए किसी नबी, पैगंबर या वली के नाम पर भोजन के रूप में दिया गया चढ़ावा, नज़र-नियाज़। ६-(= نیازی) प्रिय, माशूक़।

هنگام ~
आवश्यकता का समय।

73



२-(حر. ربط و عطف) न । ३-(پشف.) समास में पूर्व प्रत्यय के रूप में 'न' का द्योतक :
نرفت، نمیرود، نخواهد رفت.

**نه** noh [= نوه]
१-(عدد.) नौ । २-(ला०) नौ आकाश । ३-(ला०) मानव शरीर में विद्यमान नौ छिद्र :
۲ سوراخ گوش + ۲ چشم + ۲ سوراخ بینی + سوراخ دهان + سوراخ پیش (قبل) + سوراخ پس (دبر).

**نهائی** nehā'-ī [=ع. -īyy] (صنسب.)
अंतिम, आख़िरी ।

**نهادن** neh-ādan, na- [= نهیدن] (مصم.)
१-रखना । २-लगाना । ३-लहराना । ४-जमाना । ५-नियुक्त करना । ६-आरंभ करना । ७-संधि करना, समझौता करना । ८-कल्पना करना । ९-ग्रहण करना, पकड़ना, लेना ।

**۱-نهار** nahār [= ناهار] (ا.)
१-निराहार, ख़ाली पेट, नहार मुँह । २-मध्याह्न भोजन, लंच, दोपहर का खाना ।

**۲-نهار** nahār [ع.] (ا.)
१-दिन, रोज़ । ≠ شب २-पक्षियों का बच्चा ।

**۱-نهال** nehāl, na- [= نهاله] (ا.)
नव वृक्ष, नया पौधा । बहु० نهالها، نهالان (نونهالان)

**۲-نهال** nehāl, na- [= نهال = نهالین] (ا.)
बिछौना, बिस्तर, तोशक, गद्दा ।

**نهال کاشتن** nehāl-kāštan (مصم.)
नया पौधा लगाना ।

**نهاله** nehāla (na-e) [= ۱-نهال] (ا.)
१-नव वृक्ष, नया पौधा । २-पक्षियों को पकड़ने का फंदा ।

**نهان** nehān, na-
१-(ص.) छुपा हुआ, गुप्त । ≠ آشکار २-(ق.) गुप्त रूप से, छुपकर । = در نهان

**نهان بین** nehān-bīn [= نهان بیننده] (صفا.)
अंतर्दर्शी ।

**نهان پیکر** nehān-paykar (pey-) (صمز.، امر.)
१-(ला०) देवदूत, फ़रिश्ता । २-(ला०) परी, अप्सरा ।

**نوکد خدا** naw(now)-kad-xodā (صمر.)
नव विवाहित, नया दुल्हा ।

**نوکر** naw(now)-kar [= نوکار، مغ. - تر.] (ص.، ا.)
१-सेवक, चाकर, नौकर । २-साथी, संगी । ३-सलाहकार, परामर्शदाता । ४-सरकारी नौकर, मुलाज़िम ।

**نوکری** nawkar-ī(now-) [مغ.، تر. - ف.] (حامص.)
१-सेवा, चाकरी, नौकरी । २-सलाह-मशवरा, परामर्श । ३-सरकारी नौकारी, सरकारी मुलाज़िमत ।

**نوگرایی** naw(now-)-garāy-ī (حامص.)
नवीन शैली प्रियता (साहित्य एवं कला), आधुनिकता प्रेम ।

**نو مسلمان** naw(now-)-mosalmān [ف. - ع.] (صمر.)
नया मुसलमान ।

**نون** nūn [= اکنون] (ق.)
अब, अभी ।

**نونو** naw-naw (now-now) (قمر.)
नया-नया ।

**نونهال** naw(now)-nahāl (امر.)
नव वृक्ष, नया पौधा ।

**نوول** nūvel [فر. nouvelle] (ا.)
उपन्यास, नॉवेल ।

**نوه** nava(-e) [= نواده = نبیره] (ا.)
नवासा; पोता ।

**نوید** novīd (ا.)
१-शुभसूचना, ख़ुशख़बरी । २-दृढ़ संकल्प, वादा, प्रतिज्ञापालन । ३-भोज का निमंत्रण ।

**نوید بخش** novīd-baxš (صمر.)
शुभसूचक ।

**نویس** nevīs (افا.)
समासांत में 'लेखक' का द्योतक :
کتاب نویس، نامه نویس.

**نویسنده** nevīs-anda(-e) (افا.)
१-लेखक, लिखने वाला । २-लिपिक । बहु० نویسندگان

**نوین** nav-īn (nov-) (صنسب.)
नव, नया, नूतन, नवीन ।

**نه** na, ne [= ن نفی = نی]
१-(ق.) नहीं, ना, न । ≠ آری، بلی.

**نو ساز** naw(now)-sāz
१-(صفا.) (= نو سازنده)-१ नवीकर्ता, सुधारकर्ता।
२-(صمف.) (= نو ساخته)-२ नवनिर्मित (भवन) : خانهٔ نوساز.

**نو سازی** naw(now)-sāz-ī (حامص.)
१-(भवन की) मरम्मत, सुधार। २-नव-निर्माण।

**نو سپاس** naw(now)-sepās [= نا سپاس] (ص.)
कृतघ्न, नाशुक्रा।

**نو سواد** naw(now)-savād [ف. - ع.] (صمر.)
नवशिक्षित, नौसिखिया।

**۱-نوش** nūš (noš) [— نوشیدن]
१-(رر.، اِمص.) पीने की क्रिया, पान। २-(رر.، اِفا.) समासांत में 'पीने वाला' का द्योतक : بادہ نوش، جرعہ نوش.

**۲-نوش** nūš (noš) [= انوشه]
१-(ص.) शाश्वत, सततस्थायी, चिरंतन। २-(ا.) विषहर, ज़हरमार। ३-(ص.) स्वादिष्ट, ज़ायकेदार, मज़ेदार। ४-मीठा, मिष्ट। ५-(ا.) मधु, शहद। ६-मिठाई।

~ و نیش
१-मधु और विष। २-प्रेमाप्रेम।

**نوشابه** nūš-āb-a(-e) (اِمر.)
१-पेय जल। २-पेय।

~ٔ الکلی
मादक पेय।

~ٔ غیر الکلی
मदिरा रहित पेय।

**۱-نوشت** nevešt (مصخم.، اِمص.)
मोड़, बल, तह, घुमाव।

**۲-نوشت** nevešt (مصخم.، اِمص.)
लिखाई, लिखावट।

~ فروشی
लेखन सामग्री विक्रय केंद्र।

**نوشتار** nevešt-ār (ا.)
लेख।

**نو شت افزار** nevešt-afzār (اِمر.)
लेखन-सामग्री (काग़ज़, क़लम, स्याही आदि)।

**نوشتن** neveš-tan [= نبشتن = نپشتن] (مصم.)
लिखना, लिपिबद्ध करना।

**نوشتنی** neveštan-ī (صنسب.)
लेख्य, लिखने योग्य, लेखनीय।

**نوشته** neveš-ta(-e)
१-(امف.) लिखित, लिपिबद्ध। २-(ا.) पत्र, चिट्ठी, ख़त।

**نوش خوار، نوشخوار** nūš-xār [= نوش خوارنده] (صفا.)
१-मज़े ले लेकर पीने वाला। २-जुगाली करने वाला।

**نوش دارو، نوشدارو** nūš-dārū (اِمر.)
१-विषहर, ज़हरमार। २-(पुरा०) रोग निवारक आनंदवर्धक अवलेह। ३-(ला०) मदिरा, शराब।

**نوش کردن** nūš(noš)-kardan (مصم.)
१-पीना। २-मज़े ले-लेकर पीना, चटख़ारे लेना।

~ جام (ساغر) بر (به) روی کسی
किसी के स्वास्थ्य-लाभ के पश्चात् शराब पीना।

**نوشیدن** nūš-īdan (nošīδan .قد) (مصم.)
१-पीना। २-खाना, भोजन करना।

**نوشیدنی** nūš-īdan-ī (صليا.)
१-पेय, पीने योग्य। २-पेय पदार्थ, पिया जाने वाला पदार्थ : نوشیدنی سرد موجود است.

**نوع** naw' (now') [ع.] (ا.)
१-प्रकार, क़िस्म। २-(तर्क०) वर्ग। ३-(प्राणि०, वन०) वर्ग।

در ~ خود
अपनी क़िस्म का।

**نو عروس** naw(now)-arūs [ف. - ع.] (صمر.)
नव विवाहिता, नववधु, नयी दुल्हन।

~ معنی
(ला०) नव विचार।

**نو قدم** naw(now)-γadam [ف. - ع.] (اِصمر.)
१-नवआगामी। २-नौसिखिया।

**نوک** nūk [= نک] (ا.)
१-चोंच। २-नोक, अग्रभाग, सिरा।

~ پا
पंजा।

یک ~ پا
थोड़ी देर, अल्प काल।

~ کسی را قیچی کردن
(ला०) किसी का मुँह बन्द कर देना, चुप कर देना।

२-विभिन्न प्रकार का प्रकाश।

**نور پردازی** nūr-pardāz-ī [ع. - ف.] (حامص.)
प्रकाश व्यवस्था।

**نور چشمی** nūr-češm-ī [ع. - ف.] (إفا.)
आँख का तारा, लाड़ला, दुलारा।

**نور دیدن** navard-īdan [= نوردن] (مصم.)
१-मोड़ना, फिराना, घुमाना, बल देना। २-लपेटना, तह करना। ३-चलना, क़दम बढ़ाना।

**نورس** naw(now)-ras (ص.)
१-नया, नव, नवीन, ताज़ा। २-मौसम का नया फल। ३-कोमल पौधा। ४-नवयुवक, नौजवान।

**نورسته** naw(now)-rasta(-e) (صمف.)
नव वृक्ष, नया पौधा।

**نور سنج** nūr-sanǰ [ع. - ف.] (إمر.)
प्रकाशमापी, प्रकाश घनत्वमापी यंत्र। = فتومتر

**نورسیده** naw(now)-rasīda(-e) (صمف.)
नया, नवीन, ताज़ा।

**نور گرا** nūr-garā [ع. - ف.] (صمر.)
प्रकाशाभिवर्त।

**نور گیر** nūr-gīr [ع. - ف.] (إمر.)
रोशनदान।

**نو روز** naw(now)-rūz (إمر.)
नौरोज़ त्यौहार।

**نو روز** nevroz [فر. nevrose] (إ.)
१-(चिकि०) हिस्टीरिया, अपस्मार, मिरगी। २-उन्माद, पागलपन।

**نوره** nūra(-e) [=ع. نورة] (إ.)
बाल साफ़ करने का मिश्रण, नूरा।

**نوزاده** naw(now)-zāda(-e) [= نوزاد] (صمف.)
नवजात, शिशु, बच्चा। बहु० نوزاد گان

**نوزده** nūz-dah (no-) [= نوازده] (عدد.)
उन्नीस।

**نوزدهمین** nūz-dahom-īn (عدد.، ص.)
उन्नीसवाँ।

**نو ساختن** naw(now)-sāxtan (مصم.)
१-भवन की नींव डालना, आधार शिला रखना, नव-निर्माण करना। २-मरम्मत करना, सुधारना।

**نو پرداز** naw(now-)-pardāz [= نو پردازنده] (صفا.)
१-नवीन विषय लाने वाला, नई बात लाने वाला। २-नव शैली का कवि।

**نوت** not [= نت، فر. note] (إ.)
१-नोट (मुद्रा)। २-(संगीत) स्वर संकेत, स्वर, धुन।

**نو جوان** naw(now-)-ǰavān (صمر.)
नवयुवक, नौजवान।

**نوچه** naw(now-)-ča(-e) (امصغ.)
१-नवयुवक, नौजवान। २-शागिर्द, पट्ठा, चेला। ३-ख़लीफ़ा, उस्ताद।

**نوحه** nawha (nowhe) [ازع.] (إ.)
बैन, मृत्युशोक, सियापा, रोना-पीटना; मर्सिया।

**نوحه خوان** nawha(-e)-xān [ع. - ف. = نوحه خواننده] (صفا.)
मृत्युशोक करने वाला; मर्सिया पढ़ने वाला।

**نوحه کنان** nawha(-e)-kon-ān (صفا.، حا.)
रोते हुए।

**نوحه گر** nawha(-e)-gar [ع. - ف.]
दे० نوحه خوان

**نوخاسته** naw(now)-xāsta(-e) (صمف.)
१-ताज़ा उगा हुआ, नव विकसित। २-नवयुवक, नौजवान। ३-(खेल०, पुरा०) शागिर्द, पट्ठा, चेला। बहु० نوخاستگان

**نوخط** naw(now)-xat(t) [ف. - ع.] (صمر.)
नवयुवक जिसके नए-नए रोऐं निकले हों, गबरू, किशोर।

**نود** navad
१-(عدد.) नब्बे, नव्वे। २-(إ.) गुदा, गुदाद्वार, मलद्वार।

**نو داماد** naw(now)-dāmād (صمر.)
नव विवाहित, नया-नवेला दुल्हा।

**نور** nūr [ع.] (إ.)
१-प्रकाश, ज्योति, आभा, रोशनी। २-किरण, रश्मि।

**نور افکن** nūr-afkan [ع. - ف. = نور افکنده] (صفا.، إ.)
प्रोजैक्टर, चलचित्र दिखाने का यंत्र।

**نور باران** nūr-bārān [ع. - ف.] (صمر.)
१-अत्यधिक प्रकाशमान, बहुत ज़्यादा रोशनी वाला।

**نوامبر** novāmbr [فر. november] (ا.)
नवंबर (मास)।

**نواییدن** navā-y-īdan (مصل.)
आवाज़ देना, आवाज़ निकलना।

**نو آمده** naw(now-)-āmada(-e) (صمف.)
फ़सल का पहला (फल), ताज़ा, नवागंतुक।

**نو آموز** naw(now-)-āmūz [= نو آموزنده] (صفا.)
१-नौसिखिया, नवशिक्षित। २-नया शार्गिद। ३-नवप्रशिक्षणार्थी, नया रंगरूट।

**نوبت** nawbat (now-) [=ع. نوبة] (ا.)
१-समय, काल। २-पारी, बारी, नौबत। ३-सौभाग्य। ४-अवसर, मौक़ा। ५-नगाड़ा बजाने का समय। ६-(ला०) नगाड़ा, नक़्क़ारा। ७-शाही ख़ेमा। ८-चौकीदारी, पहरेदारी। ९-शिफ़्ट, पारी। १०-(खेल०) पारी, बारी, चाल। ११-(चिकि०) आकस्मिक ताप, अचानक बुख़ार।

به ~
बारी-बारी, एक के बाद एक।

~ پنج
पाँच बार। = نوبت پنجگاه

~ مرتب
(संगीत) सुरबद्ध, लयबद्ध।

~ دادن
समय तय करना, वक़्त मुक़र्रर करना।

~ گذشتن
समय पूरा हो जाना, समय बीत जाना, मौक़ा जाता रहना, मोहलत पूरी हो जाना।

**۱-نوبتی** nawbat-ī (now-) [ع. - ف.] (صنسب.)
१-नक़्क़ारा, नगाड़ा। २-बड़ा ख़ेमा। ३-ताज़ा दम घोड़ा। ४-(व्यक्ति) ड्यूटी पर, काम पर।

**۲-نوبتی** nawbat-ī (now-) [ع. - ف.] (حامص.)
पारी, बारी।

**نوبهار** naw-bahār (امر.)
१-नव वसंत। २-वसंत ऋतु। ३-नव पुष्प, नई कोंपल, कल्ला।

**نوپا** naw(now-)-pā (صمر.)
(आ०बो०) नया-नया चलना सीखने वाला बच्चा, हुमकने वाला बच्चा।

सुर में।

**نواختن** navāx-tan [= نوازیدن] (مصم.)
१-दुलारना, पुचकारना। २-भलाई करना, नेकी करना, मेहरबानी करना। ३-इच्छापूर्ति करना, ख़्वाहिश पूरी करना। ४-वाद्य बजाना, साज़ बजाना। ५-गीत गाना, गायन करना। ६-ज़मीन पर पटकना, पटकी देना।

**نوا در آوردن** navā-dar-āva(o)rdan (مصل.)
किसी की नक़ल उतारना।

**نوار** navār, no- (ا.)
१-निवाड़। २-रिबन।

**نوار چسب** navār-časb (امر.)
चिपकने वाला टेप या पट्टी।

**نواز** navāz
१-(امص.، رد.) कृपा, दया, मेहरबानी। २-(افا.) (نوازنده) समासांत में "अच्छा व्यवहार करने वाला" का द्योतक : بنده نواز، مهمان نواز.

**نوازش** navāz-eš (امص.)
१-सरपरस्ती। २-दिलासा, तसल्ली, सांत्वना। ३-दया, अनुकंपा, मेहरबानी। ४-दान, बख़्शिश; तोहफ़ा, इनाम। ५-वादन।

~ قلم
कृपा पत्र, शुभाकांक्षापत्र।

به ~ در آمدن
वाद्ययंत्रों का बजने लगना।

**نوازشگر** navāzeš-gar (صفا.)
लुभाने वाला : "صدای نوازشگر او بگوش میرسد."

**نوازنده** navāz-anda(-e) (افا.)
१-दयालु, अनुकंपाकर्ता। २-कृपालु, मेहरबान। ३-वाद्य वादक, साज़ बजाने वाला।

**نوازیدن** navāz-īdan [= نواختن]
दे० نواختن

**نواگر** navā-gar (صشغل.)
१-गवैया, गायक, वादक।

مرغ ~
गायक पक्षी।
२-विलापी।

77



بی ~
अभागा, बदक़िस्मत।

~ پرداز
संगीतज्ञ; गवैया, गीतकार; संगीतकार।
= نواساز، نواخوان.

~ پردازی
गीत रचना, नग़मा साज़ी।

~ خانه
अनाथालय, दरिद्रालय, यतीम ख़ाना।

~ شناس
संगीतज्ञ, संगीत शास्त्री।

~ ی کسی را در آوردن
किसी की नक़ल उतारना।

**نواب** navvāb [ع.]
१-(ص.) नव्वाब, नवाब, प्रमुख प्रतिनिधि, वायसराय। २-(ا.) राजकुमारों के लिए संमानजनक पद।

~ اشرف
बादशाह, राजा।

~ والا
उच्चपदीय राजकुमारों के लिए प्रयुक्त उपाधि।
३-(हिंदुस्तान में पारिभाषिक रूप में) राजाओं एवं सामंतों के लिए प्रयुक्त उपाधि, नवाब।

**نواب** novvāb [ع.] (ا.)
(نائب (نایب) का बहु०। १-उच्चस्तरीय शाही पदाधिकारी, वज़ीर आदि।

~ حکام
शाही प्रतिनिधि, शासकीय सहायक।

~ منشی
सहायक मुंशी।
२-ईरान के सफ़वी तथा क़ाजार शासन काल में यह एकवचन के रूप में सामंतों तथा राजकुमारों के लिए प्रयुक्त होता था।

**نواحی** navāh-ī [ع.] (ا.)
ناحیه का बहु०।

**نواخت** navāxt [~ نواختن] (مص‌خم.)
१-(امص.) दुलार, प्यार, लाड़। २-भलाई, नेकी। ३-पारितोषिक, इनाम। ४-समानता, सदृशयता, समरूपता।

یک ~
१-एक जैसा, एक समान, समरूप। २-एकसा, एक

نام و ~
नामवरी, प्रसिद्धि, शोहरत।
४-लज्जा, शर्म, ग़ैरत।

~ آور
लज्जाजनक, अपयशकारी, शर्मनाक।

**ننگ داشتن** nang-dāštan (مصل.)
१-नीच समझना, घृण्य समझना, तिरस्करणीय समझना। २-लज्जाशील होना, शर्मिंदा होना, झेंपना।

**ننگ نامه** nang-nāma(-e) (امر.)
व्यंग्य रचना।

**ننو** nanū [= نه نو = ننی = نانو] (ا.)
(आ०बो०) हिंडोला, झूला।

**ننه** nana(-e) [= نه نه] (ا.)
१-(आ०बो०) माँ, माता, वालिदा। २-दादी; नानी। ३-(घर की) बूढ़ी नौकरानी, बुआ, माई।

~ جان
प्यारी माँ।

~ خانی شله پز
(ला०) फूहड़ औरत।

**نو** naw (now) (ص.)
१-नवीन, नव, नया। २-नवयुवक, नौजवान।

از ~
१-फिर से, दुबारा, नए सिरे से। २-(सै०) फिर से, दुबारा।

**نوا** navā (ا.)
१-शोक रुदन, विलाप। २-पक्षी की आवाज़। ३-(संगीत) राग; परदा।

بی ~
अभागा, बदक़िस्मत।
४-अनुकरण, नक़ल। ५-एक ही राग को विभिन्न धुनों में दुहराना। ६-गीत, गाना, गायन; धुन। ७-जीवन निर्वाह के लिए आवश्यक वस्तुएँ, घर का साज़-सामान।

به ~ یی رسید.
जीवन निर्वाह का सहारा बनाना, आमदनी का कारण बनाना।

**~ بر زخم کسی پاشیدن**
(ला०) जले पर नमक छिड़कना।

**~ در آتش افکندن**
गिड़गिड़ाना, अनुनय-विनय करना।
३-(ला०) लावण्यता।

**نمک بحرامی** namak-be-harām-ī (حامص.)
कृतघ्नता, नमकहरामी।

**نمکپاش** namak-pāš (امر.)
नमकदान।

**نمک خوار** namak-xār [= نمک خوارنده] (صفا.)
नमक हलाल, नमक ख़ार।

**نمک خواری** namak-xār-ī (حامص.)
नमक हलाली।

**نمک خوردن** namak-xordan (مصل.)
(ला०) खाना खाना, भोजन करना।

**باهم ~**
मिल-जुल कर भोजन खाना।

**~ و نمکدان شکستن**
कृतघ्न होना, नाशुक्रा होना, नमक हराम होना, जिस थाली में खाना उसी में छेद करना।

**نمکدان** namak-dān (امر.)
१-नमकदान, नमकदानी। २-(ला०) प्रिय का मुख। ३-(ला०) सलोना, लावण्यमय, नमकीन (व्यक्ति)। ४-(ला०) नीरस।

**نمک زار، نمکزار** namak-zār (امر.)
नमक की खान; नमक की झील।

**نمک شناس** namak-šenās [= نمک شناسنده] (صفا.)
कृतज्ञ, नमक हलाल।

**نمک شناسی** namak-šenās-ī (حامص.)
कृतज्ञता, नमक हलाली।

**نمک گیر** namak-gīr (امر.، صمر.)
कृपालु, दयालु।

**نمک ناشناس** namak-nā-šenās [= نمک نا شناسنده] (صفا.)
कृतघ्न, नमक हराम।

**نمک ناشناسی** namak-nā-šenās-ī (حامص.)
कृतघ्नता, नमक हरामी।

**نمکی** namak-ī (صنسب.)
१-लावण्ययुक्त, नमकदार। २-(आ०बो०) सलोना, सुंदर, नमकीन।

**نمکین** namak-īn (صمر.)
लावण्ययुक्त, नमकीन, सुंदर।

**نم ناکی، نمناکی** nam-nāk-ī (حامص.)
आर्द्रता, नमी, सीलन, तरी।

**نمو** nomov(v) [ع.] (امص.)
(पौधे का) विकास।

**~ و ذبول**
बढ़ना, विकसित होना और कुम्हलाना।

**نمود** nomūd, ne- [= نموذ] (ا.)
दिखावा, दिखावट, आडंबर।

**نمودار** nomūd-ār, ne-
१-(صفا.) सुस्पष्ट, प्रकट, ज़ाहिर। २-दृश्यमान, दृष्टिगोचर। ३-प्रसिद्ध, मशहूर। ४-(ا.) नमूना, आदर्श। ५-संकेत, चिह्न, प्रतीक। ६-नक़्शा। ७-रिपोर्ट कार्ड। ८-तर्क, दलील। ९-मार्गदर्शक। १०-तालिका। ११-उदाहरण, मिसाल। बहु० نمودارات

**نمودن** nomū-dan, ne-
१-(مصم.) दिखाना। २-प्रकट करना, सुस्पष्ट करना, ज़ाहिर करना। ३-करना, कार्यांवित करना। ४-(مصل.) प्रकट होना, ज़ाहिर होना।

**نمونه** nomūn-a(-e), ne-
१-(ا.) नमूना, मॉडल। २-समानता, सदृशयता। ३-आदर्श, नमूना। ४-शोध्य-पत्र, प्रूफ़।

**~ٔ چاپی**
शोध्य-पत्र, प्रूफ़।
५-(ص.) भद्दा, भोंडा; रद्दी, बेकार।

**نمونه سازی** nomūn-a(-e)-sāz-ī (حامص.)
(चित्र०, स्था०) ख़ाका, नमूना।

**نمیدن** nam-īdan (مصل.)
पसंद करना, चाहना, झुकाव रखना, लगाव होना।

**ننگ** nang (ا.)
१-जग हँसाई, अपयश, रुसवाई, बदनामी। २-आदर-संमान, मर्यादा। ३-प्रसिद्धि, शोहरत, नामवरी।

७९



~ نویس
नाटक-लेखक, नाट्य-रचयिता।

**نمایندگی** namāyanda(e)g-ī (no-) (حامص.)
१-प्रतिनिधित्व। २-एजेंसी।

**نماییدن** namāy-īdan (no-) [= نمودن] (مص.م.)
दिखाना।

**نماینده** namāy-anda(-e) (no-) (اِفا.)
१-दिखाने वाला। २-प्रतिनिधि। ३-एजेंट, दलाल। ४-चिह्न, प्रतीक।

**نمایه** nemāy-a(-e) (اِ.)
सूची, अनुक्रमणी, तालिका, अनुक्रमणिका।

**نمد** namad (اِ.)
१-नमदा, मोटा ऊनी या सूती कपड़ा। २-नमदे की जैकिट, सदरी।

~ در آب داشتن
झाँसा-पट्टी देने के चक्कर में रहना।

ما را هم ازین ~ کلاهی (کله) است
(ला०) लाभ उठाना।

**نم دار، نمدار** nam-dār [= نم دارنده] (ص‌فا.)
आर्द्रतायुक्त, नमीदार, सीलन वाला।

**نمره** nomra(-e) (اِ.)
१-अंक, नंबर। २-कुल मुद्रित प्रतियाँ :
"اول نمرهٔ این روز نامه که از طبع خارج گردید مورخ بروز جمعه ربیع الثانی سنهٔ ١٢٦٧ بود."
(المآثر والآثار. ١٠٣)
३-अंक-तालिका, मार्क्स-शीट।

~ ترتیب
क्रमानुसार।
४-(ص.) घाघ, चालाक, काँइयाँ।

**نمره گیر** namra(-e)-gīr [= نمره گیرنده] (ص‌فا.، اِمر.)
टेलिफ़ोन का डायल।

**١-نمط** namat [ع.] (اِ.)
ढंग, तरीक़ा, पद्धति।

ازاین ~
इस प्रकार से, इस ढंग से।

**٢-نمط** namat (اِ.)
एक प्रकार की रंगीन दरी।

**نمک** nam-ak (اِ.)
१-नमक। २-खाने का नमक।

~ عصر
शाम की नमाज़।

~ عید فطر
ईद की नमाज़।

~ عید قربان
बक़र-ईद की नमाज़।

~ عیدین
ईद ओर बक़र-ईद की नमाज़।

~ قصر
यात्रा की अवस्था में अदा की जाने वाली संक्षिप्त नमाज़।

~ مغرب
सूर्यास्त के पश्चात अदा की जाने वाली नमाज़।

~ بپای داشتن
नमाज़ अदा करना, नमाज़ पढ़ना।

**نماز خانه** namāz-xāna(-e) (اِمر.)
१-नमाज़ पढ़ने का स्थान। २-(ईसाईयों का) पूजा-घर।

**نماز خوان** namāz-xān (ص‌فا.)
नमाज़ी, नमाज़ अदा करने वाला, नियमित रूप से नमाज़ पढ़ने वाला।

**نمازی** namāz-ī (ص‌نسب.)
१-नमाज़ी, नमाज़ अदा करने वाला। २-शुद्ध, पाक-साफ़, स्वच्छ।

**نماسازی** namā-sāz-ī (حامص.)
गृह-मुख निर्माण, भवन-मुख निर्माण।

**نمایان** namā-yān (ص‌فا.)
सुस्पष्ट, प्रकट, ज़ाहिर।

**نمایاندن** namāyān-dan (مص‌م.)
१-दिखाना। २-सुस्पष्ट करना, प्रकट करना, ज़ाहिर करना।

**نمایش** namāy-eš (no-) (اِمص.)
१-नुमाइश, प्रदर्शनी। २-नाट्यशाला, नाटक-घर, रंग-मंच, रंगशाला, थिएटर।

**نمایشگاه** namāyeš(no-)-gāh (اِمر.)
प्रदर्शनी स्थल, नुमाइश की जगह।

**نمایشنامه** namāyeš(no-)-nāma(-e) (اِمر.)
नाटक, ड्रामा।

अतिकृपण होना, कंजूस होना, सूम होना।

=نم بیرون ندادن.

~ کردن

बहलाना-फुसलाना।

~ کشیدن

नम करना, तर करना, आर्द्रित करना।

**نما** namā, no- [= نماینده]

१-(اِفا.) समासांत में 'दिखाने वाला' का द्योतक 'نماینده' के अर्थ में प्रयुक्त होता है : روںما ، قبلہ نما. २-(ا.) (गणित) घातांक। ३-बाह्य रूप। ४-भवन मुख, गृहमुख, चेहरा।

**نماء** namā' [ع.، ف. : نما] (امص.)

१-वृद्धि, बढ़ोतरी। २-विकास (पौधे का)।

**نماد** nemād (ا.)

१-चिह्न, संकेत। २-प्रतीक।

**نماد گرا** nemād-garā (امر.، صمر.)

प्रतीकवादी, प्रतीककार; प्रतीकविज्ञ।

**نماد گرایی** nemād-garāy-ī (حامص.)

प्रतीकवाद, प्रतीक विद्या; प्रतीक चित्रण।

**نمادی** nemād-ī (صنسب.)

प्रतीकात्मक, सांकेतिक; द्योतक।

**نماز** namāz (ا.)

१-किसी के प्रति विनय व्यक्त करने के लिए सिर नवाना, नमन, झुकना। २-नमाज़ (मुसलमानों की ईशप्रार्थना या उपासना पद्धति)।

~ آدینه

जुमए की नमाज़।

~ آفتاب گرفتن

सूर्यग्रहण के समय अदा की जाने वाली नमाज़।

~ استخاره

क़िसी काम के आरंभ से पूर्व शुभाशुभ विचारने के लिए अदा की जाने वाली नमाज़।

~ اشراق

सूर्योदय के पश्चात् अदा की जाने वाली नमाज़।

~ خسوف

चंद्रग्रहण के समय अदा की जाने वाली नमाज़।

~ صبح

सुबह की नमाज़।

के हित का ख़याल करना।

**نگندن** nagan-dan, ne- [= نکندن] (مصم.)

निगंदे डालना, निगंदना, लिहाफ़ आदि में दूर-दूर टाँके भरना।

**نگون** negūn (ص.)

१-औंधा, अधोमुख। २-वक्र, कज, टेढ़ा-मेढ़ा।

**نگون بخت** negūn-baxt (صمر.)

हतभाग्य, अभागा।

**نگون بختی** negūn-baxt-ī (حامص.)

अभाग्य, भाग्यहीनता, बदक़िस्मती।

**نگون سار ، نگونسار** negūn-sār [= نگونسر = نگوسار] (ص.)

१-सिर के बल, औंधा।

به ~

सिर के बल।

२-वक्र, टेढ़ा, कज।

**نگون سار شدن** negūn-sār-šodan (مصل.)

१-सिर के बल होना, औंधा होना। २-वक्र होना, टेढ़ा होना।

**نگه** negah [= نگاه]

दे० نگاه

**نگهداشتن** negah-dāštan

दे० نگاه داشتن

**نگین** nagīn (ne-) (ا.)

१-सजावट के लिए अँगूठी अथवा आभूषण में जड़ा जाने वाला क़ीमती पत्थर, नगीन, नगीना, पत्थर। २-अँगूठी। ३-शाही मुहर।

بزیر ~ آوردن

आज्ञाकारी होना।

**نگینه** nagīna (ne-e) [= نگین] (ا.)

नगीना, रत्न, क़ीमती पत्थर।

**نم** nam (ا.)

१-नमी, आर्द्रता, तरी। २-बूँद, क़तरा। ३-थोड़ा पानी। ४-(ला०) आँसू, अश्रु। ५- नम, तर, सीला हुआ, आर्द्रित।

~ پس ندادن

(ला०) पैसा हाथ से न छोड़ना, पैसा न पसीजना,

81



**نگاه داری، نگاهداری** negāh-dār-ī (حامص.)
१-सुरक्षा, हिफ़ाज़त, चौकसी। २-सावधानी, देख-भाल।

**نگاهداری کردن** negāh-dārī-kardan (مصم.)
१-सुरक्षा करना, हिफ़ाज़त करना। २-सावधानी बरतना, एकाग्रचित्त होकर कार्य करना।

**نگاه داشت، نگاهداشت** negāh-dāšt
[= نگهداشت] (مصخم.)
सुरक्षा, देख-भाल, हिफ़ाज़त।

**نگاه داشتن** negāh-dāštan (مصم.)
१-सुरक्षा करना, हिफ़ाज़त करना। २-रोकना, थामना; ठहराना। ३-देख-भाल करना, ध्यान देना। ४-पालन-पोषण करना, पालना-पोसना। ५-रोकना, मना करना। ६-गिरफ़्तार करना, पकड़ना।

**نگر** negar (رد.، اِ.)
आदर्श, नमूना।

**نگران** negar-ān (صفا.)
१-देखने वाला, दर्शक। २-ध्यान देने वाला, ग़ौर करने वाला। ३-प्रतीक्षक, प्रतीक्षारत, मुंतज़िर। ४-अधीर, व्याकुल, बेचैन।

**نگران شدن** negarān-šodan (مصل.)
१-देखने के लिए अधीर होना, वीक्षण हेतु उत्सुक होना। २-प्रतीक्षारत होना, मुंतज़िर होना। ३-व्याकुल होना, बेचैन होना।

**نگرانی** negarān-ī (حامص.)
१-वीक्षणता, दृष्टि। २-घबराहट, बेचैनी, अधीरता, व्याकुलता। ३-प्रतीक्षा, इंतज़ार।

**نگرش** negar-eš (اِ.)
१-वीक्षण, दृष्टि। २-विचारदृष्टि। ३-बोध क्षमता; सहानुभूति।

**نگرش کردن** negareš-kardan (مصل.)
१-देखना, वीक्षण करना। २-ग़ौर करना, चिंतन करना। ३-ध्यानपूर्वक देखना।

**نگریدن** negar-īdan[= نگرستین = نگریستن] (مصم.)
१-देखना, अवलोकन करना। २-विचारना, सोचना, चिंतन करना।

~ بزیر خویشتن
मातहत एवं अधीनस्थ वर्ग की ओर ध्यान देना, छोटों

**نگار** negār
१-(اِ.، رد.) चित्रकारी, नक़्क़ाशी। = نقش و نگار
२-हाथ-पैर पर मेहँदी रचने से बने डिज़ाइन। ३-लिखाई, लेखन। ४-मूर्ति, बुत। ५-प्रेमिका, महबूब। बहु० نگاران ६-(پس.) समासांत में 'लेखक' का द्योतक : خبرنگار، روزنامه نگار. ७-समासांत में 'चित्रकार' का द्योतक : چهره نگار.

**نگار خانه** negār-xāna(-e) (اِمر.)
१-चित्रशाला, आर्ट-गैलरी। २-मूर्तिगृह, बुतख़ाना।

~ ٔ چینی
शीशमहल।

**نگارستان** negār-estan (اِمر.)
१-बेल-बूटों एवं चित्रों से सुसज्जित स्थान। २-चित्रित एवं चित्रकारी से सज्जित प्रासाद। ३-चित्रशाला, आर्ट-गैलरी।

**نگارش** negār-eš (اِمص.)
१-चित्र, तस्वीर। २-लेखन, लिखाई।

آیین ~
(पत्र, कथा अथवा अन्य विषयों की) लेखन-शैली, लिखने का ढंग।

**نگارنده** negār-anda(-e) (اِفا.)
१-चित्रकार, चितेरा, नक़्क़ाश। २-लेखक।

**نگاشتن** negāš-tan [= نگاریدن] (مصم.)
१-चित्रकारी करना, तस्वीर बनाना, चित्र बनाना। २-लिखना।

**نگاه** negāh [= نگه] (اِ.)
१-दृष्टि, नज़र, निगाह। २-ध्यान, तवज्जोह, कृपा। ३-नेत्र, आँख।

~ انداختن
नज़र डालना, देखना :
نگاهی به این روز نامه بینداز.

~ کردن
१-जाँचना, परखना। २-देखना, निगाह डालना। ३-ताकना।

**نگاهبان** negāh-bān (ص.)
१-द्वारपाल, दरबान, चौकीदार, सुरक्षक। २-(सै०) सुरक्षाकर्मी, पहरेदार, गार्ड।

**نکاح** nekāh [ع.] (امص.)
निकाह, वैवाहिक बंधन।

**عقد ~**
निकाह नामा।

**به ~ در آوردن**
निकाह में लेना, विवाह करना।

**~ کردن**
निकाह करना, ब्याह करना, शादी करना।

**نکبت** nakbat (nek- .تد) [=ع. نکبة] (ا.)
१-विपदा, आपदा, कष्ट, मुसीबत, तकलीफ़। २-अपमान, बेइज़्ज़ती, रुसवाई। ३-घृणा, नफ़रत। ४-निर्धनता, ग़रीबी, दरिद्रता; निस्सहायता, अभागापन।

**~ بار**
विपदाग्रस्त, मुसीबत का मारा, अभागा।

**نکته** nokta(-e) [=ع. نکتة] (ا.)
१-बिंदु, नुक़्ता। २-गहरा मामला, महत्वपूर्ण बात। ३-सूक्ष्म विषय, गूढ़ विषय।

**~ٔ دوشیزه**
अछूता विषय।
४-रहस्य, राज़, मर्म।

**~ٔ پرگار**
रुचिकर एवं गूढ़ कथन।

**نکته پرداز** nokta(-e)-pardāz [ع. - ف. = نکته پردازنده] (صفا.)
१-सूक्ष्म एवं गूढ़ बात कहने वाला, बुद्धिमान। २-हाज़िर जवाब।

**نکته دان** nokta(-e)-dān [ع. - ف. = نکته داننده] (صفا.)
मर्मज्ञ, तीव्रबुद्धि।

**نکته دانی** nokta(-e)-dān-ī [ع. - ف.] (حامص.)
बुद्धिमत्ता, मर्मज्ञता।

**نکته سنج** nokta(-e)-sanǰ [ع. - ف. = نکته سنجنده] (صفا.)
मेधावी, कुशाग्र, तीव्रबुद्धि।

**نکته سنجی** nokta(-e)-sanǰ-ī [ع. - ف.] (حامص.)
कुशाग्रता, बुद्धिमत्ता, मेधा।

**نکته گرفتن** nokta(-e)-gereftan [ع. - ف.] (مصل.)
आपत्ति करना, ऐतराज़ करना, मीन-मेख़ निकालना।

**نکته شناس** nokta(-e)-šenās [ع. - ف. = نکته شناسنده] (صفا.)
अच्छे-बुरे की पहचान करने वाला, प्रबुद्ध, विवेकी, प्रभेदक।

**نکته شناسی** nokta(-e)-šenās-ī [ع. - ف.] (حامص.)
अच्छे-बुरे की पहचान, प्रभेदकता।

**نکته گیر** nokta(-e)-gīr [ع. - ف. = نکته گیرنده] (صفا.)
छिद्रांवेषी, खुचरबाज़, आपत्तिकर्ता, ऐतराज़ करने वाला।

**نکث** naks [ع.] (امص.)
१-प्रतिज्ञाभंग। २-सौदे अथवा मामले की मंसूख़ी, निरसन।

**نکر** nokr [ع.] (امص.)
१-चतुराई, चालाकी। २-नकारात्मक विषय; अस्वीकृत बात।

**نکره** nakera(-e) [=ع. نکرة]
१-(ص.) अपरिचित, अनजान। २-(ا.) (व्या०) अनियत संज्ञा।

**نکول** nokūl [ع.] (امص.)
१-उपेक्षा, लापरवाही, मुँह मोड़ना। २-हुँडी, धनादेश आदि के भुगतान का अनादरण। = نکول برات

**نک و نال** nek-o-nāl (امر.)
१-अनुनय-विनय, गिड़गिड़ाहट, दुहाई, रोना-धोना। २-(आ०बो०) प्रसव-पीड़ा।

**نکوهش** nekūh-eš (امص.)
१-भर्त्सना, फटकार। २-तिरस्कार, अपमान।

**نکوهش کردن** nekūheš-kardan (مصم.)
१-भर्त्सना करना, डाँट-फटकार करना। २-लानत-मलामत करना, तिरस्कार करना।

**نکوهنده** nekūh-anda(-e) (اِفا.)
१-भर्त्सना करने वाला, फटकारने वाला। २-लानत-मलामत करने वाला, तिरस्कृत करने वाला।

**نکوهیدن** nekūh-īdan (مصم.)
भर्त्सना करना, लानत-मलामत करना।

**نقطه گذاری** noγta(-e)-gozār-ī [ع. - ف.] (حامص.)
१-चिह्नांकन, अक्षरों पर दीर्घ, लघु स्वर अथवा वाक्यों के बीच विराम चिह्न, अर्ध-विराम आदि का चिह्नांकन। २-अल्प विराम चिह्न द्वारा वाक्य का विभाजन।

علایم (نشانه های) ~
अल्प विराम, विराम आदि चिह्नांकन।

**نقل** naγl [ع.] (امص.)
१-स्थानांतरण, स्थान परिवर्तन। २-वर्णन, बयान, विवरण। ३-कथावाचन। ४-उद्धरण। ५-(काव्य आलोचना) साहित्यिक चोरी। ६-कथा, कहानी, क़िस्सा।

**نقل** noγl [ع.] (ا.)
१-शराब के साथ खाने के खाद्य पदार्थ, नमकीन, नुक़्ल। २-एक प्रकार की मिठाई, गज़क।

با ~ و نبات پروردن
(ला०) बच्चे को बड़े लाड़-प्यार से पालना।

**نقل داشتن** naγl-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
१-(आ०बो०) किसी के कार्य-कलापों का वर्णन करना या उस पर बातचीत करना। २-(आ०बो०) महत्वपूर्ण होना।

نقلی ندارد.
(क) कुछ कहने योग्य नहीं है। (ख) कोई आपत्ति नहीं है, परवाह न करें।
३-वर्णन करना, विवरण देना, बयान करना। ४-स्थानांतरित करना। ५-उद्धरण करना।

**نقل دان** noγl-dān [ع. - ف.] (امر.)
१-नुक़्लदान, नमकीन आदि रखने का पात्र। २-जार, शीशे का बड़ा बर्तन अथवा मरतबान। ३-(रा०) छोटा ताखा या ताक़ जिसमें नमकीन आदि रखा जाता है।

**نقل شدن** naγl-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
१-स्थानांतरित होना। २-वर्णन करना, बताना, बयान करना।

**نقل علی** noγl-alī (ا.)
१-(आ०बो०) उज्जड़, असभ्य। २-(आ०बो०) देहाती सिपाही।

**نقل کردن** naγl-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-स्थानांतरित करना, एक जगह से दूसरी जगह ले जाना। २-बयान करना, विवरण देना, बताना।

**نقلی** naγl-ī [ع. - ف.] (صنسب.)
نقل सबंधी।

حجت (دلیل) ~
पवित्र कुरआन, हदीस से दी जाने वाली दलील।

علوم ~
वे विद्याएं जिनका संबंध बुद्धि से नही है, बल्कि पुस्तकों, विशेषत: धार्मिक पुस्तकों, में लिखित ज्ञान को जानना एवं मानना है।

**نقلی** noγl-ī [ع. - ف.] (صنسب.)
(आ०बो०) छोटा सा मगर सुंदर :
"یک خانۀ نقلی و قشنگ دارد."

**نقلیه** naγl-īyy-a(-e) [ازع.] (ا.)
आने-जाने के साधन, वाहन।

ـۀ بطیء‌السیر
मंद गति वाले वाहन, ठेला, ताँगा आदि।

ـۀ سریع السیر
तीव्र गति से चलने वाले वाहन।

**نقوش** noγūš [ع.] (ا.)
نقش का बहु०।

**نقیب** naγīb [ع.] (ص.، ا.)
१-प्रमुख, सरदार, अगुआ, लीडर। २-संरक्षक। बहु० نقبا.

~ قلعه
दुर्गपाल, कोतवाल।

~ لشکر
सेना प्रमुख, सेना का सरदार।

نقیبان بار.
(ला०) देवतागण, फ़रिश्ते।

**نقیر** naγīr [ع.]
१-(ا.) पूर्ण विवरण, विस्तारपूर्वक विवरण। २-वंशज का मूल, हसब-नसब। ३-(ص.) तुच्छ, निम्न।

~ و قطمیر
(ला०) छोटी-बड़ी सभी बातें।

**نقیض** naγīz [ع.] (ص.)
विरुद्ध, उलटा, प्रतिकूल।

بیانات ضد و ~
विरुद्ध कथन, विरोधी बयान।

~ عهد
प्रतिज्ञाभंग।

**نقطه** noγta(-e) [=ع. نقطة] (ا.)
१-बिंदु, गट। २-(अक्षरों को चिह्नित करने के लिए प्रयुक्त) बिंदी, बिंदु, नुक्ता। ३-स्थान, जगह, स्थल। ४-क्षेत्र, इलाक़ा।

از ~ نظر
विचारानुसार, दृष्टिकोण से।

~ توقف
(संगीत) विराम चिह्न।

~ حرکت
प्रारंभ स्थल, प्रारंभ बिंदु।

~ حساس
संवेदी बिंदु, संवेदनशील विषय।

~ دایره
१-केंद्र बिंदु। २-(ला०) हज़रत मुहम्मद।

~ روشنتر پرگار
१-(ला०) आकाशीय ध्रुव। २-(ला०) संसार का केंद्र धरा, भूमि। ३-(ला०) हज़रत मुहम्मद।

~ زرین
(ला०) सूर्य, सूरज।

~ ضعف
व्यक्तिगत दोष।

~ عطف
निर्णायक मोड़, महत्वपूर्ण परिवर्तन, निवर्तन बिंदु।

~ موهوم
काल्पनिक बिंदु।

~ نظر
१-दृश्यमान स्वरूप। २-(चित्र०) दृश्य-पटल का केंद्र बिंदु।

**نقطه بند** noγta(-e)-band [ع. - ف.] (امر.)
अर्ध-विराम : "؛" = نقطهٔ ویرگول

**نقطه چین** noγta(-e)-čīn [ع. - ف.] (ص.)
१-चिह्नांकित रेखा। २-चिह्नांकित रेखीय, चिह्नांकित रेखा वाला।

**نقطه دار** noγta(-e)-dār [ع. - ف. = نقطه دارنده] (صفا.)
१-नुक़्तेदार, चिह्नांकित।

حرف ~
चिह्नांकित अक्षर, बिंदु सहित अक्षर। २-चित्तीदार; चकत्तेदार।

**نقشه** nayš-a(-e) [=ع. نقشة] (ا.)
१-प्रारूप, डिज़ाइन। २-नक़्शा (भवन आदि के निर्माण का), पूर्व-निर्माण प्रारूप। ३-आरेखन, चित्रांकन : نقشهٔ قالی، نقشهٔ سیمکشی. ४-मानचित्र, नक़्शा। ५-खगोल-मानचित्र।

پیاده کردن ~
नक़्शे के अनुसार (निर्माणाधीन ज़मीन पर) रेखांकन करना।

**نقشه بردار** nayša(-e)-bardār [ع. - ف.] (افا.)
१-स्थलाकृति विशेषज्ञ, स्थलाकृति चित्रक। २-नक़्शा नवीस, मानचित्र निर्माता।

**نقشه برداری** nayša(-e)-bardār-ī [ع. - ف.] (حامص.)
१-स्थलाकृति, स्थल रूपरेखा विवरण। २-नक़्शानवीसी, मानचित्रकारी।

**نقشه خوانی** nayša(-e)-xān-ī [ع. - ف.] (حامص.)
मानचित्र पठन।

**نقشه کش** nayša(-e)-ka(e)š [ع. - ف. = نقشه کشنده] (صفا.)
नक़्शानवीस; स्थलाकृति चित्रक।

**نقص** nays [ع.] (امص.)
१-अभाव, कमी, अल्पता। २-दोष, बुराई, अवगुण, नुक़्स।

بی ~
दोषरहित।

~ داشتن
दोष होना, नुक़्स होना, कमी होना।

**نقصان** noysān [ع.] (امص.)
१-कमी, अभाव घाटा, नुक़सान। २-दोष, अवगुण, ऐब।

**نقصان پذیرفتن** noysān-pazīroftan [ع. - ف.] (مصل.)
अभाव होना, कमी होना, घाटा होना।

**نقصان گرفتن** noysān-gereftan [ع. - ف.] (مصل.)
१-अभाव होना, कमी होना। २-हानिकारक होना, अलाभप्रद होना, नुक़सान उठाना।

**نقض** nayz [ع.] (امص.)
१-प्रतिज्ञाभंग, वचनभंग। २-निरसन, मंसूख़ी : نقض امور اجرایی.
३-विनाश, सर्वनाश, बर्बादी।

~ قالی
क़ालीन पर बनी हुई आकृति।

~ قندهار
(ला०) सुंदर मुखाकृति।

~ بر آب انداختن (زدن)
१-(ला०) लहरें गिनना, धूल में लट्ठ मारना। २-मिटाना, विलोप करना।

~ بر گرفتن
चित्रण करना, चित्र बनाना।

~ زمین شدن
(आ०बो०) चारों ख़ाने चित्त गिर पड़ना।

~ کسی را بازی کردن
अच्छा अभिनय करना, अच्छा रोल या पार्ट अदा करना, अच्छी भूमिका निभाना।

**نقش بستن** nays̆-bastan [ع. - ف.]
१-(مصم.) चित्र खींचना, प्रारूप बनाना। २-(مصم.) रूप चित्र बनाना। ३-उत्पन्न करना, पैदा करना। ४-कल्पना करना।

~ بر (روی) زمین
(आ०बो०) धड़ाम से गिर पड़ना।

**نقش بند، نقشبند** nays̆-band [ع. - ف. = نقش بندنده] (صفا.)
१-कशीदाकार, सूचीकार। २-स्वर्ण-कशीदाकार। ३-सज्जाकार, सजावट करने वाला। ४-चित्रकार।

~ حوادث
(ला०) ईश्वर, खुदा। = نقش بند وجود

**نقش پذیرفتن** nays̆-pazīroftan [ع. - ف.] (مصل.)
प्रभाव होना, असर होना।

**نقش پرداز** nays̆-pardāz [ع. - ف. = نقش پردازنده] (صفا.)
चित्रकार, चितेरा। = نقش ساز

**نقش پردازی** nays̆-pardāz-ī [ع. - ف.] (حامص.)
चित्रकारी, नक़्क़ाशी।

**نقش زدن** nays̆-zadan [ع. - ف.] (مصم.)
१-चित्र खींचना, तस्वीर बनाना।

~ نغمه
वाद्य यंत्र पर धुन बजाना।

**نقش گری، نقشگری** nays̆-gar-ī [ع. - ف.] (حامص.)
चित्रकारी, नक़्क़ाशी।

~ جان
(ला०) आत्मा, रूह। = نقد روان

~ شش روزه
(ला०) संसार, दुनिया।

~ شعر (= نقدالشعر)
काव्य-आलोचना।

~ معانی
अर्थ अथवा भाव संबंधी आलोचना।

~ نثر
गद्य-आलोचना।

**نقداً** nayd-an [ع.] (ق.)
१-नक़दी के रूप में। २-इस समय, अब, फ़िलहाल। ३-(आ०बो०) तुरंत, अभी, फ़ौरन।

**نقد کردن** nayd-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-संपत्ति को रोकड़ में बदलना। २-(सा०) आलोचना करना, समालोचना करना।

**نقدی** nayd-ī [ع. - ف.] (صنسب.)
१-जिसका भुगतान रोकड़ में किया जाए। २-नक़द भुगतान।

**نقره** noyra(-e) (اِ.)
चाँदी, रजत।

**نقره کار** noyra(-e)-kār (صشغل.)
१-रजतकार, सुनार। २-चाँदी का पानी चढ़ाने वाला, चाँदी का मुलम्मा चढ़ाने वाला; बिजली से चाँदी का मुलम्मा चढ़ाने वाला, इलैक्ट्रोप्लेटर।

**نقش** nays̆ [ع.]
१-(اِمص.) चित्रकारी। २-(اِ.) चित्र, आकार, रूप, डिज़ाइन। ३-चिह्न, छाप। ४-स्वभाव, प्रकृति। ५-अभिनेता की भूमिका, पार्ट, रोल।

~ بحرام
(ला०) काम का न काज का, ढाई मन अनाज का।

~ برجسته
उत्थित अलंकरण।

~ بی غبار
(ला०) कोसना, शाप।

~ پرمور
बर्र का छत्ता, भिड़ का छत्ता।

~ صدف گشا(ی)
(ला०) होंठ, अधर, लब।

**نفع داشتن** naf'-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
लाभ होना, मुनाफ़ा कमाना।

**نفع کردن** naf'-kardan [ع. - ف.]
१-(مصل.) लाभ होना, मुनाफ़ा होना। २-(مصم.) लाभ पहुँचाना।

**نفقه** nafaγa(-e) [=ع. نفقة = نفقت] (ا.)
१-दान, बख़्शिश। २-पारिवारिक ख़र्चा, घरेलू ख़र्च। बहु० نفقات

**نفوذ** nofūz [ع.]
१-(مصم.) लक्ष्य भेदना, निशाने पर तीर लगाना। २-प्रभाव डालना, असर डालना। ३-(مصل.) आदेश या फ़रमान लागू होना।

**نفوذ پذیر** nofūz-pazīr [ع. - ف. = نفوذ پذیرنده] (صفا.)
प्रभावकारी। ≠ نفوذ ناپذیر

**نفهم** na-fahm [ع. - ف. = نفهمنده] (ص.)
मूर्ख, बुद्धू, नासमझ।

**نفی** nafy [ع.] (امص.)
१-दूरी, अलगाव। २-देश निकाला, निर्वासन। ३-निरसन, मंसूख़ी। ४-(सूफ़ी०) निराकरण।

**نفیر** nafīr [= نپور، کر. naffra] (ا.)
(संगीत) तुरही, नफ़ीरी।

**نفیس** nafīs [ع.] (ص.)
मूल्यवान, बहुमूल्य, क़ीमती, बढ़िया, उत्तम।

**نفی کردن** nafy-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-देश निकाला देना, निर्वासित करना। २-नकारना, अस्वीकार करना। ३-रद्द करना, निरस्त करना, बातिल ठहराना।

**نق** neγ [= نغ] (ا.)
मौखिक शिकायत।

~ زدن
शिकायत करना, दुखड़ा रोना और अप्रसन्नता व्यक्त करना।

**نقاب** neγāb [ع.] (ا.)
१-नक़ाब, मुखावरण, परदा। २-मुखौटा, नक़ली चेहरा, मास्क।

~ فرو گذاشتن
नक़ाब गिरा देना।

~ کسی را دریدن
(ला०) अपमानित करना, बदनाम करना, कलंकित करना।

**نقاره** naγāra, naγγāra(-e) [=ع. نقارة] (ا.)
नगाड़ा, नक़्क़ारा, धौंसा।

**نقاره چی** naγγāra(-e)-čī [ع. - تر.] (صمر.، امر.)
नक़्क़ारची, नगाड़ा-वादक।

**نقاره خانه** naγγāra(-e)-xāna(-e) [ع. - ف.] (امر.)
नक़्क़ार ख़ाना, नौबतख़ाना।

**نقاره زدن** naγγāra(-e)-zadan [ع. - ف.] (مصل.)
नक़्क़ारा बजाना, नगाड़ा पीटना।

**نقاش** naγγāš [ع.] (ص.)
१-चित्रकार, चितेरा। २-(दीवार आदि पर) रंग-रोग़न करने वाला।

**نقاشی** naγγāš-ī [ع. - ف.] (حامص.)
चित्रकारी।

**نقال** naγγāl [ع.] (ص.)
१-कुली, भारिक, मज़दूर, भारवाहक। २-भाँड, भाट, नक़्क़ाल।

**نقاله** naγγāla(-e) [=ع. نقالة] (ا.)
कोण-मापक, चाँदा, डी।

**نقاهت** naγāhat [=ع. نقاهة] (امص.)
स्वास्थ्यलाभ, आरोग्यलाभ।

**نقب** naγb [ع.] (ا.)
सुरंग।

**نقب زدن** naγb-zadan [ع. - ف.] (مصم.)
सुरंग खोदना, सेंधना, सेंध लगाना।

**نقب زن** naγb-zan [ع. - ف. = نقب زننده] (صفا.)
सेंधिया, सेंध मार, कुंभिल, खानिल।

**نقد** naγd [ع.]
१-(امص.) परख, जाँच। २-(सा०) आलोचना। ३-(ا.) नक़द, रोकड़। ४-मुद्रा, प्रचलित मुद्रा। ५-(ص.) तैयार, तत्पर।

~ ادبی
साहित्यिक आलोचना।

शहवत। ९-(सूफ़ी०) नफ़्स, स्व, स्वत।

**نفس پرست** nafs-parast [ع. - ف. = نفس پرستنده] (صفا.)
भोगवादी, कामुक।

**نفس تنگی** nafas-tang-ī [ع. - ف.] (حامص.)
(चिकि०) श्वास-रोग, दमा।

**نفس دراز** nafas-derāz [ع. - ف.] (اصمر.)
(ला०) बातूनी, वाचाल।

**نفس زدن** nafas-zadan [ع. - ف.] (مصل.)
१-साँस लेना, दम लेना, दम मारना, विश्राम करना। २-(ला०) बात करना। ३-(ला०) हिम्मत करना, साहस जुटाना।

**نفس کش** nafas-kaš(keš) [ع. - ف. = نفس کشنده] १-(صفا.) साँसवान, साँस लेने वाला। २-(ا.) साहसी, हिम्मती। ३-वायु निकास मार्ग, धुआँकश; निर्गम।

**نفس کشتن** nafas-koštan [ع. - ف.] (مصل.)
वासना निग्रह करना, इच्छाओं को मारना, संयम बरतना।

**نفس کشیدن** nafas-ka(e)šīdan [ع. - ف.] (مصل.)
साँस लेना, श्वास लेना, दम लेना।

~ از یاد کسی رفتن
(ला०) मर जाना, मृत्यु होना।

**نفس گرفتن** nafas-gereftan [ع. - ف.] (مصل.)
(आ०बो०) साँस रुकना, मृत होना।

**نفس نفس زدن** nafas-nafas- zadan [ع. - ف.] (مصل.)
(क्रोध, दौड़, थकान आदि के कारण) साँस फूलना, दम फूलना, साँस उखड़ना।

**نفع** naf' [ع.] (ا.)
लाभ, मुनाफ़ा, नफ़ा। ضر، ضرر، زیان.*

~ خالص
शुद्ध लाभ।

~ غیر خالص
कुल लाभ।

~ و ضرر
लाभालाभ, लाभ-हानि, नफ़ा-नुक़सान।

**نفع جویی** naf'-jūy-ī [ع. - ف.] (حامص.)
लाभ की चाहत।

फटकारना।

**نفرین** na-frīn(ne-) (تد.- [= ن (نفی) + فرین (= آفرین)] (مصم.)
शाप, लानत, तिरस्कार।

**نفرین شدن** nafrīn-šodan (مصل.)
शापित होना, तिरस्कृत होना।

**نفرین کردن** nafrīn-kardan (مصم.)
शाप देना, कोसना,लानत-मलामत करना।

**نفس** nafas [ع.] (ا.)
१-समीर। २-श्वास, साँस, दम। ३-मोहलत, अवधि। ४-घूँट, चुसकी। ५-क्षण, पल, दम।

یک ~
एक पल, एक क्षण।
६-समय, काल।

~ آخر
अंतिम साँस, मरते समय का अंतिम श्वास।

~ عمیق
गहरी साँस।

~ واپسین
दे० نفس آخر

از ~ افتادن
(थकान से) साँस फूल जाना, साँस उखड़ जाना।

از ~ انداختن
थका देना, साँस फुला देना।

بند آمدن ~
साँस बंद हो जाना।

تنگی کردن ~
कठिनाई से साँस लेना।

حبس شدن ~
श्वासावरोध होना, साँस अटकना, दम घुटना।

فرو رفتن ~
(ला०) डरावना होना।

~ راست کردن
साँस लेना, थोड़ा विश्राम करना, दम लेना।

~ سرد بر آوردن (کشیدن)
ठंडी साँस भरना।

**نفس** nafs [ع.] (ا.)
१-रक्त, ख़ून। २-तन, देह, शरीर। ३-अस्तित्व, वजूद, ज़ात। ४-मूलाधार। ५-आत्मा, रूह। ६-क्षण, पल, लम्हा। ७-समय, वक़्त। ८-काम वासना,

वाला। ५- कज़वीन (ईरान) का एक प्रकार का बढ़िया अंगूर।

**نفح** nafh [ع.] (اِمص.)
१-वायु प्रवाह, हवा का बहाव। २-सुगंध का फैलाव, खुशबू का चारों तरफ़ फैलना। बहु० نفحات

**نفخ** nafx [ع.] (اِمص.)
१-फूँक, फूँकार, दम। २-गर्व, अभिमान, अहंकार। ३-(चिकि०) अफारा, आध्मान, वातस्फीति।

~ صور
प्रलय के दिन मुर्दों को पुन: जीवित करने के लिए हज़रत इस्राफ़ील का तुरही फूँकना।

~ معده
(चिकि०) अफारा, पेट फूलना।

**نفر** nafar [ع.] (اِ.)
१-लोग, जन। २-तीन से दस (अथवा सात) व्यक्तियों का समूह। ३-गिनने की एक इकाई : (क) व्यक्तियों के लिए :
"مسلحهٔ تمیشه: شمر بن عبدالله الخزاعی با هزار نفر عرب." (تاریخ طبرستان ۱:۱۷۸)
(ख) ऊँट دو نفر دندان فیل. : दाँत (ग) سه نفر شتر. :
४-(ला०) नौकर, सेवक, चाकर। ५-(सै०) सिपाही, सैनिक।

**نفر بر** nafar-bar [ع. - ف.] (اِمر.)
सैनिक वाहन, सैन्य सवारी-वाहन।

**نفرت** nafrat [=ع. نفرة] (اِمص.)
घृणा, घिन, नफ़रत।

**نفرت انگیز** nafrat-āngīz [ع. - ف.] (صفا.)
घृणा पैदा करने वाला, घृणास्पद।

**نفرت داشتن** nafrat-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
घृणा होना, नफ़रत होना, बेज़ारी होना।

**نفرت گرفتن** nafrat-gereftan [ع. - ف.] (مصل.)
घृणा होना, जुगुप्सा होना, नफ़रत होना।

**نفرت نمودن** nafrat-no(e)mūdan [ع. - ف.] (مصل.)
घृणा दिखाना, नफ़रत दिखाना।

**نفریدن** nafrī-dan (ne-) (مصم.)
१-कोसना, धिक्कारना, शाप देना। २-निंदा करना,

**نعمت** ne'mat [=ع. نعمة] (اِ.)
१-सुख-संपन्नता। २-दान, बख़्शिश। ३-उपहार, भेंट। बहु० نعم، انعم، نعمات

**نعناع** na'nā' [ع.، ف. : نعنا] (اِ.)
(वन०) पुदीना सत।

**نعناع داغ** na'nā'-dāγ [ع. - ف. = نعنا داغ(تد.)] (اِمر.)
पुदीना सत का बघार।

**نعنای** na'nā'-ī [ع. - ف.] (صنسب.)
पुदीना सत मिश्रित, पुदीनासत मिला हुआ।

**نغمه** naγma(-e) [=ع. نغمة = نغمت] (اِ.)
१-मधुर लय, सुरीली आवाज़; राग। २-गान, गीत, नग़मा।

**نغمه پرداز** naγma(-e)-pardāz [ع. - ف. = نغمه پردازنده] (صفا.)
संगीतकार, नग़मा साज़; नग़मा संज, गायक, गवैया।

**نفاق** nefāγ [معر. حبشی] (اِمص.)
फूट, भेद-भाव, झगड़ा, विवाद, बिगाड़; कपट, कीना।

**نفاق آوردن** nefāγ--āva(o)rdan [ع. - ف.] (مصل.)
बिगाड़ होना, फूट पड़ना, आपस में विवाद होना।

**نفت** naft (اِ.)
तेल, खनिज तेल, पैट्रोलियम आदि।

~ خیز
तेल क्षेत्र, तैल पट्टी।

**نفت سوز** naft-sūz (اِ.)
तेल से जलने वाला (स्टोव आदि)।

**نفت کش، نفتکش** naft-ka(e)š [= نفت کشنده] (صفا.، اِ.)
पैट्रोल-टैंकर, मिट्टी के तेल का टैंकर, तेल-वाहन, तेलपोत।

**نفتگر** naft-gar (اِفا.)
तेल से चलने वाला।

**نفتی** naft-ī (صنسب.)
१-तेल संबंधी; पैट्रोलियम-उत्पाद। २-तेल के रंग का, गहरा काला रंग। ३-तेल से चलने वाला (हीटर, स्टोव, लैंप आदि)। ४-तेल विक्रेता, तेल बेचने

~ وظیفه
१-अनिवार्य सैनिक सेवा। २-सेना-भर्ती कार्यालय।

**نظامنامه** nezām-nāma(-e) [ع. - ف.] (اِمر.)
नियामावली।

**نظر** nazar [ع.] (اِ.)
१-दृष्टि, निगाह। २-विचारधारा, चिंतनधारा। ३-चिंतन।

**نظراء** nozarā' [ع.، ف. : نظرا] (ص.)
نظیر का बहु०।

**نظرات** nezarāt [ع.] (اِ.)
نظر का बहु०।

**نظر بلند** nazar-boland [ع. - ف.] (صمر.)
उदारमना, दानशील, क्षमाशील।
* نظرتنگ، تنگ نظر.

**نظر بلندی** nazar-boland-ī [ع. - ف.] (حامص.)
दानशीलता, उदारता, क्षमाशीलता।
* نظرتنگی، تنگ نظری.

**نظریه** nazar-īyy-a(-e) [ازع.] (اِ.)
दृष्टिकोण, विचारधारा, अवधारणा।

**نظیف** nazīf [ع.] (ص.)
शुद्ध, स्वच्छ, साफ़, निर्मल।

**نظم** nazm [ع.] (اِمص.)
१-सज्जा, क्रमबद्धता। २-पद्य।

**نعره** na'ra(-e) [=ع. نعرة] (اِ.)
अनुनय-विनय, गिड़गिड़ाहट, दुहाई।

**نعره کشیدن** na'ra(-e)-ka(e)šīdan [ع. - ف.] (مصل.)
गिड़गिड़ाना, अनुनय-विनय करना, चिल्लाना, दाद-फ़रियाद करना।

**نعل** na'l [ع.] (اِ.)
नाल, लोहे का अर्धचंद्राकार खंड जिसे जानवरों के खुर में जड़ते हैं।

**نعل زدن** na'l-zadan [ع. - ف.] (مصم.)
नाल बाँधना, जानवरों के खुर में नाल ठोंकना।
= نعل کردن.

**نعم** neam [ع.] (اِ.)
نعمت का बहु०।

~ شدیداللحن
उत्तेजनाजनक भाषण।

~ زدن
बात करना।

~ کردن
भाषण देना।

~ کسی کور شدن
(ला०) बोलती बंद होना, निर्वाक् होना।

~ کشیدن
आवाज़ उठाना, आपत्ति करना।

**نظار** nozzār [ع.] (ص.)
ناظر का बहु०।

انجمن ~
प्रेक्षक मंडल।

**نظارت** nezārat [=ع. نظارة] (اِمص.)
१-बुद्धिमत्ता, विवेक। २-(फ़ा०) अवलोकन, प्रेक्षण।

~ بر انتخابات
निर्वाचन प्रेक्षण।

~ کردن
अवलोकन करना, प्रेक्षण करना।

**نظاره** nezāra(-e) [=ع. نظارة = نظارت]
दे० نظارت

در ~ بودن
दर्शन करना, अवलोकन करना।

**نظاره کردن** nezāra(-e)-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
देखना, अवलोकन करना।

**نظاره کنان** nezāra(-e)-kon-ān [ع. - ف.] (ق. حال)
देखते-देखते।

**نظافت** nezāfat [=ع. نظافة] (امص.)
सफ़ाई, स्वच्छता।

~ عرض (-erz)
चारित्रिक शुद्धता।

**نظافت چی** nezāfat-čī [ع. - تر.] (صمر.، اِمر.)
सफ़ाई कर्मचारी, झाड़-पोंछ करने वाला।

**نظام** nozzām [ازع.] (ص.)
ناظم का बहु०।

**نظام** nezām [ع.] (اِمص.)
१-व्यवस्था तंत्र, प्रणाली। २-कार्य पद्धति। ३-संरचना। ४-प्रक्रिया। ५-सुशासन। ६-सेना, वाहिनी।

**نشیب گرفته** nešīb-gerefta(-e) (صمف.)
पतित, गिरा हुआ।

**نشیمن** nešīman, na- [= نشیم] (ا.)
१-बैठने का स्थान, सिंहासन, कुर्सी। २-रहने का स्थान, घर, बसेरा, गृह।

اطاق ~
घर की लॉबी, खुला कमरा।
३-घोंसला, नीड़। ४-माँद, गुफा।

~ دیو
(ला०) अतललोक, पाताल।

**نشیمنگاه** nešīman-gāh [= نشیمنگه] (امر.)
१-बैठने का स्थान, सिंहासन, कुर्सी, सीट। २-आसन, नितंब, चूतड़।

**نشین** nešīn
१-(فعل.) (आदेशसूचक क्रियापद) बैठो। २-(افا.)-१ समास में 'बैठने वाला' का सूचक :
بالا نشین، صدرنشین.

**نص** nas(s) [ع.] (ا.)
सुस्पष्ट कथन, निर्विवाद कथन : نص قانون.

**نصاب** nesāb [ع.] (ا.)
१-आधार, मूल। २-प्रारंभ, शुरुआत।

**نصارا** nasārā [=ع. نصاری] (ا.)
"نصاری" की फ़ारसी इमला, ईसाई, ईसाई धर्मावलंबी।

**نصب** nasb [ع.] (ا.)
काम पर लगाना, नियुक्ति।

**نصب** nosb [ع.] (ص.)
१-प्रस्थापित, स्थिरीकृत।

~ عین
आदर्श।
२-पीड़ा, दर्द, दुखन। ३-कष्ट, आपत्ति। ४-मूर्ति, प्रतिमा।

**نصر** nasr [ع.] (امص.)
सहायता, ममद।

**نصرانی** nasr-ān-ī [=ع. نصرانیة] (صنسب.)
ईसाई, क्रिश्चियन।

**نصرانیت** nasrānīyyat [=ع. نصرانیة] (مصجع.)
ईसाई धर्म, मसीही मत।

**نصف** nesf [ع.] (ص.)
आधा, अर्ध।

~ شب
आधी रात।

**نصفه کاره** nesfa(e)kāra(-e) [ع. - ف.] (قمر.)
(आ०बो०) आधो-आध, आधे तक, अर्ध भाग तक।

**نصفی** nesf-ī [ع. - ف.] (ا.)
१-शराब का कटोरा। २-(कृ०वि०) अधिया बटाई, अर्द्ध सीरी।

**نصیب** nasīb [ع.] (ا.)
१-भाग, हिस्सा, अंश। २-भाग्य, क़िस्मत, नसीब।

**نصیحت** nasīhat [=ع. نصیحة] (ا.)
उपदेश, सीख, नसीहत। बहु० نصائح (نصایح)

**نصیحت پذیرنده** nasīhat-pazīranda(-e) [ع. - ف. = نصیحت پذیر] (صفا.)
उपदेशग्राही।

**نصیحت دادن** nasīhat-dādan [ع. - ف.] (مصم.)
उपदेश देना, सीख देना, नसीहत करना।

**نصیحت کردن** nasīhat-kardan [ع. - ف.]
दे० نصیحت دادن

**نصیحت گفتن** nasīhat-goftan [ع. - ف.]
दे० نصیحت دادن

**نصیحت گو(ی)** nasīhat-gū(y) [ع. - ف. = نصیحت گوینده] (صفا.)
उपदेशक, दीक्षक, उपदेष्टा, नसीहत देने वाला।

**نضج** nozj [ع.] (امص.)
१-पकाव, पकापन (फल)। २-(चिकि०) स्वास्थ्य में सुधार, स्वास्थय लाभ।

**نطق** notγ [ع.] (امص.)
१-संवाद, वार्तालाप, बात-चीत। २-भाषण।

~ آتشین
आगलगाऊ भाषण।

~ اختتامیه
विदाई भाषण।

~ افتتاحیه
उद्‌घाटन भाषण।

~ پیش از دستور
विषय-प्रवेश भाषण, प्रस्तावनात्मक भाषण।

~ سیاسی
राजनीतिक भाषण।

**نشستن** nešes(-as)tan (مصل.)
१-आसन ग्रहण करना, सिंहासनारूढ़ होना। २-बैठना, आसीन होना। ३-अधीन करना। ४-बैठे-बैठे सूखना, बैठा रहना, निष्क्रिय हो जाना। ५-पैठना, चुभ जाना, भुक जाना। ६-पसंद होना, रुचिकर होना। ७-(ला०) सहचर होना, साथी होना। ८-कार्यरत होना, काम करने बैठना। ९-रहना, निवास करना। १०-प्रतीक्षारत रहना, इंतज़ार करना।

**نشسته** nešas-ta(-e)
१-(امف.) बैठा हुआ, आरूढ़। २-(ا.) आसन, कुर्सी।

**نشستنی** nešastan-ī (صليا.)
१-बैठने योग्य। २-सभा में आसीन होने योग्य। ≠ ایستادنی

**نشکن** na-škan [= ناشکننده] (صفا.)
न टूटने वाला, अभंगुर, अभंजनीय।

**نشکنج** neškonj [= نشکن = نشکون = نشگون] (ا.)
चुटकी, चिकोटी।

~ گرفتن
चुटकी काटना, बकोटा भरना।

**نشگرده** nešge(a)rda(-e) [= نشکرده] (ا.)
मोची की राँपी।

**١-نشو** našv [ازع. نشف] (مصل.)
(आ०बो०) सोख लेना, चूस लेना, अवचूषण करना, अवशोषण करना।

**٢-نشو** našv [ازع. نشأ] (امص.)
विकास, वर्धन, बढ़त।

~ رونید
उत्पादन वृद्धि, उपज की बढ़ोतरी।

~ و نما کردن
विकसित करना; वर्धन करना, बढ़ाना।

~ یافتن
विकसित होना, बढ़ना।

**نشور** nošūr [ع.] (ا.)
कर्मफल दिवस, लेखा-जोखा दिवस, क़यामत का दिन। = روز (یوم) نشور

**نشیب** nešīb
१-(ا.) उतार, ढलान, ढाल। २-(ص.) ढलवाँ क्षेत्र। ≠ فراز.

चिह्न। ४-स्मृति चिह्न, निशानी। ५-पता, ठिकाना। ६-विशेष चिह्न जो पार-पत्र या परिचय पत्र पर अंकित किया जाता है।

~ بدان نشان (~ بآن نشان)
चिह्न और मुहर सहित।

**نشأه، نشئه** naš'a(-e) [=ع. نشأة] (ا.)
नशा, मस्ती, मतवालापन, मदमत्ता।

**نشر** našr [ع.] (امص.)
१-विस्तार, फैलाव। २-बिखराव, विकीर्णता, विच्छन्नता।

~ روز
क़यामत का दिन, प्रलय का दिन, कर्मफल दिवस।

~ کردن
१-बिखेरना, विकीर्ण करना। २-प्रलय के दिन मुर्दों को सजीव बनाना, पुनर्जीवित करना। ३-मुद्रित करना, छापना।

~ اخبار
समाचार प्रेषित करना।

**نشریات** našr-īyy-āt [ازع.] (ا.)
نشریه का बहु०। १-प्रकाशन। २-अफवाहें, भ्रामक बातें।

**نشریه** našr-īyy-a(-e) [ازع.] (ا.)
सूचना पुस्तिका, पत्रक, परचा, विज्ञापन पन्ना; लघु पुस्तिका, चौपन्ना। बहु० نشریات

~ ادواری
आवधिकी, निर्धारित अवधि पर होने वाला प्रकाशन।

**نشست** nešast (ا.) (مصخم.، امص.)
बैठक, संगोष्ठी, जलसा, अधिवेशन, सभा।

~ گاه
बैठक, सभागार, अधिवेशन स्थल।

~ و برخاست
उठने-बैठने का ढंग, शिष्टाचार, सभ्यता।

~ کردن
बैठक करना, जलसा आयोजित करना, सभा करना।

**نشست داشتن** nešast-dāštan (مصل.)
१-स्थित होना, ठहरा होना। २-अंतरंग होना, घनिष्ठ होना, सहचर होना।

करो ! ३-(.اِفا) समासांत में 'दाता, कर्ता' का द्योतक : امیرنشان، تاک نشان، شاه نشان.

**نشان پذیر** nešān-pazīr [= نشان پذیرنده] (صفا.، صلیا.)
१-पदक प्राप्ति योग्य । २-मोहर लगाने और हस्ताक्षर योग्य ।

**نشان دار، نشاندار** nešān-dār [= نشان دارنده] (صفا.)
चिह्नधारी, ठप्पादार, निशान वाला, मुहर लगा, मार्केदार ।

**نشانده** neš-ānda(-e) (اِمف.)
१-आसीन, बैठा हुआ। २-राज सिंहासनारूढ़, सिंहासनासीन । ३-बैठाया हुआ, आरूढ़ । ४-(आ०बो०) वेश्या को घर में बैठाया हुआ, रखैल रखा हुआ। ५-बोया हुआ, कृषित, बीज रोपित । ६-प्रतिष्ठापित, स्थापित, पाँव जमाया हुआ। ७-न्यस्त, रखा हुआ, बुनियाद रखी हुई । ८-शमित, बुझाया हुआ । ९-शांत किया हुआ, आराम पहुँचाया हुआ (पीड़ा आदि)।

**نشان کردن** nešān-kardan (مصم.)
१-निशान डालना, चिह्न लगाना। २-मुद्रांकन करना, मुहर लगाना। ३-हस्ताक्षर करना, प्रमाण चिह्न बनाना। ४-(आ०बो०) मँगनी की अँगूठी पहनाना, मँगनी करना।

**نشانگاه** nešān-gāh (اِمر.)
चाँदा, लक्ष्य, निर्धारित निशान ।

**نشانه** nešāna(-e) [= نشان] (اِ.)
निशाना, लक्ष्य ।

~ گرفتن
निशाना बाँधना, निशाना साधना, संधान करना, निशाना जोड़ना ।

بایک تیر دو ~ زدن
(ला०) एक तीर से दो शिकार करना।

**نشانه گیری** nešāna(-e)-gīr-ī (حامص.)
लक्ष्य साधना, निशाना लगाने का कार्य ।

**نشانی** nešān-ī (صنسب.)
१-प्रतिष्ठित, मान्यवर । २- पहचान चिह्न, निशान । ३-दो व्यक्तियों के बीच निर्धारित संकेत, संकेत

**۱-نشاسته** nešās-ta(-e) (اِمف.)
१-आसीन, बैठा हुआ, अधिष्ठित । २-कृषित, बोया हुआ । ३-प्रस्थापित, नियुक्त ।

**۲-نشاسته** nešās-ta(-e) (اِ.)
१-(वन०, रसा०) बहुकार्बोहाइड्रेट, बहु सैकेराइट, विविध शर्करा समान, बहुशर्करी । २-गोधूमसार, लासा । ३-गलाइकोज़ेन ।

**نشاط** našāt (ne- .تد) [.ع] (امص.)
१-फुर्ती, चुस्ती । २-हर्ष, उल्लास, खुशी, प्रसन्नता ।

~ چیزی کردن
किसी से लगाव होना, आसक्त होना, किसी की ओर झुकाव रखना । = نشاط چیزی از خاطر کسی سر بر زدن.

**نشاط آور** našāt-āvar [ع. - ف.] (صمر.)
उल्लासदायक, आनंददायक, खुशी बढ़ाने वाला । = نشاط بخش.

**نشاط انگیز** našāt-angīz [ع. - ف. = نشاط انگیزنده] (صفا.)
उल्लासवर्धक, आनंदवर्धक, प्रसन्नता जनक ।

**نشاط کردن** našāt-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
इच्छा रखना, चाहना, अभिलाषा रखना ।

**نشا کردن** nešā-kardan (مصم.)
पौद लगाना ।

**۱-نشان** nešān (اِ.)
१-चिह्न, प्रतीक, पहचान, गुण, लक्षण । २-ठप्पा, छाप, अंकन, मुद्रांक । ३-लाभांश, हिस्सा, भाग । ४-तिल, काला निशान । ५-निशाना, संधान । ६-तमग़ा, उपाधि चिह्न, श्रेणी चिह्न पदक । ७-श्रेष्ठता, उत्कर्ष, विशिष्टता । ८-(क) समासांत में 'लक्षण' का सूचक : پادشاه نشان، پیمبرنشان. (ख) छाप मार्का : پلنگ نشان، خروس نشان، دخترنشان. ९-प्रकार, तरीक़ा, ढंग ।

این ~
इस प्रकार, इस ढंग से, इस तरह ।

~ کار
श्रेष्ठ कार्य, उत्तम कार्य, बढ़िया काम ।

**۲-نشان** nešān
१-(.فعل امر ،.ر) राजसिंहासन पर बैठाओ, सिंहासनारूढ़ करो ! २-मन में बैठाओ, निविष्ट

~ بر
क्रमानुसार, क्रमिक।
३-(फ़ा०) भर्त्सना, झिड़की, फटकार।

~ کردن
१-झिड़कना, डाँटना, फटकारना। २-डराना, भयभीत करना, ख़ौफ़ दिलाना।

**نسل** nasl [ع.] (ا.)
१-वंशज, संतति। २-वंश, कुल। ३-(फ़ा०, प्राणि०) जाति, प्रजाति। ४-पीढ़ी, पुश्त।

~ ادهم
(ला०) काले अंगूर का आसव।

**نسوز** na-sūz [= نسوزنده] (صفا.، صليا.)
अज्वलनशील, अग्निसह।

صندوق ~
अग्निसह बक्स।

**۱-نسیان** nesyān (ص.)
अंतर्द्वंद्व, आंतरिक विरोध।

**۲-نسیان** nesyān [= نسوزنده] (امص.)
विस्मरण, भुलक्कड़पन।

**نسیم** nasīm [ع.] (ا.)
१-शीतल-मंद समीर, ठंडी, स्वच्छ, धीमी एवं सुगंधित वायु। २-सुगंध, मोहक महक।

~ انحراک
समीरण गति, मंद समीर।

~ بهشتی
(आ०बो०) बहिश्त की ओर से आने वाली शीतल मंद समीर।

**نشأت** naš'at [ع. نشأة=]
१-(امص.) नवोत्पत्ति, नया जन्म, नव विकास, नई उपज। २-जीवन, ज़िंदगी। ३-संस्कार, परिष्कार। ४-(ا.) जगत, लोक, संसार, दुनिया। बहु० نشآت ५-पोषण, पालन। ६-(दर्शन०) विकास का प्रत्येक चरण, विकास क्रम।

~ روح
(दर्शन०) आत्मोत्थान, आत्मशुद्धि।

~ سر (serr)
(दर्शन०) सात्विक आत्मानुभूति।

~ گرفتن
उदय होना, उभरना।

**نسخ** nasx [ع.] (امص.)
१-(दर्शन०) आवागमन, परकायाप्रवेश, मरणोपरांत आत्मा का अन्य शरीर में प्रवेश। २- रद्द, निरसन।

خط ~
१-نستعلیق सुलेख। २-निरसन रेखा। = خط بطلان

**نسخ شدن** nasx-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
१-निरसित होना, रद्द होना, कटा होना, मंसूख़ होना। २-मरणोपरांत आत्मा का अन्य शरीर में प्रविष्ट होना।

**نسخ کردن** nasx-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
रद्द करना, निरसित करना।

**نسخه** nosxa(-e) [=ع. نسخة = نسخت] (ا.)
१-प्रतिलिपि, प्रतिकृति, कापी। २-प्रतिलिपि, नक़ल। ३-एक प्रति।

~ ثانی
द्वितीय संस्करण।

~ چاپی
प्रकाशित ग्रंथ या पत्रिका।

~ خطی
पांडुलिपि, हस्त लिखित ग्रंथ या पत्रिका।

~ عکسی
प्रकाशोत्कीर्ण प्रति, ज़िराक्स प्रति।
४-(चिकि०) नुस्ख़ा, निर्देशन। बहु० نسخ، نسخجات

**نسخه برداشتن** nosxa(-e)-bardāštan [ع. - ف.] (مصم.)
प्रति बनाना, प्रति नक़ल करना, प्रतिलिपि तैयार करना।

**نسخه دادن** nosxa(-e)-dādan [ع. - ف.] (مصم.)
१-पुस्तक या पत्रिका की प्रति देना। २-(चिकि०) नुस्ख़ा लिखना।

**نسخه گرفتن** nosxa(-e)-gereftan [ع. - ف.] (مصم.)
१-दे० نسخه برداشتن २-(चिकि०) वैद्य या डाक्टर से नुस्ख़ा लेना।

**نسرین** nasrīn [= معر. نسرین nasrin، قس. نستران] (ا.)
१-(वन०) सेवती (पुष्प)। २-स्त्रियों का एक नाम।

**نسق** nasaɣ [ع.]
१-(ص.) क्रमबद्ध, सुव्यवस्थित। २-(ا.) सुव्यवस्था, क्रमबद्धता।

**نزدیک بینی** nazdīk-bīn-ī [= نزدیک بیننده] (حامص.)
१-निकट दृष्टिता। २-(ला०) अदूरदर्शिता।

**نزدیک کردن** nazdīk-kardan (مصم.)
१-निकट लाना, समीपस्थ करना, पास लाना। २-अंतरंग बनाना, घनिष्ठ बनाना।
= نزدیک گرداندن (گردانیدن).

**نزدیکی** nazdīk-ī
१-(حامص.) नैकट्य, सामीप्य, नज़दीकी। २-(ا.) (आ०बो०) पड़ोस, समीपस्थ, प्रतिवेश्य, आस-पास।

در ~
(आ०बो०) पड़ोस में, आस-पास, समीपस्थ स्थान पर।

بهمین ~
(आ०बो०) निकट भविष्य में, तुरंत ही, अविलंब, शीघ्रातिशीघ्र।

**نزول** nozūl [ع.]
१-(امص.) आविर्भाव, अवतरण, अवरोहण। २-आगमन, पहुँच, अंत: प्रवेश, घुसपैठ। ३-(ا.) (बैं०) सूद, कुसीद।

~ آیه (آیت)
कुरआन की ऋचाओं का अवतरण।

~ اجلال (فرمودن)
राजा अथवा किसी संमानित व्यक्ति का घोड़े से उतरना।

~ پول
ऋण पर सूद की रकम।

~ وحی
ईश्वरीय आदेश का (किसी पैग़ंबर पर) अवतरण।

**نزول کردن** nozūl-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
१-उतरना, अवरोहण करना, अवतरित होना। २-आगमण करना, पदापर्ण करना, पहुँचना।

**نزهت** nozhat [= ع. نزهة] (امص.)
१-प्रसन्नता, खुशी; पवित्रता, पाकीज़गी। २-स्त्रीत्व। ३-सैर-तफ़रीह, घूमना-फिरना।

~ گاه
घूमने-फिरने की जगह, पिकनिक स्थल, सैर तफ़रीह की जगह।

**نژاد** nežād (ا.)
१-वंशज, वंश, कुल, ख़ानदान। २-जाति, प्रजाति।

~ زرد (اصفر، زرد پوست)
पीतवर्ण मानव प्रजाति।

~ سرخ (احمر، قرمز، سرخ پوست)
रेड इंडियन प्रजाति, अमरीका के आदिवासी।

~ سفید (ابیض، سفید پوست)
गौरवर्ण जाति, सफ़ेद चमड़ी वाले लोग।

~ سیاه (اسود، سیاه پوست)
कृष्णवर्ण प्रजाति, काली चमड़ी वाले लोग।
३-(वन०, प्राणि०) वर्गीकरण।

**نژاد پرستی** nežād-parast-ī (حامص.)
जातीय भेद भाव, जातिवाद।

**نژاد شناس** nežād-šenās (صفا.)
मानव जाति विज्ञानी।

**نژاد شناسی** nežād-šenās-ī (حامص.، امر.)
मानव जाति संबंधी विज्ञान।

**نژاد نگاری** nežād-negār-ī (حامص.)
मानव जाति संबंधी शास्त्र।

**نساء** nesā' [ع.، ف. : نسا] (ا.)
مرأة का बहु०। महिलाएँ, नारियाँ, स्त्रियाँ, औरतें।

**نساج** nassāǰ [ع.] (ص.)
बुनकर, जुलाहा।

**نسب** nasab [ع.] (ا.)
१-कुल, जाति, प्रजाति। ≠ حسب २-रिश्तेदारी, नातेदारी, संबंध। ३-पत्नी, बीवी, लुगाई। बहु० انساب

~ نامشروع
(विधि०) जारज संतान, अवैध संतति।

**نسباً** nasab-an [ع.] (ق.)
कुल की दृष्टि से, पारिवारिक संबंध से।

**نسبتاً، نسبةً** nesbat-an [ع.] (ق.)
अपेक्षाकृत, तुलना में, मुक़ाबले में।

**نسبت دادن** nesbat-dādan [ع. - ف.] (مصم.)
संबंधित करना, संबद्ध करना।

**نستعلیق** nasta'līq [= ع. نسخ تعلیق] (امر.)
नस्तालीक़, फ़ारसी एवं उर्दू भाषा की लेखन शैलियों में से एक प्रमुख शैली। = خط نستعلیق

~ صحبت کردن
(ला०) अति सभ्यशील ढ़ंग से वार्त्तालाप करना।

**نزاکت** nazākat(ne-.تد) [از "نازک" فارسی، بسیاق عربی] (مص.، اِمص.)
१-सुकुमारता, सुकोमलता, नज़ाकत। २-सुरुचि। ३-शालीनता, शिष्टता।

**نزاهت** nazāhat [=ع. نزاهة] (اِمص.)
१-संयम, यम-नियम, व्रत, ब्रह्मचर्य।

~ جانب
शुचिता, संयमिता, चारित्रिक शुद्धता।

~ عرض
पवित्रता, निष्कलंकता।

~ نفس
न्यायनिष्ठा, ईमानदारी, सत्यनिष्ठा।
२-व्यंग्य से अश्लील शब्दोच्छेदन।

**نزد** nazd (حر. اض.)
१-सामने, संमुख। २-दृष्टि में, विचार में। ३-निकट, समीप, पास।

**نزدیک** nazd-īk
१-(حر. اض.) आस-पास, अग़ल-बग़ल। २-सामने, संमुख। ३-निकट भविष्य में, आज-कल में। ४-लगभग, सन्निकट, क़रीब-क़रीब। ५-दृष्टि से, विचारानुसार। ६-(ص.) संलग्न, मिला हुआ, नज़दीक। ७-संबंधी, रिश्तेदार, नातेदार, परिजन। ८-अंतरंग, घनिष्ठ (मित्र)।

از ~
१-पड़ोस का, आस-पास से, समीपस्थ। २-ओर से, तरफ़ से।

به ~
१-दृष्टि से, विचारानुसार। २-पास, समीप, निकट।

در ~
पास, समीप, निकट।

~ بودن
१-सटा हुआ होना, संलग्न होना, आसन्न होना। २-अल्पकालीन होना, कम समय का होना।

**نزدیک آمدن** nazdīk-āmadan [= نزدیک بیننده] (مصل.)
नैकट्य प्राप्त होना, अंतरंग होना, घनिष्ठ होना।

**نزدیک بین** nazdīk-bīn [= نزدیک بیننده] (ص‌فا.)
(ला०) अदूरदर्शी, दूर तक न सोचने वाला।
३-चिकना, मसृण।

~ و نازک
(ला०) मृदुल और सूक्ष्म।
४-मंथर, आहिस्ता। * جهر

**نرماده** nar-māda(-e) (اِمر.)
(चिकि०) द्विलिंग, उभयलिंगी।
= دو جنسین، هرمافرودیت.

**نرمتن** narm-tan (اِمر.)
(प्राणि०) मोलस्क, मृदुकवची।

**نرم خویی** narm-xūy-ī (حامص.)
१-स्वभावगत मृदुलता, नरम मिज़ाजी। २-लोक प्रियता।

**نرم داشتن** narm-dāštan (مصم.)
मृदु करना, कोमल बनाना, मुलायम करना।

~ شکم
दस्त होना, पेट चलना।

**نرمش** narm-eš (اِ.)
१-मृदुता, कोमलता, नरमी। २-कृपा, दया। ३-जिमनास्टिक्स, नट कला।

**نرم گردن** narm-gardan (ص‌مر.)
आज्ञाकारी, आज्ञापालक।

**نرو** na-raw (-ow) [= نرونده] (ص‌فا.)
(आ०बो०) घटिया, बदजिंस।

**نرینه** nar-īna(-e) (ص.، اِ.)
नर, पुल्लिंग, पुरुषवत्।

**نزاع** nezā' [ع.] (اِمص.)
१-शत्रुता, बैर, दुश्मनी। २-कलह, झगड़ा। ३-इच्छा, उत्कंठा, अभिलाषा।

~ لفظی
शब्द विवाद, वाग्युद्ध, वितंडावाद।

قطع ~ (کردن)
झगड़ा निपटाना, कलह निवारण करना, टंटा निपटाना।

**نزاع شدن** nezā'-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
१-कलह उत्पन्न होना, टंटा खड़ा होना, झगड़ा खड़ा होना। २-युद्ध होना, युद्ध की घोषणा होना, लड़ाई छिड़ जाना।

**-نده** -anda(-e) (پسـ.)
कर्तवाची संज्ञा एवं विशेषण द्योतक प्रत्यय : 'वाला' : رونده، فرخنده.

**ندید بدید** na-dīd-ba-dīd [ندیده بدید = ندید و بدید] (ص‌مر.)
१-नया रईस, नया अमीर, नौदौलतिया। २-कंजूस, कृपण।

**ندیم** nadīm [ع.] (ص.)
संगी-साथी, हमनशीन, नदीम। बहु० ندماء

**نذر** nazr [ع.] (ا.)
१-(इ०न्याय०) सोपाधि, प्रतिज्ञा, संप्रतिबंध व्रत। २-मुराद, मन्नत; भेंट, नियाज़। ३-वचनबद्धता, वादा; संधि, अनुबंध, समझौता।

**نذر کردن** nazr-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
प्रतिज्ञा करना, संकल्प करना।

**نذیر** nazīr [ع.] (ص.)
१-आतंकी, डराने वाला, भयभीत करने वाला। २-दैवी भय उत्पादक। बहु० (nozor) نذر ३-हज़रत मुहम्मद की एक उपाधि।

**نر** nar(r) (ص.)
१-नर, पुल्लिंग, पुंजातीय, पुरुष। ≠ ماده २-लिंग, शिश्न, पुरुषजननेन्द्रिय। ३-टंकी, जलाशय। ४-(ला०) दुर्विनीत, ढीठ, उद्धत। ५-(ला०) प्रतिष्ठित, संमानित: ملای نر.

~ خر
(ला०) गधा, बेवकूफ़।

~ را دوشیدن
(ला०) व्यर्थ कार्य करना, बैल दुहना।

**نرخ** nerx (ا.)
१-दाम, क़ीमत, दर, भाव। २-प्रचलन, चलन।

~ ارز
विदेशी मुद्रा विनिमय दर।

~ بالا بردن
मूल्य वृद्धि करना, क़ीमत बढ़ाना।

~ روز
आज का भाव।

نان را به ~ روز خوردن
(ला०) समयानुसार चलना।

**نرخگذاری** nerx-gozār-ī (حامص.)
मूल्य निर्धारण।

**نرد** nard (ا.)
१-नर्द, चौसर (खेल)। २-चौसर की गोट।

**نردبان** nard-(a)-bān (ا.)
सीढ़ी, लकड़ी या लोहे की सीढ़ी, सोपान, नर्दबान।

~ دزد
(ला०) बहुत लंबा आदमी।

~ ترقی را پیمودن
(ला०) उन्नति की ओर अग्रसर होना, ऊपर उठना।

~ در راه نهادن
(ला०) बतियाते हुए दूरस्थ मार्ग तय करना।

~ کسی شدن
(ला०) आगे बढ़ने का साधन जुटाना।

**نرده** narda(-e) [= نردک] (ا.)
१-(लकड़ी, सीमेंट अथवा धातु के पायों की) रेलिंग; कटहरा। २-मापन अनुपात।

~ٔ آهنی (آهنین)
लौह रेलिंग।

**نرس** ners [فر. nurse] (ا.)
प्रचारिका, नर्स।

**نرگس** narges (ا.)
१-(वन०) नरगिस का फूल। २-(ला०) प्रियतमा के नयन, नरगिस नयनी।

~ بیمار
मदोन्मत नयन, मतवाले नैन।

~ بینا
(ला०) नेत्र, चक्षु, आँख।

~ دژم
(ला०) आक्रोषपूर्ण चक्षु।

~ زرد
(वन०) सेवती पुष्प।

~ نیم خواب
(ला०) उनींदे नयन, प्रियतमा के चक्षु।

~ و گل
(ला०) प्रिया के कान और आँख, प्रिया के कर्ण और चक्षु। ३-एक प्रकार का कपड़ा, नरगिसी।

**نرم** narm (ص.)
१-कोमल, नर्म, मुलायम, मृदुल। २-पिष्ट, पीसा हुआ।

प्रक्रिया। संज्ञा के पूर्व (ای) के योग से भी संबोधन संज्ञा प्राप्त होती है। (الف) या (و) पर अंत होने वाली संज्ञा में इसी उद्देश्य से (یا) का प्रयोग होता है।

**ندار** na-dār [ن (نفی) + دار (نده)] (ص.)
(आ०बो०) निर्धन, दरिद्र, रिक्तहस्त।

~ بودن
१-(आ०बो०) जुए में लेन-देन बराबर हो जाना, न किसी से कुछ लेना न किसी का कुछ देना। २-मतलब से मिलना-जुलना, मतलबी होना, स्वार्थी होना।

با کسی ~ بودن
(ला०) किसी के प्रति निष्ठावान होना।

**ندا کردن** nedā-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
पुकारना, आवाज़ लगाना।

**ندامت** (تد. -ne) nadāmat [=ع. ندامة] (امص.)
पश्चाताप, पछतावा, खेद।

**ندامت خوردن** nadāmat-xordan [ع. - ف.] (مصل.)
पश्चातापी होना, पछताना, खिन्न होना।
= ندامت کردن

**ندامتگاه** nadāmat-gāh [ع. - ف.] (امر.)
सुधारगृह, प्रतिप्रेषणगृह।

**ندانسته** na-dānesta(-e) (صمف.)
अनजाने में किया हुआ, अज्ञान में किया हुआ।

**ندانم کار** na-dānam-kār (صفا.)
१-(आ०बो०) बिना सोचे-समझे कार्य करने वाला। २-(आ०बो०) अज्ञानी, अनजान।

**ندبه** nodaba(-e) [=ع. ندبة] (ا.)
मातम, शोक, स्यापा, बैन।

**ندرت** nodrat [=ع. ندوة] (امص.)
अभाव, कमी; दुर्लभता।

به ~
बहुत कम, कभी-कभार, विरले ही।

**ندم** nadam [ع.] (امص.)
पछतावा, पशेमानी, पश्चाताप।

**ندماء** nodamā' [ع.، ف. : ندما]
ندیم का बहु०।

**ندوه** nadva(-e) [=ع. ندوة] (ا.)
संस्था; सभा स्थल, परामर्शगृह।

ताबूत; वृक्ष की आकृति का ताज़िया।
= نخل ماتم، نخل محرم، نخل عزا.

~ طور
तूर पर्वत पर स्थित वृक्ष जहाँ हज़रत मूसा को दिव्य प्रकाश के दर्शन हुए।

**نخلستان** naxlestān [ع. - ف.] (امر.)
खजूर वन। نخل زار.
= خرماستان، نخل زار.

**نخوت** naxvat [=ع. نخوة] (امص.)
दर्प, घमंड।

~ نفس
अहंकार, अहंमन्यता।

**نخوت داشتن** naxvat-dāštan [ع. - ف.] (مصل.)
घमंडी होना, अहंकारी होना।

**نخوت کردن** naxvat-kardan [ع. - ف.] (مصل.)
इतराना, दर्पोन्मद होना।

**نخود** noxod (ا.)
(वन०) चना; मटर।

پی ~ سیاه فرستادن
(ला०) किसी के बहाने से सभा से बाहर भेजना।

**نخود چی** naxūd-čī (امر.)
(आ०बो०) भुना मोटा सफ़ेद चना।

~ کشمش (کیشمیش)
(आ०बो०) किशमिश मिश्रित भुना चना।

**نخودی** naxūd-ī (ا.)
१-बिना छिलके वाला चने का दाना। २-चने की दाल जैसा रंग, एक प्रकार का पीला रंग।

**نخورد** na-xord (مصخم.)
१-(आ०बो०) लक्ष्य या निशाना चूकना।

~ ندارد
संभव नहीं कि निशाना चूक जाए, अचूक निशाना। २-अप्रभाविता, प्रभाव शून्यता।

**-ند** -and (اضم.)
क्रिया पद में संलग्न अन्य पुरुष बहुवचन सूचक प्रत्यय : میروند، رفتند.

**نداء** nedā' [ع.، ف. : ندا] (ا.)
१-आवाज़, नाद, घोष, आख, बाँग। २-चीत्कार, दुहाई, फ़रियाद, आर्तनाद। ३-(व्या०) संज्ञा के अंत में (الف) की ध्वनि जोड़ कर संबोधन सूचक संज्ञा बनाने की

**نحوه** nahva(-e) [=ع. نحوة] (ا.)
ढंग, तरीक़ा, पद्धति :
"نحوۀ کار این دستگاه چنین است."، "نحوۀ تشکیل حزب.
**نحیف** nahīf [ع.] (ص.)
१-पतला, दुबला-पतला, छरहरा, नाज़ुक। २-कमज़ोर, निर्बल।
**نخ** nax (ا.)
१-धागा, तागा, तार (रेशम, सूत आदि का)।
~ پرک
सुतली; डोरा।
~ عمامه
अंटी, लच्छी, धागे का गोला। = نخ گروهه
تو ~ چیزی یا کسی رفتن
(ला०) बाल की खाल निकालना।
२-छोटा फ़र्श, दरी। ३-ऊनी कपड़ा। ४-(ला०) थोड़ा, किंचित, कम। ५-युद्धसज्जा, व्यूहरचना। ६-चाश्नी।
**نخ باف** nax-bāf [= نخ بافنده] (ص.)
धागा कातने वाला।
**نخبه** noxba(-e) [=ع. نخبة noxba, noxaba] (ص.)
चयनित, चुनिंदा (व्यक्ति, वस्तु)। बहु० نخب
**نخ تاب** nax-tāb [= نخ تابنده] (صفا.)
धागा कातने वाला।
**نخچیر** naxčīr [= نخجیر] (ا.)
शिकार, आखेट।
**نخ دادن** nax-dādan
~ شیرۀ قند و شکر و جز آن
१-(مصل.) चाश्नी का तार उठना। २-(مصم.) (ला०) भड़का कर टंटा बढ़ाना, उकसा कर रार बढ़ाना, जलते पर तेल छिड़कना।
**نخراشیده** na-xarāšīda(-e) (امف.)
१-बिना छीला हुआ, अनगढ़। خراشیده ← २-(आ०बो०, ला०) ऊँचा-नीचा, असमतल, ऊबड़-खाबड़। ३-(आ०बो०, ला०) उद्दंड, उद्धत, अशिष्ट।
= نتراشیده و نخراشیده.
**نخ ریس** nax-rīs [= نخ ریسنده] (صفا.)
धागा भांजने वाला, तागा बटने वाला।

**نخ ریسی** nax-rīs-ī
१-(حامص.) भांजी का काम, तागा बटाई। २-(امر.) भाँजी की दुकान, तागा बटाई का कारख़ाना।
کارخانۀ ~
धागा बटाई की फ़ैक्ट्री।
**نخست** noxost, na-
१-(ق.) प्रथमतः, प्रारंभ में, पहले-पहल, सर्वप्रथम। २-आरंभ से, शुरू से। ३-पहले का, पौर्विक। ४-(ص.) प्रथम, प्राथमिक। ५-भूतपूर्व, पूर्ववर्ती। ६-(عدد. ترتیبی) प्रथम, पहला।
از ~
आरंभ से, शुरु से।
در ~
१-आरंभ में, प्रारंभिक। २-भूतपूर्व, पौर्विक, अतीत में।
دست ~
पहली बारी में (खेल आदि)।
صبح ~
ऊषाकाल, तड़का।
**نخست زاده** noxost-zāda(-e) [= نخست زاد] (صمف.)
प्रथमोत्पन्न, पहलौटी का, पहली (संतान)।
**نخست وزیر** noxost-vazīr (امر.)
प्रधान मंत्री, मुख्य मंत्री।
**نخستین** noxost-īn [= نخستن]
१-(عدد. ترتیبی، ص.) प्रथम, पहला। २-(ص.) पूर्व, पूर्ववर्ती, प्रारंभिक। ३-(ق.) पहले-पहल, सर्व प्रथम। ४-आरंभ में, सब से पहले। ५-कब, किस समय।
~ مایه
(दर्शन०) आदि भौतिक तत्व।
نور ~
आदि सृष्टि, आदि ज्योति।
**نخ کردن** nax-kardan (مصم.)
~ سوزن
सूई में धागा डालना, पिरोना।
**نخل** naxl [ع.] (ا.)
१-(वन०) खजूर का पेड़, खजूर वृक्ष। २-(ला०) वृक्ष, पेड़, दरख़्त। ३-काग़ज़, मोम या कपड़े से बनाए गए वृक्ष, कृत्रिम वृक्ष। نخل مومین = ४-वृक्षाकार

**نجوشیدن** na-jūšīdan (مصل.)
(आ०बो०) अलग-थलग रहना, मिलना-न-जुलना।

**نجوم** nojūm [ع.] (ا.)
نجم का बहु०।

علم ~
१-ज्योतिष। २-खगोल-विज्ञान, खगोलिकी।

**نجوم دان** nojūm-dān [ع.-ف. = نجوم دانند] (صفا.)
खगोलज्ञ, खगोल शास्त्री।

**نجومی** nojūm-ī [=ع. iyy-] (صنسب.)
१-ज्योतिष संबंधी; खगोलीय। २-ज्योतिषी।

**نجیب** najīb [ع.] (ص.)
१-कुलीन, अभिजात। २-सदाचारी, सुकर्मी। ३-चुनिंदा घोड़ा या ऊँट। ४-उत्कृष्ट, उत्तम (वस्तु)। बहु० انجاب، نجباء

**نجیب زاده** najīb-zāda(-e) [ع.-ف. = نجیب زاد] (صمف.)
अभिजात, कुलीन।

**نچ** noč(č) (اصت.)
(आ०बो०) न, नहीं, अस्वीकृति प्रकट करने के लिए प्रयुक्त ध्वनि।

**نحس** nahs [ع.]
१-(ص.) अशुभ, अमांगलिक। २-(ا.) अमांगलिकता। ३-अशुभ सितारा।

~ اصغر
मंगल ग्रह।

~ اکبر
शनि ग्रह।

**نحو** nahv [ع.]
१-(ا.) रास्ता, मार्ग। २-ढंग, पद्धति, तरीक़ा, तरह। ३-प्रकार, क़िस्म। बहु० انحاء ४-(حر.اض.) निकट, पास, क़रीब।

به ~ ی
किसी ढंग से, किसी तरीक़े से, किसी तरह से।
५-(व्या०) व्याकरण।

ایمۀ ~
व्याकरणचारी, व्याकरणशास्त्री।

**نحوست** nohūsat [=ع. نحوسة] (امص.)
अमांगलिकता।

४-तोहफ़ा देना, उपहार देना।

**نثر** nasr [ع.]
१-(ص.) तितर-बितर, अस्त-व्यस्त। २-(ا.) गद्य।
* شعر، نظم.

~ مرسل
अनलंकृत गद्य, साधारण गद्य।

~ فنی
अलंकृत गद्य। = نثرمصنوع

**نجابت** najābat (ne. تد [=ع. نجابة] (امص.)
कुलीनता, अभिजात्य।

**نجات** najāt [=ع. نجاة] (امص.)
छुटकारा, रिहाई, मुक्ति, निजात।

گروه ~ (غریق)
(डूबतों को बचाने का) बचाव दल।

**نجات یافتن** najāt-yāftan [ع. - ف.] (مصل.)
मुक्ति मिलना, छुटकारा मिलना, छूटना, आज़ादी पाना।

**نجار** najjār [ع.] (صشغل.)
१-बढ़ई। २-उत्कृष्ट अभियंता, इंजीनियर।

**نجاست** najāsat (ne-. تد [=ع. نجاسة]
१-(امص.) गंदगी, मलिनता। २-(ا.) मल, गूह, गू; विष्ठा, गोबर, मेंगनी।

**نجباء** nojabā' [ع.، ف. : نجبا] (ا.)
نجیب का बहु०।

**نجس** najes [=ع. najus, nijs, najas, najs, najis] (ص.)
नापाक, मलिन, मैला-कुचैला, गंदा, अपवित्र।
* پاک، طاهر.

**نجسی** najes-ī [ع. - ف.]
१-(صنسب.) मलयुक्त; मैला-कुचैला रहने वाला, गंदा रहने वाला। २-(ا.) गू, मत; पुरीष, विष्ठा, गोबर, मेंगनी। ३-(आ०बो०) मादक पदार्थ।

**نجم** najm [ع.] (ا.)
१-सितारा, तारा। बहु० نجوم، انجم २-क़िस्त, अंशिका।

~ ~
क़िस्त दर क़िस्त, क़िस्तवार।
३-चमकदार मोती।

**نجوا** najvā [=ع. نجوی، نجواء] (ا.)
कानाफूसी, खुसुर-पुसुर, सरगोशी।

**نبود** na-būd (مص‌خم.)
अनस्तित्वता, शून्य, अविद्यमान।

**نبوی** nabavī [=ع. īyy-] (ص‌نسب.)
नबी संबंधी, पैग़ंबरी।

حضرت ~
पैग़ंबर हज़रत मुहम्मद।

**نبی** nabī(yy) [=ع. نبیء] (ص.، اِ.)
१-संदेशवाहक, पैग़ंबर, नबी। बहु० انبیاء २-हज़रत मुहम्मद (विशेषत:)।

**نبیره** nabīra(-e) [= نبیر] (اِ.)
१-संतान का पुत्र : (क) पोता, पुत्र का पुत्र। (ख) नाती, पुत्री का पुत्र। २-परपोता; परनाती, तीसरी पीढ़ी की संतान। ३-वंशज। बहु० نبیرگان

**نتایج** natāyej [=ع. نتائج] (اِ.)
نتیجه का बहु०। १-परिणाम, उपलब्धि। २-संतति।

~ طبع
१-प्रकृतिजन्य, स्वभावगत। २-(ला०) काव्य।

**نتراشیده** na-tarāšīda(-e) (امف.)
अनगढ़।

~ نخراشیده
(आ०बो०) अशिष्ट, असभ्य।

**نترس** na-tars [= نترسنده] (ص‌فا.)
(आ०बो०) निर्भीक, निडर।

سر ~ داشتن
(आ०बो०) निर्भय होना, साहसी होना, हिम्मत वाला होना।

**نتوان** na-tavān (na-tvān)
१-(ص.) (= ناتوان) निर्बल, कमज़ोर।
२-(فعل.) (= نتوان کرد) नहीं कर सकता।

**نتیجه** natīja(-e) [=ع. نتیجة] (اِ.)
१-परिणाम, फल, नतीजा। २-उपज, पैदावार। ३-व्युत्पत्ति। ४-लाभ, फ़ायदा, नफ़ा। ५-प्रतिकार, बदला। ६-अंजाम, अंत। ७-औलाद, संतान। ८-वंशज। ९-(तर्क०) निगमन, निष्कर्ष।

در ~
फलस्वरूप, के नतीजे में।

~ٔ سنگ
१-(ला०) अग्नि। २-खनिज।

~ٔ فؤاد
मनोकामना।

~ٔ کلک (قلم)
लेखनी का नतीजा, लेख।

~ٔ کلام
वाच्यार्थ बात का खुलासा।

به ~ رسیدن
१-लक्ष्य को पहुँचना। २-निष्कर्ष निकालना।

**نتیجةً** natījat-an [ع.] (ق.)
फलस्वरूप, नतीजे में।

**نتیجه بردن** natīja(-e)-bordan [ع. - ف.] (مص‌ل.)
१-लाभ होना, फ़ायदा होना। २-लक्ष्य प्राप्ति होना, मक़सद को पहुँचना।

**نتیجه دادن** natīja(-e)-dādan [ع. - ف.] (مص‌م.)
१-लाभ पहुँचाना। २-निष्कर्ष पाना।

**نتیجه داشتن** natīja(-e)-dāštan [ع. - ف.] (مص‌ل.)
लाभ उठाना, फ़ायदा होना।

**نتیجه گرفتن** natīja(-e)-gereftan [ع. - ف.] (مص‌ل.)
१-लाभ होना, फ़ायदा उठाना। २-निष्कर्ष पर पहुँचना।

**نتیجه گیری** natīja(-e)-gīr-ī [ع. - ف.] (حامص.)
निगमन, परिणाम निष्कर्षण।

**نثار** nesār [ع.]
१-(امص.) छिड़काव, बिखराव। २-(اِ.) (दुल्हन के सिर पर पैसे की) निछावर, वार-फेर, वारना। ३-भेंट, पेशकश, उपहार। ४-कुर्बानी, बलिदान।

**نثار ساختن** nesār-sāxtan [ع. - ف.] (مص‌م.)
निछावर करना, वारना, वार-फेर करना।

**نثار شدن** nesār-šodan [ع. - ف.] (مص‌ل.)
१-छिड़कना, बिखराना। २-निछावर होना, बारी, वार-फेर करना। ३-कुर्बान होना, फ़िदा होना।

**نثار فرستادن** nesār-ferestādan [ع. - ف.] (مص‌م.)
तोहफ़ा भेजना, उपहार भेजना।

**نثار کردن** nesār-kardan [ع. - ف.] (مص‌م.)
१-छिड़कना, बिखेरना। २-निछावर करना, वारना, वार-फेर करना। ३-कुर्बान करना, बलिदान देना।

~ که
कदापि, न होना चाहिए।

**نبایسته** na-bāyesta(-e) (صمف.)
अनावश्यक, ग़ैरज़रूरी।

**نبرد** nabard [= نورد = ناورد] (ا.)
१-दो योद्धाओं का युद्ध। २-युद्ध, समर, जंग, लड़ाई।

در ~ بودن با کسی
किसी से युद्धरत होना।
३-कलह, विवाद। ४-जादू, इन्द्रजाल। ५-प्रतियोगिता, मुक़ाबला।

**نبرد آزما(ی)** nabard-āz(e)mā(y) [= نبرد آزماینده] (صفا.)
योद्धा, लड़ाकू, जुझारू।

**نبرد آزمایی** nabard-āz(e)māy-ī (حامص.)
लड़ाकूपन, जुझारूपन।

**نبرد پیشه** nabard-pīša(-e) (صمر.)
लड़ाकू, योद्धा, युद्धप्रिय।

**نبرد کردن** nabard-kardan (مصل.)
युद्ध करना, लड़ाई करना, युद्ध छेड़ना।

**نبرد گاه** nabard-gāh (امر.)
रणक्षेत्र, युद्धभूमि, लड़ाई का मैदान, रणभूमि।

**نبریده** na-borīda(-e) (امف.)
१-बिना कटा हुआ। ≠ بریده २-बे ख़तना, बेसुन्नत। ३-बधिया भेड़ा, अंडोच्छादित भेड़ा।

**نبش** nabš
१-(ا.) कोर, काणिका, कोना, पहलू। २-मोड़, घुमाव।

~ کوچه (خیابان)
गली के किनारे; कूचे का मोड़।

سر ~
सड़क या गली के कोने पर, नुक्कड़ पर, मोड़ पर।
३-(امص.) शवोत्खनन।

~ کردن
शवोत्खनन करना, दबी हुई लाश निकालना।

**نبشته** nebeš-ta(-e)
१-(امف.) लिखित, लिखा हुआ, लिपिबद्ध। २-(ا.) पत्र, ख़त, चिट्ठी। ३-राजकीय आज्ञा, फ़रमान, आदेश पत्र। ४-प्रलेख, दस्तावेज़। ५-(امف.) चित्रित, चित्रांकित। ६-(ا.) नियति, भाग्य लेखा, प्रारब्ध।

~ بودن بر سر کسی
भाग्य में लिखा होना, किसी की नियति होना।

**نبشدار، نبش دار** nabš-dār [= نبش دارنده] (صفا.)
कोणिक, कोन वाला, कोनेदार।

آجر ~
(रा०) सुडौल ईंट।

**نبشی** nabš-ī (صنسب.)
नुक्कड़ की, किनारे वाली : مغازهٔ نبشی.

**نبض** nabz [ع.] (ا.)
१-(चिकि०) नाड़ी, नब्ज़।

~ خورشید
(ला०) सूर्यकिरण, रविरश्मि।

~ سریع
(चिकि०) नाड़ी की तेज़ गति।

~ ضعیف
(चिकि०) कमज़ोर नब्ज़, हल्की पड़ती नब्ज़।

~ رقیق
(चिकि०) डूबती नाड़ी।

آرمیدن ~
नाड़ी की गति समान होना।

تند زدن ~
१-नब्ज़ की गति तेज़ होना। २-बुख़ार होना, ताप होना। = تپیدن نبض، جهیدن نبض.

~ دیدن
नब्ज़ देखना, नाड़ी देखना।

زدن ~
नाड़ी का चलना।

گرفتن ~، ~ گرفتن
नाड़ी देखना।

~ چیزی بچنگ افتادن (بدست آوردن، بدست آمدن)
(ला०) नब्ज़ पर हाथ रखना, वास्तविकता को जान लेना।

~ کاری را بدست داشتن
निपुण होना, हस्तकुशल होना।

**نبض گاه، نبضگاه** nabz-gāh [ع. - ف.] (امر.)
शरीर का वह भाग जहाँ से नाड़ी की गति जानी जा सकती है।

**نبض نگار** nabz-negār [ع. - ف. = نبض نگارنده] (صفا.، اِآ.)
(चिकि०) नाड़ी स्पंदन लेखी।

**نای و نوش** nāy-o-nūš [= ناونوش] (اِمر.)
विलास, सुख भोग।

**نباء** naba' [ع.، ف. : نبا]
१-(اِ.) सूचना, ख़बर, संसूचना, घोषणा, एलान। बहु० انباء. २-(اِخ.) कुरआन। = نباء عظیم

**نبات** nabāt [ع.]
१-(اِ.) वनस्पति।

علم ~
वनस्पति विज्ञान।
२-(مصل.) उगना, उपजना। ३-(اِ.) खांड, शर्करा, शकर, मिसरी।

حب ~
१-चीनी के दाने, डली, क्यूब। २-(ला०) प्रियतमा के अधर, रसीले अधर।

~ سفید (اسفید)
चीनी।

~ سوخته
दुग्ध शर्करा, चीनी की पट्टी।

~ شکر
मिसरी की डली।

**نباتات** nabāt-āt [ع.] (اِ.)
نبات का बहु०।

**نبات داغ** nabāt-dāɣ [مخف. نبات آب داغ] (اِمر.)
(चिकि०) गर्म पानी में चीनी का घोल।

~ خاکشیر
(चिकि०, पुरा०) गर्म पानी में चीनी घोल कर और ख़ूबकलाँ के बीज उबाल कर बनाई गई औषधि, ख़ाकसीर।

**نبات ریختن** nabāt-rīxtan (مصل.)
मिसरी बनाना। = نبات ساختن

**نباتی** nabāt-ī [=ع. -īyy] (صنسب.)
१-वनस्पति कुल का। २-वनस्पति वैज्ञानिक। ३-चीनी जैसा मीठा। ४-खांड के रंग का, हल्का पीले रंग का।

هندوانهٔ ~
खांड के रंग का तरबूज़।

**نباید** na-bāyad (فعل، صت.)
१-अनुचित, न होना चाहिए। २-कदापि, न करना चाहिए।

~ برید
(सर०) डाकपाल, पोस्ट मास्टर। ४-मालिकों और अमीरों को प्रदत्त भूमि में राज भाग की देख-रेख करने वाला पदाधिकारी, राजा का प्रतिनिधि (सलजूक़ी और ईलख़ानी सुलतानों के शासनकाल में)। ५-स्थानीय प्रशासक अथवा ज़मीनदार (सफ़वी शासनकाल में)। ६-(सर०) पदाधिकारी, अफ़सर।

~ وزارت
उपसचिव।
७-(सै०) लेफ़्टिनेंट।

~ اول
(सै०) प्रथम लेफ़्टिनेंट, फ़र्स्ट लेफ़्टिनेंट।

~ دوم
द्वितीय लेफ़्टिनेंट, सेकंड लेफ़्टिनेंट।

~ سرهنگ
लेफ़्टिनेंट।
८-(राज०) दूतावास का सचिव। = نایب سفارت.

~ اول (سفارت)
(राज०) दूतावास का प्रथम सचिव। = دبیراول

~ دوم (سفارت)
(दूतावास का) द्वितीय सचिव।

~ قونسول
(राज०) उपवाणिज्य दूत। = نایب کنسول

~ التولیه
प्रतिन्यासी, प्रतिकार्यवाहक।

**نای دمیدن** nāy-damīdan (مصل.)
बाँसुरी बजाना, मुरली बजाना।

**نای زن** nāy-zan [= نای زننده] (صفا.)
बाँसुरी वादक।

**نایکسان** nā-yak-sān (ص.)
१-असमान, ना बराबर। २-पृथक, भिन्न, असम।

**نایل** nāyel [=ع. نائل] (اِفا.)
१-प्राप्तकर्ता, पाने वाला। २-सफल, लक्ष्यप्रापी।

**نایل آمدن** nāyel-āmadan [ف. - ع.] (مصل.)
पाना, प्राप्य होना, मिलना।

**نایل شدن** nāyel-šodan [ف. - ع.] (مصل.)
सफल होना, लक्ष्य प्राप्य होना।

**نایلون** nāylon [انگ. nylon، فر. نیلون nylon] (اِ.)
नायलोन।

~ نبرد
रणसिंघा, रणभेरी, बिगुल।
४-शंख, सिंघी।

~ بینی
नथुना, नासारंध्र।
५-श्वासनली।

~ شش (šoš)
श्वासनली। = نای گلو

**نایاب** nā-yāb (ص.)
१-अनुपलब्ध, अप्राप्य। २-दुर्लभ, दुष्प्राप्य, नायाब।

**نایاب شدن** nā-yāb-šodan (مصل.)
१-अनुपलब्ध होना, अप्राप्य होना। २-दुर्लभ होना, विरल होना, अलभ्य होना।

**نایابی** nā-yāb-ī (حامص.)
१-अनुपलब्धि, अप्राप्ति। २-अलभ्यता, दुर्लभता, दुष्प्राप्यता, विरलता।

**نایافت شدن** nā-yāft-šodan (مصل.)
१-हस्तगत होना, न होना, हाथ में न आना, अर्जित न होना, हाथ न लगना। २-दुर्लभ होना, दुष्प्राप्य होना। ३-लुप्त होना, अविद्यमान होना, गुम होना।

**نایافته** nā-yāft-a(-e) (امف.)
१-अप्राप्य, हाथ न लगा हुआ। २-विलुप्त, गुम, अविद्यमान, ग़ायब।

**نایب** nāyeb [=ع. نائب] (افا.)
१-प्रतिनिधि, किसी के स्थान पर कार्य करने वाला, (उप, नायब, प्रति, आदि के योग से बने प्रशासनिक शब्द)।

~ امام
शिया पंथ के अनुसार उत्कृष्ट धर्माचार्य की उपाधि, गुप्त इमाम हज़रत मेहदी का प्रतिनिधि।

~ تنگری
१-ईश्वर का प्रतिनिधि। २-(ला०) सम्राट, राजा, बादशाह।

~ غیبت
दे० نایب امام
२-कार्यवाहक सहायक, पेशकार, निजी सचिव। ३-(सर०) विभागाध्यक्ष, विभाग आभारी।

हुआ। ४-ग़ैर बराबर, असमान। ५-प्रतिकूल। ६-वक्र, टेढ़ा-मेढ़ा। ७-विषम। ८-उद्धत, उद्दंड।

فرزند ~
बिगड़ा बच्चा, उद्धत संतान।
९-अनुचित, अभद्र।

سخن ~
बेतुकी बात, अविनीत वचन।

**ناهموار آمدن** nā-ham-vār-āmadan (مصل.)
असहय होना, सहा न जाना, असहनीय होना।

~ سخن یا عملی
असहनीय कर्म अथवा कथन।

**ناهمواری** nā-ham-vār-ī (حامص.)
१-असमतलता, ऊबड़-खाबड़पन। २-खुरदरापन, अनगढ़पन। ३-अव्यवस्था, बिखराव, अनियमितता। ४-असमानता, असमता। ५-असंबद्धता, विसंगति। ६-वक्रता, टेढ़ापन। ७-अवयवों की भिन्नता। ८-उद्धतता, उद्दंडता, अविनय, अशिष्टता। ९-अनौचित्य। १०-अयोग्यता, अनिपुणता, अकौशल्य।

**ناهنجار** nā-hanǰār (ص.)
१-नियमविरुद्ध, अवैधानिक, अवैध। २-अनुचित, बेजा। ३-भोंडा, अरुचिकर। ४-कर्कश। ५-अनगढ़, अशिष्ट, संस्कार रहित।

صدای ~
कर्कश ध्वनि।

**ناهنجاری** nā-hanǰār-ī (حامص.)
१-अवैधानिकता, अनियमितता। २-असंबद्धता, विसंगति। ३-अनौचित्य। ४-कर्कशता, कठोरता, कटुता। ५-असंस्कारिता, भोंडापन, अभद्रता।
• بهنجاری.

**ناهنگام** nā-hangām (ص.، ق.)
असमय, कुसमय, बे-वक़्त। • بهنگام

**ناهی** nāhī [ع.] (افا.)
रोकने वाला, निषेधक, मनाही करने वाला।

**نای** nāy [= نی] (ا.)
१-सरकंडा, नरकुल, नराई। २-(संगीत) बाँसुरी, मुरली। ३-रणभेरी, बिगुल।

~ طنبور
(संगीत) वायलिन।

**ناو گان** nāv-(a)-gān (ا.)
१-(सै०) नौसेना बेड़ा। २-किसी क्षेत्र में नियुक्त किसी देश का नौसैनिक बेड़ा।

**ناهار** nā-hār [= ناهاری] (ا.)
दोपहर का भोजन, मध्याह्न भोजन, लंच।

**ناهار خوردن** nāhār-xordan (مصل.)
१-नाश्ता करना, बासी मुँह खाना, जलपान करना। २-उपवास तोड़ना, रोज़ा खोलना। ३-मध्याह्न भोजन लेना, उपाहार करना, लंच लेना।

**ناهار خوری** nāhār-xor-ī
१-(حامص.) लंच, उपाहार, मध्याह्न भोजन। २-(امر.) भोजन कक्ष, लंच रूम।

اطاق ~
भोजन कक्ष, लंच रूम।

میر ~
भोजन कक्ष व्यवस्थापक।

**ناهراسان** nā-harās-ān
१-(ص.) निर्भय, निडर, अभय। २-(ق.) बेधड़क, बिना डर के।

**ناهمتا** nā-hamtā (ص.)
१-अद्वितीय, अनुपम। २-बेजोड़, विषम, बेमेल।

**ناهمتایی** nā-hamtā-ī (حامص.)
१-अद्वितीयता, बेमिसाल। २-असमानता, विषमता, बेजोड़पन, प्रतिकूलता।

**ناهمرنگ** nā-ham-rang (ص.)
बेमेल, भिन्न, पृथक, अनेक।

**ناهمرنگی** nā-ham-rang-ī (حامص.)
भिन्नता, बेमेलपन, अनेकत्व।

**ناهمساز** nā-ham-sāz (صمر.)
१-प्रतिकूल, अनभिमत। २-(संगीत) विस्वर, बेताल, बेसुरा।

**ناهمسازی** nā-ham-sāz-ī (حامص.)
१-प्रतिकूलता, अनभिमतता। २-(संगीत) अस्वरता, बेतालपन, बेसुरापन।

**ناهموار** nā-ham-vār (ص.)
१-असमतल, ऊबड़-खाबड़। २-खुरदुरा, चिकना न किया हुआ। ३-अव्यवस्थित, तितर-बितर, बिखरा

~ هواپیما
नौसैनिक विमान।

رزم ~
सामरिक विमान।

نبرد ~
लड़ाकू विमान।

**ناوارد** nā-vāred [ف. - ع.] (ص.)
१-अदक्ष, अकुशल, अनाड़ी। २-अनुचित, बेजा, दुराग्रहपूर्ण।

**ناو بان** nāv-bān (امر.)
१-नाविक, मल्लाह, केवट। २-नौसेना का सैनिक।

**ناو بانی** nāv-bān-ī (حامص.)
नौचालक का पद; नौचालन।

**ناو بر** nāv-bar [= ناوبرنده] (صفا.)
१-नौचालक। २-दिक्चालन निर्देशक (नौसना)।

**ناو بری** nāv-bar-ī (حامص.)
नौचालन, नौपरिवहन।

**ناوجه** nā-vajh [ف. - ع.] (صمر.)
अनुचित।

به ~
अशिष्टतापूर्वक, अनुचित रूप से, बेजा ढंग से।

**ناوچه** nāv-ča(-e) (امصغ.)
१-छोटी नाव, डोंगी, निवारा, मोर पंखी। २-(सै०) छोटा सामरिक पोत।

**ناو دان** nāv-dān (امر.)
१-अपवाह नाली, पनाला, परनाला, नरदा, नावदान। २-जल निकास मार्ग। ३-जल निकास पाइप। ४-नहर।

**ناو سالار** nāv-sālār (امر.)
(सै०) नौसेना कमांडर।

**ناوقت** nā-vaqt [ف. - ع.] (قمر.)
असामयिक, असमय, अनुपयुक्त समय में।

به ~
असमय पर, बेवक़्त।

**ناوک** nāv-ak [ناو + -ک، پس. تصغیر و نسبت و شباهت = ناوه]
एक प्रकार का छोटा तीर जिसे लोहे या लकड़ी के ख़ोल में रख कर चलाते हैं ताकि दूर तक जा सके, नावक।

105



**نان ده** nān-deh [= نان دهنده] (ص‌فا.)
१-रोटी देने वाला, भोजनदाता। २-(ला०) दाता, दानी।

**نان دهی** nān-deh-ī (حامص.)
१-भोजन दान, जीविका देयता। २-(ला०) दानशीलता।

**نان ریزه** nān-rīz-a(-e) (امر.)
रोटी के टुकड़े।

**نان شکستن** nān-šekastan (مصم.)
१-रोटी के टुकड़े करना। २-दाँत काटी रोटी होना, घनिष्ठता रखना।

**نانکار، نان کار** nān-kār (ا.)
१-सेवक को जीविका हेतु पुरस्कार में दी गई भूमि, नानकार। २-प्रशासक के निजी व्यय के लिए प्रजा से उगाही गई धन राशि। ३-आनुवंशिकता, वंशानुगतता।

**نان کردن** nān-kardan (مصل.)
(आ०बो०) लाभ कमाना, मुनाफ़ा होना।

**نان گیر** nān-gīr [= نان گیرنده]
१-(ص‌فا.) तंदूर से रोटी निकालने वाला नानबाई का सहायक। २-(ا.آ.) चमटा, जोड़ी। = نان چین

**۱-نانو** nānū (ا.)
लोरी।

**۲-نانو** nānū (ا.)
पालना।

**نان و آب دار** nān-o-āb-dār [= نان و آب دارنده] (ص‌فا.)
(आ०बो०) लाभप्रद, फलदायक।

**نانو زدن** nānū-zadan (مصل.)
१-पालना डालना। २-लोरी सुनाना।

**ناو** nāv (ا.)
१-लंबी और पोली वस्तु। २-लकड़ी की अपवाह नलिका। ३-मिट्टी का अपवाह नल। २-नौका, नाव, बोट। ४-जहाज़, जलयान। ६-युद्धपोत, सामरिक बेड़ा।

~ اژدر فکن
मिज़ाइल प्रक्षेपक विमान।

~ گشتی
गश्ती विमान, खोजी, टोही विमान।

**نان پز** nān-paz [= نان پزنده] (ص‌فا.)
रोटी पकाने वाला, नानबाई।

**نان پزی** nān-paz-ī
१-(حامص.) रोटी पकाना, नानबाई का काम। २-(امر.) नानबाई की दुकान।

**نان جامه** nān-jāma(-e) (امر.)
सेवक या नौकर जो मज़दूरी के बदले केवल भोजन लेता है।

**نان جو(ی)** nān-jū(y) [= نان جوینده] (ص‌فا.)
१-भिखारी, फ़कीर। २-सांसारिक मोहकता में लिप्त।

**نان جویی** nān-jūy-ī (حامص.)
१-रोटी की चाह। २-आजीविका की इच्छा। ३-भीख माँगना। ४-सांसारिक मोहकता।

**نانجیب** nā-najīb [ف. - ع.] (ص‌مر.)
१-अकुलीन, हीन कुल का, अनभिजात। २-तुच्छ, कमीना, हेय। ३-लंपट, दुष्ट।

**نانجیبی** nā-najīb-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-अकुलीनता। २-तुच्छता, कमीनापन। ३-लंपटता, दुष्टता।

**نانخوار، نان خوار** nān-xār [= نان خوارنده = نانخواره] (ص‌فا.)
१-रोटी खाने वाला। २-वज़ीफ़ा ख़ोर, वृत्ति भोगी। ३-फ़कीर, भिखारी।

**نان خوردن** nān-xordan (مصم.)
१-रोटी खाना। २-खाना खाना, भोजन करना। ३-जीविका अर्जित करना, रोज़ी-रोटी कमाना।

**نان در آر** nān-dar-ār [= نان در آورنده = نان در آور] (ص‌فا.)
कमाने वाला, परिवार को जीविका उपलब्ध कराने वाला, कमाऊ, रोज़ी-रोटी जुटाने वाला।

**نان در انبان** nān-dar-anbān (ص‌مر.)
१-पाथेय बाँध यात्रा के लिए तत्पर, यात्रा के लिए तैयार।

~ داشتن
पाथेय का जुगाड़ करना, पाथेय उपलब्ध कर लेना।

~ گذاشتن (نهادن)
यात्रा के लिए तैयार होना, पाथेय उपलब्ध कराना।

**نامیده** nām-īda(-e) (امف.)
१-नामांकित, नामज़द। २-रूपांतरित।

**نامیمون** nā-maymūn (mey-) [ف. - ع.] (ص.)
अशुभ, अमांगलिक।

**نان** nān (ا.)
१-रोटी, नान। २-खाना, भोजन, ख़ुराक़। ३-आजीविका, रोज़ी, जीवन निर्वाह। ४-वेतन, मज़दूरी, तनख़ाह। ५-धन-दौलत, धनाढयता।

~ برشته
अच्छी तरह सेंकी हुई रोटी, कुरकुरी रोटी।

~ تنوری
तंदूरी रोटी।

~ روغنی
(घी-दूध मिलाकर बनाई गई) रौग़नी रोटी, नाने शीरमाल।

~ سنگک
गैस से तपी हुई कंकरियों पर सिकी हुई रोटी, नाने-संगलक।

~ شب مانده
बासी रोटी।

~ لواش
रूमाली रोटी, नाने-लवाश।

نام و ~
सुख-समृद्धि, प्रसिद्धि, नामो-दौलत।

~ از تنور سرد پختن
(ला०) अद्भुत कार्य करना।

~ از تنور سرد پخته برآمدن
(ला०) अद्भुत घटना घटित होना।

~ آش آلود خوردن
(ला०) निठल्ला होना और मुफ़्त की रोटी तोड़ना।

~ با ناخن خوردن
(ला०) अति कृपण होना।

~ بآب تر کردن
(ला०) अति कृपण होना।

~ (نانی) برای کسی پختن
(ला०) किसी के लिए रोज़ी-रोटी जुटाना, काम-धंधा दिलाना, धंधे सिर लगाना।

~ خود را خوردن و هلیم حاجی عباس را هم زدن
(ला०) बेगानी की शादी में अब्दुल्ला दिवाना, मूर्खतावश अन्य के लिए कष्ट उठाना।

~ قرض هم (همدیگر) دادن
एक दूसरे के लाभ के लिए काम करना।

~ کسی را خوردن
(ला०) परजीवी होना, दूसरे पर आश्रित रहना।

~ گربه بتیر زدن
(ला०) दरिद्र होना।

**نانایی** nānāy-ī (حامص.)
(बच्चों की भाषा में) नाच-गाना।

**نانایی کردن** nānāyī-kardan (مصم.)
(बच्चों की भाषा में) नाचना-गाना।

**نان آور** nān-āvar [= نان آورنده] (صفا.)
परिवार पोषक, अनुपोषक, कमाने वाला, परिवार को जीविका उपलब्ध कराने वाला, कमाऊ।

**نانبایی، نان بایی** nān-bā-yī
१-(حامص.) नानबाई का काम। २-रोटी बेचना। ३-(امر.) नानबाई की दुकान।

**نان بده** nān-be-deh [= نان بدهنده] (صفا.)
१-(आ०बो०) कमाऊ, कमाने वाला, पोषक, अनुपोषक, परिवार को जीविका उपलब्ध कराने वाला। २-दानी, दानशील, सख़ी।

**نان بر** nān-bor [= نان برنده] (صفا.)
(आ०बो०) दूसरों की रोज़ी-रोटी हड़पने वाला, दूसरे के पेट पर लात मारने वाला।

**نان بری** nān-bor-ī (حامص.)
१-रोटी के टुकड़े-टुकड़े करना।

کارد ~
रोटी काटने की छुरी, चाकू।
२-(आ०बो०) जीवन निर्वाह से वंचित करना।

**نان بریدن** nān-borīdan (مصم.)
१-रोटी के टुकड़े करना। २-(आ०बो०) जीवन निर्वाह से वंचित करना, रोज़ी-रोटी छीनना।

**نان پاره** nān-para(-e) (اِمر.)
१-रोटी का टुकड़ा। २-जागीर, भूसंपदा। ३-वज़ीफ़ा, वृत्ति।

**نان پختن** nān-poxtan (مصم.)
१-रोटी पकाना। २-(ला०) षड्यंत्र रचना।

**نام و ننگ آوردن** nām-o-nang-āva(o)rdan (مصل.)
प्रतिष्ठित होना, गौरवशाली होना।

**نامه** nāma(-e) (ا.)
१-पत्र, चिट्ठी, ख़त। २-पुस्तक, किताब, ग्रंथ।

ـ اعمال
देवदूत द्वारा लिखित प्रत्येक व्यक्ति के कर्मों का लेखा-जोखा।

ـ باستان
१-प्राचीन ग्रंथ। २-आदेश, राजाज्ञा, राजादेश, फ़रमान।

ـ آزادی
मुक्ति-पत्र, रिहाई का आदेश।
३-समाचार-पत्र; पत्रिका। ४-नमूना।

بر پشت ~ نوشتن (توقیع کردن)
प्राप्त ख़त की पुश्त पर जवाब लिखना (जो अपमान जनक है)।

~ بدون امضاء
अज्ञात पत्र, गुमनाम पत्र।

~ حاوی بمب
लैटर बम्ब।

~ رسان
डाकिया।

~ رسانی
पत्र पहुँचाने का कार्य एवं पद अथवा वाहन :
اتومبیل نامه رسانی، اداره نامه رسانی.

ـ سرگشاده
खुला ख़त।

ـ سفارشی
पंजीकृत पत्र, रजिस्टर्ड पत्र।

~ نویس
पत्र लेखक।

~ نویسی
पत्र लेखन।

~ های تجارتی
व्यापारिक पत्राचार।

سر ~
लेटर-हैड।

ماه ~
मासिक पत्रिका।

واژه ~
शब्दकोश।

هفته ~
साप्ताहिक पत्र।

**نامه آور** nāma(-e)-āvar [= نامه آورنده] (صفا.)
पत्रवाहक, डाकिया।

**نامه بر** nāma(-e)-bar [= نامه برنده] (صفا.)
पत्रवाहक।

مرغ (کبوتر) ~
संदेश वाहक कबूतर।

**نامه پران** nāma(-e)-par(r)ān [= نامه پراننده] (صفا.)
(आ०बो०) व्यर्थ में किसी को निरंतर पत्र लिखने वाला (अपमानजनक प्रयोग)।

**نامه پرانی** nāma(-e)-par(r)ān-ī (حامص.)
व्यर्थ पत्र-व्यवहार।

**نامه خوان** nāma(-e)-xān [= نامه خواننده] (صفا.)
ख़त या पत्र पढ़ने वाला।

**نامهربان** nā-mehr(a)bān (ص.)
१-अकृपालु, नामेहरबान। २-पत्थरदिल, निर्दयी, ज़ालिम।

**نامهربانی** nā-mehr(a)bān-ī (حامص.)
१-अकृपालुता। २-जुल्म, अत्याचार, निर्दयता।

**نامه سفید** nāma(-e)sefīd (صمر.)
सुकर्मी, सदाचारी, बेदाग़, निष्कलंक।

**نامه سیاه** nāma(-e)siyāh (صمر.)
१-कुकर्मी, दुष्ट, पापी, कलंकित। २-अपमानित।

**نامه نوشتن** nāma(-e)nevĕstan (مصم.)
पत्र लिखना, ख़त लिखना।

**نامی** nām-ī (صنسب.)
१-प्रसिद्ध, मशहूर, नामी। २-परमप्रिय, प्यारा।

**نام یافتن** nām-yāftan (مصل.)
नाम कमाना, नाम पाना, प्रसिद्ध होना।

**نامیدن** nām-īdan (مصم.)
१-नाम रखना, नामकरण करना। २-नाम से पुकारना। ३-नामांकित करना, नामज़द करना। ४-नियुक्त करना, काम पर लगाना, भर्ती करना। ५-अनुवाद करना, रूपांतर करना।

**نام گذاران** nām-gozār-ān (ا.)

جشن ~

नामकरण की रस्म, नामकरण संस्कार, नवजात के नामकरण पर आयोजित उत्सव।

**نام گذاری** nām-gozār-ī (حامص.)

नामकरण।

**نام گذاشتن** nām-gozāštan (مصم.)

१-नाम रखना, नामकरण करना। २-नाम पैदा करना, नाम कमाना, नाम बाक़ी रहना।

**نام گستر** nām-gostar [= نام گسترنده] (صفا.)

१-नाम का भूखा, नाम चाहने वाला, प्रसिद्धि का इच्छुक। २-प्रसिद्ध, नामवर, मशहूर।

**نام گستردن (گستریدن)** nām-gostardan (-tarīdan) (مصل.)

१-नाम कमाना, नाम पैदा करना। २-प्रसिद्ध होना, मशहूर होना।

**ناملایم** nā-molāyem [ف. - ع.] (ص.)

१-अननुकूल। २-खुरदुरा, मोटा। ३-कष्टप्रद।

**ناممکن** nā-momken [ف. - ع.] (ص.)

१-असंभव, नामुमकिन। २-अगम्य, पहुँच के बाहर, अप्राप्य।

**نامناسب** nā-monāseb [ف. - ع.] (ص.)

१-अनुचित, अनुपयुक्त, नामुनासिब। २-अरुचिकर, नापसंदीदा।

**نام نوشتن** nām-nevištan (مصل.)

नामांकन करना, नाम लिखना।

**نام نویسی** nām-nevīs-ī (حامص.)

नामांकन कार्य।

**نام نهادن** nām-nahādan (مصم.)

१-नाम रखना, नामकरण करना। २-नाम पैदा करना, प्रसिद्ध होना।

**ناموافق** nā-movāfeɣ [ف. - ع.] (صفا.)

अननुकूल, अनुपयुक्त।

**ناموثق** nā-movossaɣ [ف. - ع.] (صمف.)

अविश्वसनीय, अविश्वासी, अविश्वस्त, पुष्टिरहित।

**ناموجه** nā-movajjah [ف. - ع.] (صمف.)

न मानने योग्य, अस्वीकार्य।

عذر ~

झूठा बहाना।

غیبت ~

अकारण अनुपस्थिति।

**نامور** nām-var (ص.)

१-नामधारी। २-नाम रखा हुआ, नाम वाला। ३-प्रसिद्ध, मशहूर, नामवर।

**ناموری** nām-var-ī (حامص.)

१-नामकरण। २-प्रसिद्धि, ख्याति, शोहरत।

**ناموزون** nā-mawzūn (mow-) [ف. - ع.] (ص.)

१-बेमेल, बेजोड़। २-खुरदुरा, मोटा। ३-असंगत, असामंजस्य। ४-अतुकांत, अंत्यानुप्रास रहित।

**ناموزونی** nā-mawzūn-ī (حامص.)

असंगति, विसंगति, असामंजस्यता।

**ناموس** nāmūs (ا.)

१-ख़ुदा के बनाए हुए क़ानून, शरीअत। २-नियम, क़ायदा, क़ानून। ३-ईश्वरीय संदेश या आदेश जो किसी पैग़ंबर को मिले, वही। ४-देवदूत, फ़रिश्ता। ५-रहस्य, भेद, राज़।

شکسته شدن ~

रहस्योद्घाटन होना, राज़ फ़ाश होना।

६-दंड, सज़ा। ७-पुकार, आवाज़; कोलाहल। ८-मान, इज़्ज़त, आबरू; गौरव, आन, मर्यादा।

**ناموس پرست** nāmūs-parast [= ناموس پرستنده] (صفا.)

मर्यादापालक, प्रतिष्ठावान, ग़ैरतमंद।

**ناموس پرستی** nāmūs-parast-ī (حامص.)

मर्यादापालन, ग़ैरतमंदी।

**نام و نشان** nām-o-nešān (امر.)

१-परिचय।

به ~ رسیدن

प्रतिष्ठित होना, इज़्ज़त मिलना, नाम पाना।

२-नाम-पता, ब्योरा, विवरण।

**نام و ننگ** nām-o-nang [= ننگ و نام] (امر.)

आन, मर्यादा, गौरव, प्रतिष्ठता।

با ~

मर्यादापालक, प्रतिष्ठावान, गौरवशाली, ग़ैरतमंद।

روز ~

युद्ध क्षेत्र में बल-प्रदर्शन का दिन।

109



**نامطلوب** nā-matlūb [ف. - ع.] (صمف.)
१-अवांछित, अनचाहा। २-अरुचिकर, नापसंदीदा।

**نامطمئن** nā-motma'en(n) [ف. - ع.] (صفا.)
१-बिना भरोसे का। २-(ق.) अनिश्चित रूप से।

**نامعادله** nā-moādela(-e) [ف. - ع.] (ا.)
(गणित) असम, विषम।

**نامعتبر** nā-mo'tabar [ف. - ع.] (صمف.)
१-अविश्वसनीय, अविश्वस्त, अविश्वासी। २-निराधार, बेबुनियाद, निर्मूल, अमूल।

**نامعقول** nā-ma'γūl [ف. - ع.] (ص.)
१-अतर्क्य, तर्कविरुद्ध। २-व्यर्थ, बेकार, निरर्थक। ३-अनुचित, नामुनासिब : رفتار نامعقول. ४-असंभव, नामुमकिन। ५-(आ०बो०) अशिष्ट, अभद्र, नामाकूल।

**نامعقولانه** nā-ma'γūl-āna(-e) [ف. - ع.] (ق.)
१-बिना किसी तर्क के, अविवेकतापूर्ण। २-अशिष्टता से, अभद्रता से।

**نامعلوم** nā-ma'lūm [ف. - ع.] (صمف.)
अनजान, अज्ञात, नामालूम।

**نامعين** nā-mo'ayyan [ف. - ع.] (صمف.)
१-अनिश्चित। २-असीमित।

**نامفهوم** nā-mafhūm [ف. - ع.] (ص.)
जटिल, गूढ़, क्लिष्ट।

**نامقبول** nā-maγbūl [ف. - ع.] (صمف.)
१-अस्वीकृत। २-घृणित, घिनौना, अरुचिकर।

**نامقدور** nā-maγdūr [ف. - ع.] (صمف.)
असंभव, नामुमकिन।

**نامقيد** nā-moγayyad [ف. - ع.] (صمف.)
बंधनमुक्त, बंधनरहित, अबंधित।

**نام كردن** nām-kardan (مصم.)
१-नाम रखना, नाम देना। २-नामांकित करना, नामज़द करना।

**نام كشيدن** nām-ka(e)šīdan (مصم.)
१-नाम रखना, नाम देना। २-लताड़ना, भर्त्सना करना, फटकारना।

**نام گذار** nām-gozār [= نام گذارنده] (صفا.)
नाम रखने वाला, नाम देने वाला।

करना, काम-धंधे पर लगाना। ३-मँगनी करना।

**نامزدى** nāmzad-ī (حامص.)
१-नामांकन, नामज़दगी। २-(राज०) नामांकन।

جشن ~
मँगनी, ब्याह पक्का करने की रस्म, सगाई।

**نامساعد** nā-mosāed [ف. - ع.] (ص.)
१-अननुकूल। २-प्रतिकूल, नामाफ़िक़।

**نامساوى** nā-mosāvī [ف. - ع.] (ص.)
असमान, अनमेल, बेमेल। ☛ مساوى

**نامستعد** nā-mosta'ed(d) [ف. - ع.] (صفا.)
१-अयोग्य, नालायक़, अकुशल। २-नातैयार, अतत्पर।

**نامسجل** nā-mosajjal [ف. - ع.] (صمف.)
अप्रमाणित, असिद्ध।

**نامسلح** nā-mosallah [ف. - ع.] (صمف.)
१-निशस्त्र, निहत्था, बिना हथियार का। २-नातैयार, अतत्पर।

چشم ~
(बिना चश्मा या दूरबीन के) नंगी आँख।

**نامسلم** nā-mosallam [ف. - ع.] (صمف.)
अनिश्चित। ☛ مسلم

**نامشخص** nā-mošaxxas [ف. - ع.] (صمف.)
१-अनिश्चित। २-अस्थायी, अस्थिर, डाँवाँडोल।

**نامشروح** nā-mašrūh [ف. - ع.] (صمف.)
१-अव्याख्यात, असुस्पष्टीकृत। २-संक्षिप्त, मुख़्तसर। ☛ مشروح

**نامشروط** nā-mašrūt [ف. - ع.] (صمف.)
बिना शर्त का, बिलाशर्त, निरपेक्ष।

**نامشروع** nā-mašrū' [ف. - ع.] (صمف.)
(इसलामी धर्मशास्त्रानुसार) अविहित, वर्जित, निषिद्ध, हराम, अवैध।

رابطهٔ ~
अवैध संबंध।

**نامطبوع** nā-matbū' [ف. - ع.] (صمف.)
१-घृणित, घिनौना, भोंडा, भद्दा। २-तुच्छ, निम्न। ३-अप्रकाशित, न छपा हुआ, अनछपा।

**نام طلب** nām-talab [ف. - ع. نام طلبنده] (صفا.)
शोहरत का भूखा, प्रसिद्धि चाहने वाला। = نامجو

**نامرتب** nā-morattab [ف. - ع.] (صمف.)
अव्यवस्थित।

**نامرد** nā-mard (ص.)
१-पौरुष विहीन। २-नपुंसक, नामर्द, अपुरुष। ३-क्रूर, निर्दय। ४-निर्लज्ज, बेशर्म। ५-भीरु, कायर, डरपोक, कापुरुष। * مرد

**نامرسوم** nā-marsūm [ف. - ع.] (صمف.)
अप्रचलित। * مرسوم

**نامرءی** nā-mar'ī(yy) [ف. - ع.] (ص.)
लुप्त, अदृश्य।

~ شدن
लुप्त होना, अदृश्य होना।

**نامرغوب** nā-maryūb [ف. - ع.] (صمف.)
१-अरुचिकर, नपसंदीदा। २-घटिया, सस्ता : جنس نا مرغوب.

**نامرغوبی** nā-maryūb-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-अरुचि, नपसंदीदगी। २-सस्तापन, घटियापन।

**نامزد** nām-zad [= نامزده] (صمف.)
१-नामांकित, नामज़द। २-नियुक्त, काम-धंधे पर लगाया हुआ। ३-मँगेतर, जिसके साथ मँगनी हुई हो।

~ انتخاباتی رسمی
आधिकारिक प्रत्याशी।

~ انتخاباتی ناشناس
अनेपक्षित अभ्यर्थी।

~ ریاست جمهور
राष्ट्रपति की ओर से अधिकारिक प्रतिनिधि/प्रत्याशी।

~ مستقل
अमान्यता प्राप्त पार्टी का प्रत्याशी।

~ منفرد
आज़ाद प्रत्याशी।

~ ی را تایید کردن
किसी की उम्मीदवारी को अनुमोदित करना।

اعلام ~ کردن
किसी की उम्मीदवारी की घोषणा करना।

**نامزد شدن** nām-zad-šodan (مصل.)
१-नामांकित होना, नामज़द होना। २-नियुक्त होना, काम पर लगना। ३-मँगनी ठहरना।

**نامزد کردن** nām-zad-kardan (مصم.)
१-नामांकित करना, नामज़द करना। २-नियुक्त

**نامحروم** nā-mahrūm [ف. - ع.] (صمف.)
१-अकुंठित, निराशा रहित। २-(आ०बो०) भ्रमवश "محروم" के अर्थ में प्रयुक्त।

**نامحسوس** nā-mahsūs [ف. - ع.] (صمف.)
१-अननुभूत, महसूस न किया हुआ। २-असंवेद्य, अनुभव न करने के योग्य।

**نامحصور** nā-mahsūr [ف. - ع.] (صمف.)
१-बिना घेरे का, परकोटा रहित, बिना दीवार का। २-अपार, अनगिनत, असीम।

**نامحفوظ** nā-mahfūz [ف. - ع.] (صمف.)
१-असुरक्षित। २-अरक्षित, बिना रखवाली।

**نامحکم** nā-mohkam [ف. - ع.] (صمف.)
जीर्ण, कमज़ोर, दुर्बल, अस्थिर।

**نامخلوق** nā-maxlūq [ف. - ع.] (صمف.)
१-अजात, अजन्मा। २-अनादि, स्वयंभू, अज।

کتاب (کلام) ~
(ला०) कुरआन शरीफ़।

**نام خواه،نامخواه** nām-xāh [= نام خواهنده] (صفا.)
ख्यात्याभिलाषी, ख्याति का इच्छुक, प्रसिद्धि चाहने वाला।

**نام دادن** nām-dādan (مصم.)
१-नाम रखना, नामकरण करना। २-नाम लेकर पुकारना। ३-नामांकित करना, नाम लिया जाना। ४-प्रसिद्ध करना, प्रचलित करना। ५-प्रोन्नत करना, पदोन्नति देना, तरक़्क़ी देना।

**نامدار شدن** nām-dār-šodan (مصل.)
प्रसिद्ध हो जाना, मशहूर होना।

**نامداری** nām-dār-ī (حامص.)
१-अभिधान। २-प्रसिद्धि, ख्याति। ३-प्रोन्नति, तरक़्क़ी। ४-शूरता, शौर्य, बहादुरी। ५-महत्ता, बहुमूल्यता, अहमियत।

**نامرئی** nā-mar'ī [ف. - ع.] (ص.)
१-अदर्शनीय। २-अदृश्य, अदृष्ट, गुप्त।

**نامربوط** nā-marbūt [ف. - ع.] (ص.)
अप्रासंगिक, असंबद्ध; विसंगत, ऊट-पटांग।

حرف (سخن، کلام) ~
ऊट-पटांग कथन।

**نامتوازی** nā-motavāzī [ف. - ع.] (صفا.)
असमान, असंगत, बेमेल, बेजोड़ । * متوازی
خطهای ~
(ज्या०) असमानांतर रेखा ।

**نامتواضع** nā-motavāze' [ف. - ع.] (صفا.)
घमंडी, अविनीत, हेकड़ीबाज़ । * متواضع

**نامجاز** nā-mojāz [ف. - ع.] (صمف.)
१-आज्ञा रहित, अनधिकृत । २-प्रतिबंधित, निषिद्ध; अनुचित । * مجاز

**نامجانس** nā-mojānes [ف. - ع.] (صفا.)
बेमेल, असंगत; अप्रचलित । * مجانس

**نامجرب** nā-mojarrab [ف. - ع.] (صمف.)
१-बिना जाँचा हुआ, बिना परखा हुआ, अपरीक्षित । २-अनुभवहीन, बे-तजरुबेकार । * مجرب

**نام جستن** nām-jostan (مصل.)
१-प्रसिद्धि चाहना, नाम चाहना । २-पद और पदवी चाहना ।

**نام جو(ی) ، نامجو(ی)** nām-jū(y) [= نام جوینده]
१-(صفا.) यशकामी, प्रसिद्धि का इच्छुक, नाम का भूखा । २-पद और पदवी का इच्छुक । ३-शूर, वीर, बहादुर । ४-(.ا) जलाली (جلالی) पंचांग के अनुसार प्रत्येक मास की दसवीं तिथि ।

**نامحتمل** nā-mohtamal [ف. - ع.] (ص.)
असंभव । * محتمل

**نامحدود** nā-mahdūd [ف. - ع.] (ص.)
१-असीम, अनंत । २-सीमा रहित । ३-बेहिसाब, अनगिनत, असंख्य ।

**نامحرم** nā-mahram [ف. - ع.] (ص.)
१-अंत:पुर में बिना अनुमति के प्रविष्ट न होने वाला । २-अगम्या, नारी जिसे पुरुष विशेष का संभोग अवैध न हो । ३-अजनबी, अपरिचित, बेगाना, पराया । ४-अविश्वसनीय, अनाप्त, बिना भरोसे का ।

**نامحرمی** nā-mahram-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-अविश्वसनीयता, अनाप्तता । २-अजनबीपन, परायापन । [illegible]

करना, पदोन्नति देना ।

**نامبرداری** nām-bordār-ī (حامص.)
प्रसिद्धि, ख्याति, शोहरत ।

**نام برداشتن** nām-bar-dāštan (مصم.)
नाम मिटाना, नाम न रहने देना ।

**نام بردن** nām-bordan (مصم.)
१-याद करना, स्मरण करना, नाम की माला जपना ।
~ از (ز) کسی
१-नाम लेना, आरोप लगाना । २-यश को नष्ट करना, नेकनामी को मिटा देना । ३-नाम से पुकारना, नाम से बुलाना । ३-तालिका बनाना, वस्तु सूची बनाना ।

**نام پرور** nām-parvar [= نام پرورنده] (صفا.)
नामवर, नामी, नाम वाला, सरनाम ।

**نامتجانس** nā-motajānes [ف. - ع.] (ص.)
१-विजातीय, विषमजातीय, बेमेल । २-असंगत, सामंजस्यहीन । * متجانس

**نامترقب** nā-motaraγγab [ف. - ع.] (صمف.)
अप्रत्याशित, अनपेक्षित । * مترقب

**نامتصور** nā-motasavvar [ف. - ع.] (ص.)
१-अकल्पित । २-अकल्पनीय, अचिंत्य, कल्पना से परे । ३-निराकार, अरूप, आकृतिहीन ।

**نامتعارف** nā-motaāraf [ف. - ع.] (صمف.)
अप्रचलित, अनुपयुक्त । * متعارف

**نامتفق** nā-motaffeγ [ف. - ع.] (صفا.)
प्रतिकूल, अनभिमत ।

**نامتکلف** nā-motakallef [ف. - ع.] (صفا.)
सरल, स्वाभाविक, प्रांजल । * متکلف

**نامتمکن** nā-motamakken [ف. - ع.] (صفا.)
१-हिलने वाला, चंचल । २-वैभवहीन । * متمکن

**نامتناسب** nā-motanāseb [ف. - ع.] (صفا.)
विषम, असंतुल्य, प्रतिकूल ।

**نامتناهی** nā-motanāhī [ف. - ع.] (صفا.)
अनंत, अपार, अगाध, असीम । * متناهی

**نامتوازن** nā-motavāzen [ف. - ع.] (صفا.)
[illegible], विषम । * متوازن

**نامانْدنی** nā-māndan-ī (ص‌لیا.)
१-अस्थायी, अधिक समय तक न रहने वाला, अटिकाऊ। २-क्षण भंगुर।

**نامانند** nā-mānand [= نا مانندہ] (ص‌مر.)
१-असमान, समानता रहित, विषम। * مانند
२-विलोम, उलटा, विपरीत।

**نام آور** nām-āvar [= نام آورندہ] (ص‌فا.، ص.)
१-विख्यात, नामवर, प्रसिद्ध। २-नामी जंगजू, विख्यात योद्धा।

**نام آوردن** nām-āva(o)rdan (مص‌ل.)
नाम कमाना, ख्याति प्राप्त करना, यशस्वी होना, लब्ध-प्रतिष्ठित होना।

**نام آوری** nām-āvar-ī (حامص.)
प्रसिद्धि, ख्याति, यश, शोहरत।

**نامأنوس** nā-ma'nūs [ف. - ع.] (ص.)
अनजाना, अपरिचित।

~ کلمات (لغات)
दुरूह शब्द, दुर्बोध शब्दावली।

**نا مبارک** nā-mobārak [ف. - ع.] (ص.)
१-अशुभ, अमंगलकारी। २-जुगुप्सापूर्ण, घृणाप्रद। ३-दुर्भाग्यग्रस्त, अभागा, श्रीहीन।

**نا مبارک قدم** nā-mobārak-γadam [ف. - ع.] (ص‌مر.)
मनहूस क़दम, अशुभ चरण, अनिष्टकारी चरण। * مبارک قدم.

**نام بخشیدن** nām-baxšīdan (مص‌م.)
१-प्रसिद्ध करना, मशहूर करना। २-पदोन्नत करना।

**نام بر آوردن** nām-bar-āva(o)rdan (مص‌ل.)
प्रसिद्ध होना, विख्यात होना।

**نام بردار، نامبردار** nām-bordār (ص‌فا.)
नामी, प्रसिद्ध, विख्यात।

**نامبردار شدن** nām-bordār-šodan (مص‌ل.)
प्रसिद्ध होना, यशस्वी होना, लब्ध प्रतिष्ठित होना, नाम कमाना।

**نامبردار کردن** nām-bordār-kardan (مص‌م.)
१-प्रसिद्ध करना, प्रतिष्ठित करना। २-प्रोन्नत

~ تهی
१-(ला०) ऊँची दुकान फीका पकवान, नाम बड़े और दर्शन छोटे। २-(ला०) केवल मानसिक रूप से विद्यमान।

~ خانوادگی
वंश नाम, कुल नाम।

~ خدا
१-ईश्वर बुरी नज़र से बचाए, नज़र न लगे। २-भगवान की सौगंद।

~ کوچک
व्यक्ति का प्रथम नाम।

به ~ ایزد (خدا)
ईश्वर के नाम से (आरंभ), श्री गणेशाय नमः।

به ~ کسی کردن (ساختن) کتابی را
पुस्तक समर्पित करना।

به ~ رسیدن
प्रसिद्ध होना, यश प्राप्त करना, नाम कमाना।

به ~ کسی بودن
१-किसी के नाम होना, किसी के लिए आरक्षित होना, नाम चढ़ना। २-सगाई होना, मँगनी होना, नाम से संबद्ध होना।

تهی ~ کردن چیزی را از عالم
नामोनिशान मिटाना, उन्मूलित करना।

~ بریغ زدن
१-(ला०) लुप्त करना, मिटाना। २-भूल जाना, याद न रहना।

~ بریغ نبشتن (نوشتن)
(ला०) त्यागना, छोड़ देना, नाम न लेना।

~ با براندر (در) آوردن
विश्वव्यापी प्रसिद्धि प्राप्त करना, जग प्रसिद्ध होना, चारों ओर नाम का डंका बजना।

~ تهی کردن
दे० تهی نام کردن...

~ حلقه کردن، حلقه بر نام کشیدن
नाम निकाल देना, नाम काटना।

~ کسی در گل افتادن
चिराग़ गुल पगड़ी ग़ायब, निःसंतान होना, नाम लेवा न होना, निर्वंश होना, कुलदीपक न होना।

**ناگه** n-āgah [= ناگاه]
दे० ناگاه

**ناگهان** n-āgah-ān [= ناگاهان]
दे० ناگاهان

**ناگهانی** n-āgahān-ī (صنسب.)
१-आकस्मिक, यकायक। २- असावधानी से, अकस्मात्, अचानक।

**١-نال** nāl [= نای = نی] (ا.)
१-(संगीत) बाँसुरी, मुरली। २-सरकंडा, नरकुल (जिसकी लेखनी बनती है)।

**٢-نال** nāl [= ناله] (ا.)
१-रुदन, क्रंदन। २-(اِفا.) 'रुदन करने वाला' का द्योतक : بسیار نال.

**٣-نال** nāl [ع.] (ا.)
अनुदान, उपहार, भेंट। बहु० انوال

**نالاندن** nāl-āndan [= نالانیدن] (مصم.)
१-रुलाना। २-रोगी बनाना, बीमार करना।

**نالان شدن** nālān-šodan (مصل.)
१-रो पड़ना, आँसू बहाना। २-रुग्ण होना, रोगग्रस्त होना, बीमार पड़ना।

**نالان نالان** nālān-nālān (ق. حال.)
रोते हुए, विलाप करते हुए, रोते-रोते।

**نالایق** nā-lāyeγ [ف. - ع.] (ص.)
२-अयोग्य, अक्षम, नालायक़। २-घटिया, तुच्छ। ३-अनुचित, नामुनासिब। ४-अशिष्ट, अभद्र, उजड्ड।

**نالایقی** nā-lāyeγ-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-अयोग्यता, अक्षमता। २-तुच्छता, घटियापन। ३-अशिष्टता, अभद्रता।

**ناله** nāla(-e) [— نالیدن] (اِمص.)
१-क्रंदन, आर्तनाद। २-कोलाहल, हर्षनाद, शोर। ३-(संगीत) राग। ४-(सूफ़ी०) आत्मनिवेदन। ५-छोटी नहर; छोटी नदी।

**ناله زدن** nāla(-e)-zadan (مصل.)
रोना-पीटना, रुदन करना।

**ناله کنان** nāla(-e)-konān
१-(صفا.) रोने वाला, रुदन करने वाला, विलापी। २-(ق. حال) रोते हुए, विलाप करते हुए, रोते-रोते।

**ناله گر** nāla(-e)-gar (صفا.)
विलापी, रोने वाला।

**نالیدن** nāl-īdan (مصل.)
१-रुदन करना, प्रलाप करना, रोना-धोना। २-शिकायत करना, उलाहना देना, उपालंभ करना। ३-गिड़गिड़ाना, अनुनय-विनय करना, रो-रोकर याचना करना, सविलाप प्रार्थना करना। ४-उदासीन गीत गाना, आँसू भरे गीत गाना।

~ آلات موسیقی
वादन, बजाना।
५-चीख़ना, चिल्लाना, कर्कश स्वर निकालना। ६-न्याय माँगना, याचना करना। ७-रुष्ट होना, अप्रसन्न होना। ८-रुग्ण होना, बीमार पड़ना।

**نام** nām (ا.)
१-संज्ञा, नाम। २-शब्द, वाक्। ३-ख्याति, प्रसिद्धि, नामवरी। • ننگ

~ و بانگ
प्रसिद्धि, ख्याति, धाक। • نام و ننگ

~ نیک
नेकनामी, यश, कीर्ति।

با ~
१-विख्यात, प्रसिद्ध, मशहूर। २-प्रतापी, गौरवशाली।

به ~
१-प्रसिद्ध, मशहूर। २-गौरव से, सयश।

~ بلند
सुविख्यात, लब्ध प्रतिष्ठित।

~ نکو
१-संमानित, आदरणीय। २-यशस्वी, कीर्तिवान। ४-रूप, आकार। • معنی ५-प्रत्यक्ष रूप।

~ را
संमान पर, स्वाभिमान पर।
६-स्मृति, यादगार।

~ باقی
नाम रह जाना, स्मृति शेष रहना।

~ جاوید
अमर कीर्ति।

~ زشت
कुख्याति, अपयश, अपकीर्ति। • نام باقی، ذکر خیر.
७-गुण, विशेषता।

ناگذشته nā-gozašta(-e) (ص‌مف.)
न पार किया हुआ। • گذشته

ناگزیر nā-gozīr [= ناگزر = ناگزور]
१-(ص.) आवश्यक, अपरिहार्य, अनिवार्य, ज़रूरी। २-निश्चित, असंदिग्ध, नियत, पक्का, अवश्यंभावी, तय। ३-(ق.) अनिवार्यत:, निश्चित रूप से, नि:संदेह।

امر ~
अनिवार्य कार्य।

حکم ~
अवश्यंभावी घटना।

واقعهٔ ~
दे० امر ناگزیر

~ بودن از چیزی
निर्भर होना, आश्रित होना।

ناگسستنی nā-gosastan-ī (ص‌لیا.)
न फटने वाला, न टूटने वाला, अभंजनीय। • گسستنی

ناگسسته nā-gosasta(-e) (ص‌مف.)
निरंतर, चालू, जारी, अविरत।

ناگشوده nā-gošūda(-e) (ص‌مف.)
१-अनखुला, बंद। २-अविजित, न हराया हुआ। • گشوده.

ناگفتنی nā-goftan-ī (ص‌لیا.)
१-न कहने योग्य, अकथनीय, अकथ्य। २-गोपनीय, भेदपूर्ण। • گفتنی

ناگوار nā-govār (ga-) [= ناگور = ناگوارد = ناگورد]
१-(ص.) अपाच्य, दुष्पच, गरिष्ठ। २-(ا.) अपच, अपाचन, अजीर्ण। ३-(ص.) अरुचिकर, अस्वादिष्ट। ४-अवांछित, अवांछनीय, अप्रिय, अरोचक। ५-(ला०) अवांछनीय (व्यक्ति), विकर्षी।

ناگوارا nā-govār-ā (ص‌فا.)
१-दुष्पच, अपाच्यग। २-अरुचिकर (भोजन)। ३-नापसंद, अप्रिय। • گوارا

ناگواری nā-govār-ī (حامص.)
१-अरोचकता। २-असहनशीलता। ४-विषूचिका, हैज़ा। ५-अपाच्यता, बदहज़मी।

ناگویا nā-gūyā (ص‌فا.)
गूँगा, मूक।

अपरिहार्यत:।

ناکامیاب nā-kām-yāb [= ناکام یابنده] (ص‌فا.)
असफल, विफल, नाकामयाब।

۱-ناکتخدا nā-kat-xodā [= ناکدخدا] (ص‌مر.)
अविवाहिता, कुँवारी, कुमारी। • کدخدا، کتخدا.

۲-ناکتخدا nā-kat-xodā (ص‌مر.)
जलयान का कप्तान; जलयान चालक, मल्लाह।

ناکد بانو nā-kad-bānū (ص‌مر.)
१-कुँवारी, कुमारी, अविवाहिता नारी। २-फूहड़ पत्नी।

ناکردنی nā-kardan-ī
१-(ص‌لیا.) अकरणीय, अनुचित, न करने के योग्य। २-(ا.) निषेध, मनाही, रोक।

ناکرده کار nā-karda(-e)-kār (ص‌مف.)
नौसिखिया, अनुभवहीन, अनाड़ी।

ناکس nā-kas (kes .عم) (ص.)
१-नीच, कमीना, अधम। २-घटिया, निष्कृष्ट, साधारण। ३-दुष्ट, बदमाश, दुरात्मा। ४-धूर्त, शरारती, घाघ। ५-भीरु, डरपोक। ६-लोलुप, लालची, लोभी। ७-निर्लज्ज, ढीठ, उद्धत, दुर्विनीत। ८-नपुंसक, नामर्द।

ناکسی nā-kas-ī (حامص.)
१-नीचता, कमीनापन, अधमता। २-घटियापन, निष्कृष्टता, साधारणता। ३-दुष्टता, बदमाशी। ४-धूर्तता, शरारतीपन, घाघपन। ५-भीरुता, डरपोकपन। ६-लोलुपता, लालच, लोभ। ७-निर्लज्जता, ढीठपन, दुर्विनीतता। ८-नपुंसकता, नामर्दी।

۱-ناگاه n-āgāh [= ناگه = ناگاج، ;(نفی)+آگاه]
१-(ق.) अकस्मात्, यकायक, अचानक। २-(ص.) अनावगत, अनजान, अनभिज्ञ, अज्ञानी।

از ~
अचानक, यकायक, अकस्मात्।

۲-ناگاه nā-gāh [= ناگاج] (ق.)
अनुचित समय पर, बेमौके, बिना मौसम के, बुरे समय पर।

अपार।

**ناک** nāk [هند.] (ا.)
(वन०) नाक, नाशपाती।

**ناکار دان** nā-kār-dān [= ناکار داننده] (صفا.)
अनाड़ी, अनुभवहीन।

**ناکاره** nā-kāra(-e) (ص.)
१-व्यर्थ, बेकार, रद्दी। २-निखट्टू, नाकारा, निकम्मा। ३-अनोपयोगी, व्यवहार के अयोग्य।

**ناکافی** nā-kāfī [ف. - ع.] (ص.)
अपर्याप्त, अभावयुक्त, नाकाफ़ी।

**ناکام** nā-kām [عم. ناکوم]
१-(ص.) विफल, असफल, नाकाम, निष्फल, (अफ़ग़ानिस्तान में) निरस्त, रद्द। २-(ص.، ق.) निराश, कुंठाग्रस्त, अवसादपूर्ण; निराशापूर्वक, कुंठित होकर, निराशा से। ३-(ق.) विवशतापूर्वक, बिना इच्छा के, ज़ोर-जबरदस्ती से, बलात्मक रूप से। ४-अप्रसन्न, रुष्ट। ५-(= ناکامی.) विफलता, असफलता, नाकामी, निष्फलता।

**به ~**
१-निराशापूर्वक, हताश होकर, कुंठा से। २-बलात्मक रूप से, ज़ोर-ज़बरदस्ती से, विवशत:।

**ناکامرانی** nā-kāmrān-ī (حامص.)
विफलता, असफलता, निष्फलता, नाकामी। ≠ کامرانی

**ناکامروا** nā-kām-ravā (صمر.)
असफल, विफल, नाकामयाब।

**ناکامروایی** nā-kām-ravā-y-ī (حامص.)
विफलता, असफलता, निष्फलता, नाकामी।

**ناکام شدن** nā-kām-šodan (مصل.)
१-आशातीत होना, आशा के विरुद्ध होना, अपेक्षा के विरुद्ध होना। २-सफल न होना, विफल रहना।

**ناکام و ناچار** nā-kām-o-nāčār (قمر.)
अनिच्छापूर्वक, न चाहते हुए भी।

**ناکامی** nā-kām-ī (حامص.)
१-निराशा, अवसाद, कुंठा। २-विफलता, असफलता। ३-अभाव, कमी। ४-बलात्, ज़बरदस्ती।

**به ~**
१-मजबूरी से, विवशतापूर्वक। २-अनिवार्यत:,

**ناقبول** nā-γabūl [ف. - ع.]
१-(ص.) अस्वीकार्य, अमान्य, अग्राह्य। २-अरुचिकर, नापसंद। ३-(ق.) अरुचिपूर्वक, बिना पसंद के।

**ناقص** nāγes [ع.]
१-(افا.) अपूर्ण रहने वाला, पूर्ण न होने वाला। ≠ تام، کامل. २-अपरिपक्व, अपक्व, कच्चा। ३-सदोष, दोषपूर्ण, त्रुटिपूर्ण। ४-नौसिखिया, अनुभवहीन, अदक्ष। ५-घटने वाला, न्यून होने वाला, कम होने वाला। ६-(ا.) त्रुटि, कमी। ७-(दर्शन०) अन्यावलंबी साधक, असिद्ध। ≠ کامل.

**~ اندام**
विकलांग, अपंग।

**ناقص شدن** nāγes-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
१-घट जाना, घटना, कम होना, न्यून होना। २-सदोष होना, घटिया होना, त्रुटिपूर्ण होना।

**ناقص عقل** nāγes-aγl [ازع. ناقص العقل] (صمر.)
अल्पबुद्धि, बुद्धिहीन, कम अक़्ल का।

**ناقص کردن** nāγes-kardan [ع. - ف.] (مصم.)
१-दोषयुक्त करना, प्रदूषित करना, त्रुटियुक्त करना। २-कम करना, घटाना, न्यून करना, अपचय करना। ३-अंग भंग करना, विकलांग करना, अपंग बनाना।

**ناقل** nāγel [ع.] (افا.)
१-भारवाहक, बोझ उठाने वाला, भारवाही, भरिया। २-संवाददाता, सूचक, सूचना देने वाला। ३-(हदीस) हदीस का पुनरावर्तन करने वाला। ४-प्रतिलिपिकार। ५-किसी एक शास्त्र का ज्ञाता। बहु० ناقلین، نقله

**ناقوس** nāγūs [معر. آرا. ناقوشا] (ا.)
१-दर, कंबू, शंख, संख। २-गिरजाघरों में ऊपर टँगा हुआ घंटा। बहु० نواقیس ३-(सूफ़ी०) (क) प्रायश्चित और आराधना के लिए आह्वान। (ख) भक्ति भावना।

**ناقوس زن** nāγūs-zan [ع-آرا. - ف. = ناقوس زننده] (صفا.)
घंटा बजाने वाला, घंटवादक; शंख बजाने वाला। = ناقوس نواز.

**ناقیاس** nā-γiyās [ف. - ع.] (ص.)
१-असंख्य, अनगिनत, गणनातीत। २-विशाल, विराट,

نفس ~
चंचल मन, अनियंत्रित मन।

**نافرمان پذیر** nā-farmān-pazīr (صفا.)
अवज्ञाकारी, विद्रोही, सरकश।

**نافرمان شدن** nā-farmān-šodan (مصل.)
अवज्ञाकारी होना, आज्ञा का अनुपालन न करना, सिर उठाना, बाग़ी होना। * فرمانبردار شدن، فرمان بردن

**نافرمانی** nā-farmān-ī (حامص.)
१-अवज्ञाकारिता, बग़ावत, विद्रोह। २-पाप, गुनाह, अधर्म।

**نافرمانی کردن** nā-farmānī-kardan (مصل.)
१-आज्ञा भंग करना, आदेश पालन न करना, बग़ावत करना, विद्रोह करना। २-पाप करना, अधर्म करना, गुनाह करना।

**نافرهخته** nā-farhhexta(-e) [= نافرهیخته] (صمف.)
१-अशिष्ट, असंस्कृत, शिष्टाचार रहित। २-उजड्ड, धृष्ट, उद्धत, ढीठ, दुर्विनीत।

**ناف زدن** nāf-zadan (مصم.)
१-नाल काटना, नाभिच्छेदन।

ناف کسی را برچیزی یا صفتی بریدن (زدن)
स्वाभाविक गुण होना, जन्मजात होना।

**نافع** nāfe' [ع.] (افا.، ص.)
१-लाभदायक, लाभप्रद, हितकारी। * ضار، مضر. २-(चिकि०) कारगर, अचूक (औषधि)। ३-हितैषी, दीनबंधु (ईश्वर का नाम)।

**نافله** nāfela(-e) [= ع. نافلة] (ا.)
१-लूट का माल, युद्ध में प्राप्त संपत्ति। २-पोता, पौत्र। ३-अनुदान, भेंट, उपहार। ४-पुण्य कमाने के लिए अदा की जाने वाली नमाज़, नफ़िल। बहु० نوافل

نماز ~
नियमित नमाज़ के अतिरिक्त नमाज़।

**نافهم** nā-fahm [ف. - ع.] (صمر.)
अबोध, मूर्ख, नासमझ। * بافهم، فهیم.

**نا قابل** nā-γābel [ف. - ع.] (ص.)
१-अयोग्य, असमर्थ। २-अस्वीकारकर्ता, ग्रहण न करने वाला। ३-तुच्छ, नगण्य, क्षुद्र।

असावधान, अचेत।

**ناغالب** nā-γāleb [ف. - ع.] (ص.)
विवश, बेबस। * غالب

**ناف** nāf (ا.)
१-(चिकि०) नाभि, तुंदी। २-नाभिकीय, केंद्रीय।

**ناف بریدن** nāf-borīdan (مصم.)
नाल काटना, नाभिच्छेदन।

**ناف بند** nāf-band [= بندناف] (امر.)
नाभि रज्जु, नाभि नाड़ी, नाल।

**نافذ** nāfez [ع.]
१-(افا.) बेधी, बेधक। २-मर्मस्पर्शी, गहरा प्रभाव डालने वाला।

امر (فرمان) ~
लागू आदेश, प्रवर्ती आदेश।
३-(ا.) (रसा०शा०) पारा, पारद।

**نافراهم** nā-farāham (ص.)
जो इकट्ठा न हो, बिखरा हुआ, तितर-बितर। * فراهم

**نافرجام** nā-farjām (ص.)
१-अनंत, अगाध, असंख्य, अपरिमित, अपरिमेय, अपार। २-अशुभ, मनहूस, अमंगल। ३-अभागा, भाग्यहीन। ४-व्यर्थ, बेकार, निरर्थक, निरुद्देश्य। ५-बदअंजाम।

**نافرجام گفتن** nā-farjām-goftan (مصل.)
१-असंगत बात करना, निरर्थक बात कहना, बेतुकी बात कहना। २-गाली देना, अपशब्द कहना।

**نافرجام گو(ی)** nāfarjām-gū(y) [= نافرجام گوینده] (صفا.)
१-बेतुकी बात कहने वाला, असंगत बात करने वाला। २-गाली देने वाला, अपशब्द कहने वाला।

**نافرجامی** nāfarjām-ī (حامص.)
१-अनंतता, अपरिमितता, असंख्यता, अपारता। २-अशुभता, अमंगलमयता। ३-अभागापन, भाग्यहीनता। ४-निरर्थकता, बेतुकापन, असंगति।

**نافرمان** nā-farmān (ص.)
अवज्ञाकारी, विद्रोही, बाग़ी।

اسب ~
मुँहज़ोर घोड़ा, सरकश घोड़ा, बेलगाम घोड़ा।

प्रेमातुर, प्रेमांध। ३-(ق.) शीघ्रतः, जल्दी से, तुरंत।

**ناشکیبایی** nā-šakībā-y-ī (حامص.)
अधीरता, उतावलापन, व्यग्रता, बेचैनी। * شکیبایی

**ناشنا** n-āš(e)nā (ص.)
१-अजनबी, अपरिचित, अनजाना। * آشنا २-अनभिज्ञ, असूचित, अनावगत। ३-अज्ञात, अप्रख्यात।

**ناشناخته** nā-šenāxta(-e)
१-(صمف.) अज्ञात, नामालूम। २-अजनबी, अनजाना, अपरिचित। ३-(ق.) अनजाने में, अज्ञानवश।

**ناشناس** nā-šenās
१-(ص.) अज्ञात, अनजाना, अपरिचित। २-अजनबी, पराया, परदेसी। ३-अनभिज्ञ, असूचित, अनवगत। ४-(ق.) अनजाने में, अज्ञानवश। = به‌ناشناس

**ناشنوا** nā-šenavā (صفا.)
१-बहरा, बधिर। २-कान न धरने वाला, बात न सुनने वाला। * شنوا

**ناشنوایی** nā-šenavā-y-ī (حامص.)
बहरापन, बधिरिमा।

**ناشنودنی** nā-šonūdan-ī, še- (صلیا.)
अश्रवणीय। * شنودنی

**ناشی** nāšī (ا.)
प्रकटीकरण।

**ناشیگری** nāšī-gar-ī [ع. - ف.] (حامص.)
नौसिखियापन, अनाड़ीपन, अनुभवहीनता, अदक्षता।

با ~
अनाड़ीपन से, अनुभवहीनता से।

**ناصاف** nā-sāf (ص.)
१-गंदला, मैला, मलयुक्त। २-प्रदूषित, अशुद्ध। ३-असमतल, ऊबड़-खाबड़।

**ناصبور** nā-sabūr [ف. - ع.] (ص.)
१-अधीर, व्यग्र, बेचैन। २-बाधित, रोका हुआ।

**ناصح** nāseh [ع.] (افا.)
१-परामर्शदाता, सलाहाकर। २-हितैषी, अंतरंग मित्र। बहु० ناصحین

**ناصحانه** nāseh-āna(-e) [ع. - ف.] (ق.)
मित्रवत्, सहानुभूतिपूर्वक; निष्कपटता से।

**ناصر** nāser [ع.] (افا.)
१-सहायक, सहारा देने वाला, मददगार, सहयोगी। बहु० (nossār) انصار، نصار २-ईश्वर के नामों में से एक।

**ناصواب** nā-savāb [ف. - ع.] (ص.)
१-अनुचित, बेजा, अनौचित्यपूर्ण। * صواب २-अन्यायपूर्ण। ३-बुरा, घटिया, भद्दा। ४-दुराचार, कुकर्म।

**ناطق** nāteγ [ع.]
१-(افا.) वाचक, बोलने वाला। २-वक्ता, भाषणकर्ता, वाग्मी। बहु० ناطقین ३-(ص.) सुस्पष्ट, प्रत्यक्ष। ४-प्राणधारी, जानदार, जीवंत, चेतन, जीव। * جامد ५-चौपाया, पशु। * صامت

~ وصامت
संपत्ति।

६-(तर्क०) चेतन। ७-(इसमाईलिया संप्रदाय) पैग़ंबर।

**ناظر** nāzer [ع.] (افا.)
१-दर्शक। २-प्रेमी, प्रणयी, प्रणय याचक। ३-पर्यवेक्षक, निरीक्षक। ४-गुप्तचर, जासूस। ५-धर्मदाय का निरीक्षक। बहु० ناظرین

~ استصواب
परामर्शदाता निरीक्षक।

~ خاص
धर्मदाय का नामित निरीक्षक।

~ در
हाज़री क्लर्क।
६-मुख्य सचिव।

~ رسومات
कर पदाधिकारी।

**ناظم** nāzem [ع.] (افا.)
१-व्यवस्थापक, प्रबंधक। २-सज्जाकार, प्रसाधक, सजाने वाला। ३-मोती गूँधने वाला। ४-कवि। * ناثر ५-सहायक प्रधानाचार्य। बहु० ناظمین ६-(ला०) (वाहन आदि का) नियंत्रक यंत्र, रैगुलेटर।

**ناعلاجی** nā-elāj-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-असाध्यता। २-अचिकित्स्य, लाइलाज।

**ناغافل** nā-γāfel [ف. - ع.] (ص.)
१-जानकार, ज्ञाता, अवगत। * غافل २-(आ०बो०)

**ناسالم** nā-sālem [ف. - ع.] (ص.)
१-त्रुटिपूर्ण, सदोष। २-अस्वस्थ, रुग्ण, रोगी, बीमार। ३-असुविधाजनक, अनुपयोगी। ४-हानिकारक, घातक। ५-धूर्त, उपद्रवी।

**ناسامان** nā-sāmān (ص.)
१-अस्तव्यस्त, अव्यवस्थित। २-घातक, हानिकारक, क्षतिकारक। ३-विसंगत, असंगत, असामंजस्य।

**ناسامانی** nā-sāmān-ī (حامص.)
१-अव्यवस्था, अस्तव्यस्तता। २-हानि, क्षति, घातकता। ३-विसंगति, असंगति।

**ناسپاس** nā-sepās (ص.)
कृतघ्न, अकृतज्ञ, आभार न मानने वाला, नाशुकरा।

**ناسپاس شدن** nā-sepās-šodan (مصل.)
आभार न मानना, कृतघ्न होना, अकृतज्ञ होना।
~ به یزدان (خدا)
ईश्वर का आभार न मानना, ईश्वर के प्रति कृतघ्न होना।

**ناسپاسی** nā-sepās-ī (حامص.)
कृतघ्नता, अकृतज्ञता, नाशुकरी।

**ناسپاسی کردن** nā-sepāsī-kardan (مصل.)
आभार प्रकट न करना, अकृतज्ञता दिखाना।

**۱-ناسخ** nāsex [ع.] (اِفا.)
लेखक, प्रतिलिपिकार। बहु० ناسخین

**۲-ناسخ** nāsex [ع.] (اِفا.)
१-पूवदिश को निरस्त करने वाला, निरसनकर्ता। २-(कु०टी०) पूर्व-अवतरित आयत (آیه) को निरस्त करने वाली बाद की आयत।

**ناسره** nā-sara(-e) (ص.)
१-घटिया, रद्दी। २-सदोष, त्रुटिपूर्ण। ३-मिलावटी, खोटा, जाली, नकली। * سره

**ناسزا** nā-sezā (صفا.)
१-अयोग्य, अपात्र। २-तुच्छ, हीन, अधम। बहु० ناسزایان ३-अनाचारी, व्यभिचारी।

**ناسلامت** nā-salāmat [ف. - ع.] (ص.)
(आ०बो०) अस्वस्थ, रुग्ण।

**ناسوت** nās-ūt [معر. عبر. آرا.] (اِ.)
भवलोक, जगत। * ملکوت، لاهوت، جبروت.

**ناسور** nāsūr [ع. = ناصور] (اِ.)
१-(चिकि०) नाड़ीव्रण, नासूर। २-असाध्य घाव, नासूर, कठिनाई से भरने वाला घाव।

**ناشاکر** nā-šāker [ف. - ع.] (ص.)
कृतघ्न, अकृतज्ञ, नाशुकरा। * شاکر

**ناشایست** nā-šāyest [= ناشایسته]
१-(صمف.) योग्यता रहित, अनुपयुक्त। २-निषिद्ध, अवैध, अमान्य, हराम। حلال * ३-प्रसंग रहित, बेतुका, विसंगत। ४-(اِ.) विध्वंस, तबाही। ५-अत्याचार, जुल्म, दमन। ६-व्यभिचारिता, लंपटता, कामातुरता।

**ناشپاتی** nāšpātī (اِ.)
(वन०) नाशपाती।

**ناشتا** nāštā (اِ.)
१-नाश्ता, कलेवा। २-(ص.) एक घड़ी दिन चढ़े तक कुछ न खाने वाला। ३-(ق.) देर से नाश्ता न करने की स्थिति में।

به ~
नाश्ता न करने की स्थिति में।

**ناشتا شکستن** nāštā-šekastan (مصل.)
नाश्ता करना, कलेवा खाना।

**ناشتایی** nāštā-y-ī (صنسب.)
१-नाश्ता, कलेवा। २-उपवास।

**ناشدنی** nā-šodan-ī (صليا.)
१-असंभव, न होने वाला, असाध्य। २-स्थिर, अचल, अटल। * شدنی

**ناشر** nāšer [ع.] (اِفا.)
१-प्रकट करने वाला, प्रकटकर्ता। २-संदेशवाहक, सूचना लाने वाला। ३-प्रसारित करने वाला, प्रसारणकर्ता। ४-प्रकाशक। बहु० ناشرین

**ناشکر** nā-šokr [ف. - ع.] (ص.)
कृतघ्न, अकृतज्ञ, नाशुकरा।

**ناشکری** nā-šokr-ī [ف. - ع.] (حامص.)
कृतघ्नता, अकृतज्ञता, नाशुकरापन।

**ناشکیبا** nā-šakībā (še-)
१-(صفا.) अधीर, व्यग्र, बेचैन, बेसब्र। २-आसक्त,

119



**نازنین چهره** nāzanīn-čehra(-e) [= نازنین چهر] (ص‌مر.)
रूपवान, अति सुंदर।

**نازو** nāz-ū
१-(ص.) (आ०बो०) बहुत नख़रेबाज़, नख़रीला। २-(ا.) (आ०बो०) बिल्ली, विडाल, बिलाव, मार्जार।

**ناز و نعمت** nāz-o-ne'mat [ف. - ع.] (امر.)
सुखसंपदा, ऐश्वर्य।

**ناز و نوازش** nāz-o-navāzeš (امر.)
सांत्वना, तसल्ली, ढारस।

**نازیدنی** nāzīdan-ī (ص‌لیا.)
गर्वयोग्य, अभिमान योग्य।

**ناس** nās (ا.)
खैनी, तंबाकू और चूने को रगड़कर बनाया गया मिश्रण।

**ناساخته** nā-sāxta(-e) (ص‌مف.)
१-बिन बना हुआ, अनिर्मित। २-असावधान, अतत्पर। ३-अपरिष्कृत। ४-अनिर्णीत, अनिश्चित, अस्थिर। ५-अनायोजित। ६-असज्जित। ७-अव्यवस्थित। ८-उपस्करण रहित, बे साज़ो-सामान, साधन रहित।

**ناساز** nā-sāz (ص.)
१-अनिर्मित। २-अव्यवस्थित, तितर-बितर। ३-अनुपयुक्त, अननुकूल। ४-अनमेल, बेमेल, अमिलनसार। ५-बेसुरा। ६-अनुचित। ७-अस्वस्थ। ८-अनगढ़, भद्दा, खुरदरा, अपरिष्कृत।

**ناسازگار** nā-sāz(e)gār (ص‌فا.)
१-प्रतिकूल, असह्य। २-(भोजन) हानिकारक। ३-(संगीत) बेसुरा, विस्वर। ४-अशोभनीय, अभद्र (कथन)। ५-अयोग्य, असमर्थ। ६-असंतुष्ट, अप्रसन्न।

**ناسازگاری** nā-sāz(e)gār-ī (حامص.)
१-प्रतिकूलता। २-हानिकारकता। ३-(संगीत) बेसुरापन, विस्वरता। ४-अश्लीलता, अभद्रता (कथन में)। ५-अयोग्यता, असमर्थता। ६-असंतोष, अप्रसन्नता।

**نازک کاری** nāzok-kār-ī (حامص.)
१-(रा०) सफ़ेदीकारी, पुताई। २-कलात्मक वस्तुओं का निर्माण, (बढ़ईगिरी)।

**نازک میان** nāzok-miyān (ص‌مر.)
मृदुकटि, पतली कमर, क्षीणकटि।
= نازک کمر.

**نازک نارنجی** nāzok-nā-ranj-ī (ص‌مر.)
(आ०बो०) अतिसंवेदनशील, भावुक, चिड़चिड़ा।

**نازک نی** nāzok-nay (ney) (امر.)
(चिकि०) बहिर्जंघिका, उपजंघिका।

**نازکی** nāzok-ī (حامص.)
१-बारीकी, पतलापन। २-कृशता, तनुता, क्षीणता। ३-कोमलता, सुकुमारता, मृदुलता। ४-सुपोषण, लालन-पालन। ५-आकर्षण, मोहकता, रोचकता। ६-भंगुरता, नज़ाकत। ७-ताज़गी। ८-नरमी, मुलायमत। ९-अतिसंवेदनशीलता, भावुकता। १०-विनोदप्रियता, हंसमुखपन। ११-रंग का हल्कापन, अल्पानुरंजन।

**نازگر** nāz-gar (ص‌فا.)
उपेक्षा करने वाला, अवमानक, तिरस्कारकर्ता।

**نازل** nāzel [ع.]
१-(افا.) उतरने वाला, अवरोही, अवरोहक। २-(ص.) नीचे का, तलीय। ३-निर्मूल्य, तुच्छ, मूल्यहीन।

**نازل شدن** nāzel-šodan [ع. - ف.] (مصل.)
१-नीचे आना, अवरोहण। २-निम्न होना, नीचा होना। ३-पैग़ंबर पर दैवी संदेश अवतरित होना।
~ بها (قیمت)
क़ीमत घटना, मूल्य घटना।

**نازنین** nāz-an-īn (ص‌نسب.)
१-चपल, नख़रेबाज़, चोचलेबाज़। २-सुकुमारी, कोमलांगी (प्रिमिका की विशेषता)। ३-स्नेही, मिलनसार, सौहार्दपूर्ण, प्रिय। ४-सोने के पालने में पलने वाला, बहुत लाड़-प्यार से पोषित। ५-बहुमूल्य, क़ीमती, श्रेष्ठ। ६-(ا.) सुकुमारी, कोमलांगी, तन्वंगी।

**نازنین بدن** nāz-an-īn-badan (ص‌مر.)
कोमलांगी, तन्वंगी। = نازنین اندام، نازنین تن.

**ناز آفرین** nāz-āfarīn
१-(صفا.) (= ناز آفریننده) नख़रेबाज़, चोचलेबाज़, चपल, हाव-भाव वाला। २-आनंददायक, सुखदायी। ३-(صمف.) (= ناز آفریده) दंभित, दर्पित। ४-पोषित, सुपालित।

**ناز آوردن** nāz-āva(o)rdan (مصل.)
१-नाज़ उठाना। २-प्रसन्न होना, हर्षित होना, आनंदित होना।

**ناز بالش** nāz-bāleš (امر.)
तकिया, सिरहाना, शिरोधान।

**ناز بردار** nāz-bar-dār [= ناز بردارنده] (صفا.)
१-नाज़ उठाने वाला, नाज़ बर्दाश्त करने वाला, नाज़बरदार। २-प्रेमी, अनुरागी, आसक्त। ३-चापलूस, चाटुकार।

**ناز پرور** nāz-parvar [= ناز پرورنده]
१-(صفا.) लाड़ला, प्यारा, दुलारा। २-(صمف.) लाड़ से पाला हुआ। दे० ناز پرورد

**ناز پرورد** nāz-parvard [= ناز پرورده] (صمف.)
१-सुपोषित, लाड़ से पाला हुआ। २-लाड़-दुलार में पला हुआ, लाड़-प्यार में पला हुआ।

**ناز خریدن** nāz-xarīdan (مصل.)
१-नाज़ उठाना। २-तसल्ली देना, सांत्वना देना।

**نازک** nāzok (ص.)
१-बारीक, तनु। २-कम मोटा, पतला। ३-कोमल, सुकुमार, नाजुक। ४-लाड़-प्यार से पला हुआ। ५-मोहक, मनोहारी, चमत्कारी। ६-महत्वपूर्ण, कठिन, जोखिम भरा। ७-तुरंत टूटने वाला, भंगुर, भंजनीय; कमज़ोर, जीर्ण। ८-ताज़ा। ९-कोमल, मुलायम। १०-भावुक, अतिसंवेदनशील, छुईमुई। ११-शिष्ट, शालीन। १२-हल्के रंग का।

**نازک اندام** nāzok-andām (صمر.)
कोमलांग, तन्वी, तन्वंग, तन्वंगी। = نازک بدن

**نازک بین** nāzok-bīn [= نازک بیننده] (صفا.)
१-बाल की खाल निकालने वाला, कुशाग्र, प्रखर, चतुर। २-विवेकी, सूक्ष्मदर्शी।

**نازک بینی** nāzok-bīn-ī (حامص.)
१-कुशाग्रता, प्रखरता। २-विवेकशीलता।

**نازک دل** nāzok-del (صمر.)
१-अतिसंवेदनशील, भावुक, भावोत्तेजक। २-दयालु, दयावान, सहृदय, कोमलहृदयी, स्नेही।

**نازک دلی** nāzok-del-ī (حامص.)
१-अतिसंवेदनशीलता, भावुकता, भावोत्तेजकता। २-सहृदयता, कोमलहृदयता, स्नेह, दयालुता।

**ناز کردن** nāz-kardan
१-(مصل.) उपेक्षा करना, ध्यान न देना। * نیاز کردن २-हाव-भाव दिखाना, चापल्य प्रदर्शित करना, नाज़ दिखाना, चोचले बघारना। ३-गर्वमयी बनाना, गौरव प्रदान करना, गौरवांवित करना। ४-(مصم.) सिर पर हाथ फेरना, स्नेह प्रदर्शित करना, सिर पर हाथ रखना।

**ناز کش** nāz-ka(e)š [= ناز کشنده] (صفا.)
१-नाज़ उठाने वाला, चोचले उठाने वाला। २-आवश्यकतापूरक, आवश्यकता पूरी करने वाला।

**نازک شدن** nāzok-šodan (مصل.)
नरम होना, जल्दी से पक जाना, मृदुल होना।

**ناز کشی** nāz-ka(e)š-ī (حامص.)
नख़रे उठाना, चोचलेबाज़ी।

**ناز کشیدن** nāz-ka(e)šīdan (مصل.)
१-नाज़ उठाना, हाव-भाव सहना। २-इच्छापूर्ति करना, मनोवांछित पूर्ण करना।

**نازک طبع** nāzok-tab' [ف. - ع.] (صمر.)
१-अतिसंवेदनशील, भावुक, भावोत्तेजक। २-मर्मज्ञ, संवेदनशील (कवि)। ३-स्वादिष्ट भोजन का रसिया।

**نازک طبعی** nāzok-tab'-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-अतिसंवेदनशीलता, भावुकता। २-संवेदनशीलता, मर्मज्ञता, सूक्ष्मदर्शिता। ३-स्वादिष्ट भोजन का रसिया होने का भाव।

**نازک کار** nāzok-kār (صشغل.)
१-(राज०) सफ़ेदी करने वाला, पुताई करने वाला (मिस्तरी)। २-कलात्मक वस्तुओं को बनाने वाला (बढ़ई)।

गौरव। ४-लाड़, प्यार, दुलार। ५-दिखावा, मिथ्याचार, आडंबर, बनावट। ६-स्नेह प्राप्ति का आधार। ७-सौंदर्य, सुंदरता। ८-(ص.) (आ०बो०) सुंदर, रूपवती, रूपवान।

خواب ~
मधुर स्वप्न।

~ شست (شصت)
१-(आ०बो०) पुरस्कार, इनाम, बख़्शिश। २-ज़बरदस्ती क़ब्ज़ा, अपहरण, हड़पना।

~ شست کسی
वाह-वाह!, बहुत अच्छा!, शाबाश!

~ شستم
(आ०बो०) मैंने बहुत अच्छा किया।

~ و گوز
(आ०बो०) उपेक्षा सूचक हाव-भाव, तिरस्कार सूचक चोचला।

~ و نعمت
सुख-सुविधा, ऐश्वर्य।

به ~ برآوردن
ऐश्वर्यपूर्ण पालन-पोषण करना, नाज़ों से पालना।
= به ناز پروردن.

به ~ داشتن کسی چیزی را
श्रद्धा रखना, आदरणीय जानना।

به ~ رفتن
इठलाकर चलना, मटककर चलना, नाज़ से चलना।

به ~ زیستن
ऐश्वर्यपूर्ण जीवन व्यतीत करना, सुख-चैन से जीना।

~ شست (شصت) داشتن کاری
पुरस्कार के योग्य काम करना।

~ شست (شصت) گرفتن
१-कला कौशल प्रदर्शित करके पुरस्कार प्राप्त करना। २-अपहरण करना, हथियाना, हड़पना।

**نازا** nā-zā [= نازاینده] (ص فا.)
१-अजन्य, अजननीय, अनुत्पादक, जननशक्ति रहित। २-(चिकि०) बाँझ, बंध्या, अजन्य।

**نازاینده** nā-zāyanda(-e) (ص فا.)
अनुर्वर, अनुपजाऊ, बंजर।

**نازایی** nā-zāy-ī (حامص.)
अनुर्वता, बाँझपन, अजन्यता, बंजरपन।

अग्निशामक गोला।

~ دستی
(सै०) हथगोला।

**نارنجک افکن** nāra(e)nǰak-afkan [= نارنجک افکننده] (ص فا.)
१-(सै०) गोला फेंकने वाला, गोला प्रक्षेपक। २-(सै०) गोला प्रक्षेपक यंत्र। = نارنجک انداز

**نارنج گون** nāranǰ-gūn (ص مر.)
१-नारंगी रंग का। २-नारंगी के आकार का।

حقهٔ ~
(ला०) आकाश, नभ।
= نارنج گون حقه، گنبد نارنج گون.

**نارنجی** nāra(e)nǰ-ī (ص نسب.)
१-नारंगी रंग का। २-नारंगी से बना हुआ।

**۱-نارنگی** nārang-ī
१-(ص نسب.) नारंगी (वर्ण)। २-(ا.) (वन०) संतरा।

**۲-نارنگی** nā-rang-ī (حامص.)
रंगहीन, वर्णविहीन।

**ناروا** nā-ravā (ص فا.)
१-असंगत, अनुपयुक्त। २-अशोभनीय, अभद्र (वचन)। ३-अनुचित, अयोग्य। ४-निषिद्ध, अवैध, हराम, वर्जित। ५-खोटा, जाली। ६-अपरिपूर्ण।

درم (سکهٔ) ~
खोटा सिक्का, जाली सिक्का।

**ناروجی** nā-ravāǰ-ī [ف. - ع.] (حامص.)
मंदी, मंदा।

**ناروایی** nā-ravā-y-ī (حامص.)
१-अनुपयुक्तता, अनौचित्य। २-अयोग्यता, अदक्षता। ३-निषेधात्मकता, मनाही, अवैधता। ४-खोटापन, जालीपन। ५-अपरिपूर्ति, अपरिपूर्णता।

**نارو زدن** nā-raw-zadan (مص م.)
धोखा देना, विश्वासघात करना।

**نارو زن** nā-raw-zan [= نارو زننده] (ص فا.)
(आ०बो०) विश्वासघाती, ग़द्दार, धोखेबाज़।

**ناز** nāz (ا.)
१-प्रेमिका की प्रेमी के प्रति उपेक्षा। ↔ نیاز २-हाव-भाव, नख़रा, चोचला, नाज़-अंदाज़, चापल्य। ३-गर्व,

**نارستگار** nā-rastgār (ص.)
अमुक्त, अधीन, परतंत्र। * رستگار

**نارستنی** nā-rastan-ī (صليا.)
अरक्षणीय, बचाव के अयोग्य। * رستنی

**نارستنی** nā-rostan-ī (صليا.)
न उगने वाला, न उत्पन्न होने वाला।

**نارسته** nā-rasta(-e) (صمف.)
अधीन, अमुक्त। * رسته

**نارسی** nā-ra(e)s-ī (حامص.)
अपरिपक्वता, कच्चापन।

**نارسید** nā-ra(e)sīd [= نارسیده] (صمف.)
१-कच्चा, अनपका (फल)। २-अवयस्क, नाबालिग़, कमसिन, अल्पायु।

**نارسیده** nā-ra(e)sīda(-e) (صمف.)
१-कच्चा, बिना पका (फल)। २-अवयस्क, अल्पवयस्क, कमसिन। ३-न पहुँचा हुआ। ४-नवजात। ५-अभागा, भाग्यहीन।

**نارضا** nā-rezā [ف. - ع.] (ص.)
(आ०बो०) असंतुष्ट, असहमत। * راضی

**نارضا مندی** nā-rezā-mand-ī [ف. - ع.] (حامص.)
(आ०बो०) असहमति, प्रतिकूलता, अनभिमति, अस्वीकृति। * رضا مندی

**نارضایتی** nā-rezāyat-ī [ف. - ع.] (حامص.)
(आ०बो०) असंतोष, अतृप्ति; असहमति।

با ~
असहमति से।

**نارضایی** nā-rezā-y-ī [ف. - ع.] (حامص.)
असंतुष्टि, अतृप्ति।

با ~
(आ०बो०) असंतुष्टिपूर्वक, अनिच्छा से।

**نارگیل** nārgīl [= معر. نارجیل] (ا.)
(वन०) नारियल का वृक्ष।

**نارنج** nāranj (-renj (تد. (ا.)
(वन०) नारंगी, संतरा।

~ زرین
(ला०) सूर्य, सूरज।

**نارنجک** nāra(e)nj-ak (امصغ.)
१-छोटी नारंगी। २-(सै०) एक प्रकार का गोला, व्याकुलताजनक। ३-उत्तेजक, क्रोधोत्पादक।

**ناراحتی** nā-rāhat-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-(आ०बो०) बेचैनी, व्याकुलता, संक्षोभ; असुविधा। २-उत्तेजना, क्षुब्धता, अशांति, चिंता।

با ~
बेचैनी से, व्याकुलता से। = به ناراحتی
३-प्रकोप, रोष, क्रोध, गुस्सा।

با ~
गुस्से से, क्रोधपूर्वक।
४-(ला०) बीमारी, रोग।

**ناراست** nā-rāst (ص.)
१-वक्र, टेढ़ा। २-असमतल, ऊबड़-खाबड़। ३-झूठा, असत्य, मिथ्या। ४-अनुचित, अन्यायपूर्ण, पक्षपातपूर्ण। ५-विश्वासघाती, ग़द्दार, वंचक।

**ناراستی** nā-rāst-ī (حامص.)
१-वक्रता, टेढ़ापन, टेढ़ाई। २-असमतलता, ऊबड़-खाबड़पन। ३-झूठ, मिथ्या, असत्यता। ४-अनौचित्य, पक्षपात। ५-विश्वासघात, ग़द्दारी। ६-मिलावट, मिश्रण। ७-अव्यवस्था, विशृंखलता।

**ناراض** nā-rāz [ف. - ع. = ناراضی]
दे० ناراضی

**ناراضی** nā-rāz-ī [ف. - ع.] (ص.)
अप्रसन्न, असंतुष्ट।

**نارس** nā-ra(e)s [= نارسیده] (صمف.)
१-कच्चा, अनपका (फल)। २-अपक्व, अपरिपक्व।

**نارسا** nā-ra(e)sā (صفا.)
१-अल्पवयस्क, अवयस्क, नाबालिग़, कमसिन। २-छोटा, लघु; नाटा, ठिगना।

آواز ~
धीमी आवाज़, मंदस्वर।
३-अपूर्ण, अधूरा। ३-अनुचित, अयोग्य। ५-धृष्ट, उजड्ड, उद्दंड।

**نارسایی** nā-ra(e)sā-y-ī (حامص.)
१-अल्पवयस्कता, अवयस्कता। २-छोटापन, लघुता; नाटापन, ठिगनापन। ३-अपरिपूर्णता, अपक्वता, कमी। ४-अनौचित्य। ५-धृष्टता, उद्दंडता, उजड्डपन। ६-मूर्खता, नादानी, नासमझी। ७-अयोग्यता, अनौचित्य।

123



वंचक।

**نادرستی** nādorost-ī (حامص.)
१-वक्रता, टेढ़ापन। २-झूठ, मिथ्या, असत्य। ३-रोग, बीमारी। ४-त्रुटि, दोष, कमी। ५-निरसन, अस्वीकृति। ६-कुटिलता, कपट, वंचन। • درستی

**نادرستی کردن** nādorostī-kardan (مصل.)
विश्वासघाती होना, ग़द्दार होना, वंचक होना।

**نادم** nādem [ع.] (اِفا.)
१-पश्चात्तापी, पछताने वाला। २-लाजवंत, लज्जाशील, शर्मिंदा, लज्जित।

**نادمساز** nā-dam-sāz [= نادم سازنده] (ص‌فا.)
प्रतिकूल, अनिष्टकारी, विरोधी, प्रतिपक्षी। • دمساز

**نادی** nādī [ع.] (ص‌فا.)
उद्घोषक, पुकार लगाने वाला।

**نادیدگی** nā-dīda(e)g-ī (حامص.)
१-ग़रीबी, कंगाली, निर्धनता, कड़की। २-नवदौलतियापन।

**نادیدنی** nā-dīdan-ī (ص‌لیا.)
१-अदृश्य, अगोचर, अलख। २-अलक्षित, अज्ञात, गोचरातीत, निहित। • دیدنی

**١-نادیده** nā-dīda(-e)
१-(ص‌مف.) न देखा हुआ, अनदेखा। २-अदृश्य, अगोचर। ३-अनवलोकित, निहित। ४-अद्भुत, अनोखा, विलक्षण। ५-कृपण, कंजूस। ६-लालची, लोभी, लोलुप। ७-अनाड़ी, मूर्ख। ८-(ق.) बिना देखे, अनदेखे, अलक्ष्य रूप से। = به نادیده

**٢-نادیده** nā-dīda(-e) (ص.)
नेत्रहीन, अंधा, आँधरा।

**نادیده گرفتن** nā-dīda(-e)-gereftan (مصم.)
अनदेखी करना, ध्यान न देना, जाने देना, उपेक्षा करना।

**١-نار** nār [= انار] (اِ.)
१-अनार, दाड़िम। २-(ला०) उरोज, कुच, स्तन, चूची। ३-(ला०) ख़ून के आँसू।

~ باغ سینه
(ला०) कुच, स्तन।

~ کفته (کفیده)
फटा हुआ अनार।

~ نرگس افروز (نرگس فروز)
(ला०) कुच, स्तन।

**٢-نار** nār [ع.] (اِ.)
१-अग्नि, आग, अनल। २-(ला०) नरक।

~ افرنجی (افرنجیه)
(चिकि०) गर्मी दाना, उपदंश, फ़िरंग रोग, आतशक।

~ خلیل
हज़रत इब्राहीम को भस्म करने के लिए नमरूद बादशाह द्वारा प्रज्वलित अग्नि।

~ سقر
नारकीय दाह।

~ طور
सेनाइ पर्वत पर पैग़ंबर हज़रत मूसा द्वारा अवलोकित ज्वाला।

~ فارسی (پارسی)
१-एक अत्यंत विषैला पदार्थ। २-(चिकि०) उपदंश, आतशक, गर्मी।

~ هندی
(वन०) बेल, बेल गिरी। = ناردشتی

**ناراحت** nā-rāhat [ف. - ع.] (ص.)
१-(आ०बो०) असुविधाजनक, कष्टप्रद, दुःखदायी। २-अशांत, क्षुब्ध, उपद्रवमय। ३-व्याकुल, बेचैन, चिंतित, अन्यमनस्क। ४-क्रोधोन्मत्त, प्रकुपित, उग्र, उत्तेजित।

**ناراحت شدن** nā-rāhat-šodan [ف. - ع.] (مصل.)
१-(आ०बो०) संकटग्रस्त होना, कठिनाई में पड़ना, क्लेशग्रस्त होना। २-व्याकुल होना, विचलित होना, क्षुब्ध होना, चिंतित होना। ३-क्रोधित होना, उत्तेजित होना, प्रकुपित होना, आग बगूला होना।

**ناراحت کردن** nā-rāhat-kardan [ف. - ع.] (مصم.)
१-कष्ट देना, दुःख देना, क्लेशग्रस्त करना, कठिनाई उत्पन्न करना। २-व्याकुल करना, क्षुब्ध करना, चिंतित करना। ३-क्रोधित करना, उत्तेजित करना, प्रकुपित करना।

**ناراحت کننده** nā-rāhat-konanda(-e) [ف. - ع.] (ص‌فا.)
१-कष्टदायक, दुःखदायक। २-क्षोभकारक,

**ناخویشتن شناس** nā-xīštan-šenās [= ناخویشتن شناسنده] (ص‌فا.)
धृष्ट, अशिष्ट।

**ناخویشتن شناسی** nā-xīštan-šenās-ī (حامص.)
धृष्टता, अशिष्टता।

**نا دادنی** nā-dād-nī (ص‌لیا.)
अप्रशंसनीय। * دادنی

**نا دار** nādār [= نا دارنده] (ص‌فا.)
१-(आ०बो०) कंगाल, निर्धन, ग़रीब। २-दीन, निस्सहाय। * دارا

**نا داری** nā-dār-ī (حامص.)
१-कंगाली, कड़कापन, ग़रीबी, निर्धनता। २-दीनता, निस्सहायता।

**نا دان** nā-dān [= نا داننده] (ص‌فا.)
१-अज्ञानी, अबुद्ध, निरक्षर, अनपढ़, नादान। २-मूर्ख, अबोध, बुद्धिहीन। * دانا

~ ده مرده گوی
प्रलापी, बकबकी, बकवादी।

**نا دانسته** nā-dānesta(-e)
१-(ص‌مف.) अज्ञात, अलक्षित। २-(ق.) अनजाने में, असंकल्पित, बिना समझे-बूझे। * دانسته

**نا دانی** nādān-ī (حامص.)
अज्ञेयता, भोलापन, मूर्खता, नादानी।

**نا دانی کردن** nādān-ī-kardan (مص‌ل.)
मूर्खता करना।

**نا دختری** nā-doxtar-ī (ص‌نسب.)
सौतेली बेटी।

**نادر** nāder [ع.] (اِفا.، ص.)
१-विरल, असाधारण, उत्कृष्ट। २-अद्वितीय, अनुपम, अनूठा, बेमिसाल। ३-अद्भुत, विलक्षण, अनोखा। ४-दुर्लभ (वस्तु), दुष्प्राप्य (वस्तु)। ५-बहुमूल्य, क़ीमती, मूल्यवान।

به ~
असाधारणतः, यदा कदा, कभी-कभार।

**نادرست** nādorost (ص.)
१-वक्र, टेढ़ा, कज। २-झूठा, मिथ्यावादी। ३-रुग्ण, बीमार, रोगी। ४-सदोष, दोषपूर्ण, त्रटिपूर्ण। ५-निरस्त, रद्द किया हुआ। ६-कपटी, कुटिल,

**ناخورده** nā-xorda(-e) (ص‌مف.)
१-भूखा-प्यासा, भूखा। २-न खाया हुआ भोजन। * خورده.

**ناخوش** nā-xoš (ص.)
१-विषादग्रस्त, उदास। २-रोगी, बीमार। ३-बुरा, दोषपूर्ण, ख़राब। ४-अप्रिय, नापसंद। ५-अच्छा न लगने वाला, कटु, कड़वा। ६-स्वाद रहित, फीका। ७-कड़ा, कठोर।

آواز ~
कर्कश स्वर, परुष ध्वनि, अमधुर स्वर।

بوی (رایحهٔ) ~
दुर्गंध, बदबू।

راه ~
दुर्गम मार्ग, ऊबड़-खाबड़ रास्ता, कठिन मार्ग।

سخن ~
कटुवचन, कठोर वचन।

هوای ~
ख़राब मौसम, अरुचिकर जलवायु।

**ناخوشایند** nā-xoš-āyand [= ناخوش آیند = ناخوش آینده] (ص‌فا.)
अरुचिकर, अप्रिय, अरोचक। * خوشایند

**ناخوشگوار** nā-xoš-govār (ص.)
१-अस्वादिष्ट, रूखा-फीका, गरिष्ठ, बेमज़ा। २-अप्रिय, अरुचिकर, नीरस। * خوشگوار

**ناخوشی** nā-xoš-ī (حامص.)
१-खेद, दुःख, उदासी। २-रुग्णता, रोग, बीमारी, अस्वस्थता। ३-बुराई, ख़राबी, दुर्गुणता। ४-अरोचकता, नीरसता, अप्रियता। ५-कटुता, कड़वाहट। ६-अस्वादिष्टता, बदमज़ापन। ७-कर्कशता, परुषता। ८-वैमनस्य, शत्रुता, वैर। ९-आपत्ति, संकट, मुसीबत। १०-(आ०बो०) उपदंश रोग, आतशक।

سال ~
महामारी का वर्ष।

خود را به ~ زدن
अपने को रुग्ण कर लेना, अपने को बीमार कर लेना।

**ناخویشتن بینی** nā-xīštan-bīn-ī (حامص.)
शालीनता, विनीतता, विनम्रता। * خویشتن بینی

**ناخن گیر** nāxon-gīr [= ناخن گیرنده] (صفا.، اِ.)
नहरनी, नेल कटर।

**ناخواست** nā-xāst [= ناخواسته] (ق.)
१-बिना संकल्प के, अनाभीष्ट रूप से, अनभिप्रेत।

به ~
विवशतापूर्वक, मजबूरी से, लाचारी से, बेबस होकर, विवशत:।
२-अरुचिवत्, अनिच्छा से।

**ناخواستار** nā-xāstār (ص.)
अनिच्छुक, अनाभिलाषी। ٭ خواستار

**ناخواسته** nā-xāsta(-e)
१-(صمف.) अवांछित, अनचाहा, अरुचिकर। २-(ق.) बिना माँगे, अवांछनीय रूप से, अनभिप्रेत।

**ناخوانا** nā-xānā (صفا.)
निरक्षर, अनपढ़, अशिक्षित।

**ناخوانده** nā-xānda(-e)
१-(صمف.) अपठित, बिना पढ़ा हुआ। २-अक्षरज्ञान रहित। ३-अनिमंत्रित, बिन बुलाया।

**ناخواه** nā-xāh
१-(صفا.) (= ناخواهنده) अनिच्छुक, इच्छा रहित, अनभिलाषी। २-(صمف.، ق.) (= ناخواسته) निस्पृह, अनिच्छा से, अरुचिवत्!

~ کسی
इच्छा के विपरीत।
३-बिना इरादा, निश्चेष्टत:, अनायास।

به ~ کسی
किसी की इच्छा के बिना, चेष्टा के बिना, निरप्रयास।

خواه(و) ~
न चाहते हुए भी, विवशत:, मजबूरी से।

**ناخواهری** nā-xāhar-ī (صنسب.)
सौतेली बहन।

**ناخودآگاه** nā-xod-āgāh (اِ.)
अवचेतना।

ضمیر ~
अवचेतन मस्तिष्क।

**ناخودآگاهی** nā-xod-āgāh-ī (حامص.)
(नव०नि०) आत्मबोध शून्यता, चेतनाशून्यता।

वैमनस्य उत्पन्न करना।

~ بسنگ آمدن
(ला०) विपत्ति आड़े आना, मुसीबत सामने आना, संकट का सामना होना।

~ بند کردن
१-(आ०बो०) किसी भी प्रकार प्राप्त करना। २-आधिपत्य जमाना, अधिकार जमाना। ३-अनुरक्त होना, विमोहित होना। ४-प्रभाव डालना।

**ناخن بدندان** nāxon-be-dandān (صمر.)
आक्रांत, भौचक्का।

**ناخن بریدن** nāxon-borīdan (مصل.)
नाख़ून काटना।

**ناخن تراش** nāxon-tarāš [= ناخن تراشنده] (صفا.، اِ.)
नहन्नी, नहरनी।

**ناخن چین** nāxon-čīn [= ناخن چیننده] (صفا.، اِ.)
नाख़ून काटने वाला।

**ناخن خشکی** nāxon-xošk-ī (حامص.)
कृपणता, कंजूसी।

**ناخن زن** nāxon-zan [= ناخن زننده]
१-(صفا.) खरोंचने वाला। २-प्रभावी, प्रभावशाली। ३-(اِ.) नहन्नी, नहरनी, नेल कटर।

**ناخنک** nāxon-ak [قس. ناخنه] (اِ.)
१-छोटा नाख़ून, लघु नख। २-(चिकि०) नाख़ूना। ३-कत्ती, सुनार की कतरनी।

**ناخنک زدن** nāxonak-zadan (مصم.)
१-नाख़ून से चुनना, नाख़ून से पकड़ना। २-(आ०बो०) कुतर-कुतर कर खाना, तोड़-तोड़ कर खाना। ३-(आ०बो०) ख़रीदने से पहले खाद्यपदार्थ को चखना।

**ناخن کندن** nāxon-kandan (مصم.)
१-नाख़ून खींच लेना। २-(ला०) यातना पहुँचाना। = ناخن برکندن.

**ناخن گرفتن** nāxon-gereftan (مصم.)
नहन्नी से नाख़ून काटना।

ناخن کسی را گرفتن
(ला०) मार-मार कर नाख़ून उचेल देना।

126



**ناخرسند** nā-xorsand (ص.)
१-अपरितोष्य, असंतुष्ट, अतृप्त। २-अप्रसन्न, नाख़ुश। ● خرسند.

**ناخرسندی** nā-xorsand-ī (حامص.)
१-असंतोष, अतृप्ति। २-अप्रसन्नता, नाख़ुशी, नाराज़गी। ● خرسندی

**ناخشنود** nā-xošnūd [= نا خشند] (ص.)
अप्रसन्न, नाराज़।

**ناخشنودی** nā-xošnūd-ī (حامص.)
अप्रसन्नता, नाराज़गी।

**ناخفته** nā-xofta(-e) (ص‌مف.)
१-जागा हुआ, जागृत। २-(ला०) सचेत, सावधान, जागरूक। बहु० ناخفتگان

**ناخلف** nā-xalaf [ف. - ع.] (ص.)
१-अवज्ञाकारी, कपूत, कुपुत्र, बिगड़ा हुआ पुत्र। २-दुष्ट, पतित।

**ناخلفی** nā-xalaf-ī [ف. - ع.] (حامص.)
अवज्ञाकारिता, नाफ़रमानी।

**ناخن** nāxon [= ناخون] (ا.)
नाख़ून, नख।

~ آفتاب
(ला०) सूर्य किरण।

~ پریان
नखाकार शुक्ति, नाख़ूनी आकार की सीप।

~ خامه
(ला०) क़लम की नोक, लेखनी का अग्र भाग।

~ روز
(ला०) सूर्य, सूरज।

~ باز کردن
नाख़ून काटना।

~ بجگر شکستن
प्रभावित करना, नाख़ून गाड़ना, प्रभावी होना।

~ به (بر، در) دل زدن (شکستن)
१-(ला०) प्रभावित करना। २-हानि पहुँचाना, दिल दुखाना।

~ بدندان گرفتن (ماندن)
१-उत्कंठित होना, नाख़ून चबाना। २-चकित होना।

~ بر یکدیگر زدن
(ला०) आग लगाना, लड़ाई कराना, भिड़ाना।

अनुचित। ६-(आ०बो०) दुष्ट, धूर्त, बहानेख़ोर, काइयाँ, छली।

**ناحقی** nā-haγ(γ)-ī [ف. - ع.] (حامص.)
अनौचित्य, अनैतिकता, अवैधता।

**ناحیه** nāhiya(-e) [=ع. ناحیة = ناحیت] (ا.)
१-दिशा, ओर, दिक्। २-क्षेत्र, भूखंड, इलाक़ा। ३-नगरांचल, नगर परिसर, नगर के आस-पास का ग्रामीण क्षेत्र। ४-(पारि०, तुर्की और अरबी) प्रशासनिक क्षेत्र, हलक़ा, ज़िला आदि।

~ آشوب زده
उपद्रवग्रस्त क्षेत्र, अशांत क्षेत्र।

~ اختلاف/مناقشه
विवादग्रस्त क्षेत्र।

~ انتخابی
निर्वाचन क्षेत्र।

~ پراغتشاش
दे० ناحیهٔ آشوب زده

~ پر جمعیت
घनी आबादी वाला क्षेत्र।

~ جمعیت
आबादी वाला क्षेत्र।

~ سکونی
आवासीय क्षेत्र, रिहाइशी इलाक़ा।

~ غیر نظامی
असैनिक क्षेत्र।

~ فقیر نشین
झुग्गी-झोंपड़ी क्षेत्र, गंदी बस्ती, झोंपड़-पट्टी, स्लम।

~ ویران شده
ध्वस्त क्षेत्र।

**ناخالص** nā-xāles [ف. - ع.] (ص.)
अशुद्ध, मिलावटी, संमिश्रित। ● خالص

**۱-ناخدا** nā-xodā [= ناو خدا] (ص.، ا.)
१-नाव का स्वामी, नौका का मालिक। २-नाविक, मल्लाह, नौसंचालक, पोत चालक, खेवट, केवट।

**۲-ناخدا** nā-xodā (ص.)
नास्तिक।

**ناخدایی** nā-xodā-y-ī (حامص.)
१-पोत का स्वामित्व, नौका का स्वामित्व। २-पोतचालन, नौसंचालन, मल्लाही।

127



**نا جوانمردی** nā-javān-mard-ī (حامص.)
कायरता, भीरुता, डरपोकपन, कापुरुषत्व।
* جوانمردی.

**نا جور** nā-jūr (ص.)
१-(आ०बो०) अनमेल, बेजोड़, बेमेल, प्रत्यानुकूल।
وصلهٔ ~
बेमेल (कपड़ों) का जोड़।
२-अव्यवस्थित, अस्तव्यस्त, अक्रम।

**ناجی** najī [ع.] (اِفا.)
मोक्षदाता, मुक्तिदाता।

**ناچار** nā-čār [= ناچاره]
१-(ق.) अनिवार्यतः, अपरिहार्यतः, विवशतावश। २-(ص.) विवश, बेचारा, निस्सहाय।
چار و ~، ~ و چار
चाहे-अनचाहे।

**ناچاری** nā-čār-ī (حامص.)
१-अनिवार्यता, परिहार्यता, आवश्यकता। २-कंगाली, निर्धनता, ग़रीबी।

**ناچخ** nāčax [سنس.... nāšaka، مخرب، نابودکننده] (ا.)
१-परशु, फ़रसा। २-बरछा, भाला। ३-बरछी।

**ناچیز** nāčīz (ص.)
१-शून्य, कुछ नहीं, अभाव। २-निर्मूल्य, तुच्छ, नगण्य। ३-क्षुद्र, निकृष्ट, घटिया। ४-थोड़ा, किंचित, लेश मात्र।

**ناچیزی** nāčīz-ī (حامص.)
१-महत्वहीनता, निर्मूल्यता, तुच्छता। २-लघुता, छोटापन, अल्पता। ३-निर्धनता, कंगाली, ग़रीबी। ४-विनाश, संहार।

**ناحق** nā-hay(γ) [ف. - ع.]
१-(ا.) असत्य, झूठ, मिथ्या।
به ~
अवैध रूप से, अनुचित रूप से।
२-अन्याय, बे इंसाफ़ी। ३- जाली, खोटा, नक़ली।
حرف (سخن) ~
असत्य वचन, अवास्तविक कथन, झूठ बात।
~ و ناروا
अनुचित, मिथ्या, असत्य।
४-अन्यायी, नृशंस, उत्पीड़क, ज़ालिम। ५-अवैध, दिया हुआ। २-कमज़ोर, शिथिल, ढीला-ढाला।

**ناتمام** nā-tamām [ف. - ع.] (ص.)
१-अपूर्ण, अधूरा। २-अधूरा, अनिष्पन्न। ३-कच्चा, अधकचरा, अनपका। ४-दोषयुक्त, सदोष, त्रुटिपूर्ण। ५-अनुचित, नामुनासिब।

**ناتمامی** nā-tamām-ī [ف. - ع.] (حامص.)
अपूर्णता; अधूरापन, अनिष्पन्नता; कमी; ग़लती, अशुद्धता।

**ناتندرست** nā-tan-dorost (ص.)
१-अस्वस्थ, रुग्ण, बीमार, रोगी। २-दोषपूर्ण, त्रुटिपूर्ण। ३-असावधान, ढीला-ढाला, शिथिल। * تندرست

**ناتندرستی** nā-tan-dorost-ī (حامص.)
१-अस्वस्थता, रुग्णता, बीमारी, रोग। २-त्रुटि, कमी, बुराई, दोष, अपूर्णता। ३-ढीलापन, शैथिल्य, शिथिलता।

**ناتنی** nā-tan-ī (صنسب.)
१-सौतेला (भाई)। = نا برادری २-सौतेली (बहन)। = نا خواهری.

**ناتوان** nā-tavān (to-) [= نا توانا] (ص.)
१-अशक्त, निर्बल, क्षीण, कमज़ोर। २-रुग्ण, बीमार, रोगी। ३-निर्धन, ग़रीब। ४-व्याकुल, बेचैन, उतावला। ५-नपुंसक, नामर्द। * توانا

**نا جنس** nā-jens [ف. - ع.] (ص.)
१-अनमेल, बेमेल, बेजोड़, अनानुकूल। २-शीलरहित, उजड्ड। ३-दुष्ट, धूर्त, दुश्चरित्र। ४-अरुचिकर, अप्रिय।

**نا جنسی** nā-jens-ī [ف. - ع.] (حامص.)
१-बेमेलपन, अनानुकूलता। २-उजड्डपंन। ३-दुष्टता, दुश्चरित्रता। ४-अप्रियता, अरुचि।

**نا جوانمرد** nā-javān-mard (ص.)
१-कायर, भीरु, कापुरुष। २-हीन, तुच्छ, घटिया। ३-दमनकर्ता, ज़ालिम, अत्याचारी, उत्पीड़क। ४-व्यभिचारी, दुराचारी। ५-कंजूस, कृपण।
* جوانمرد.

**نا جوانمردانه** nā-javān-mardāna(-e) (ق.)
कायरतापूर्वक, भीरुता से, भयभीत होकर।
* جوانمردانه.

**ناپخته** nā-poxta(-e) (ص‌مف.)
१-(माँस) न पकाया हुआ, (फल) बिन पका, अनपका। २-कच्चा (फल)। ३-अनाड़ी, अदक्ष, अनुभवहीन, नौसिखिया।

**ناپدری** nā-pedar-ī (ص‌نسب.)
सौतेला बाप।

**ناپدید شدن** nā-padīd-šodan (مصل.)
१-छुपा हुआ होना, अदृश्य होना, अप्रत्यक्ष होना। २-अनुपस्थित होना, अविद्यमान होना, लुप्त होना, ग़ायब होना। ३-अस्त होना, डूबना, ढलना। ४-पानी में डूबना, निमग्न होना, डूब जाना, जलमग्न होना। ५-गुम होना, खो जाना। ६-कुचल जाना, रौंदा जाना, पिस जाना, दलित होना। ७-विनष्ट होना, अनस्तित्व होना। ८-भूमिगत होना, अज्ञातवासी होना, रू-पोश होना।

**ناپدید کردن** nā-padīd-kardan (مصم.)
१-लुप्त करना, छुपाना, अदृश्य करना, अगोचर करना। २-ग़ायब करना, अनुपस्थित करना, अविद्यमान करना, ओझल करना। ३-जलमग्न करना, डुबाना। ४-खोना, गुम कर देना। ५-दलना, कुचलना, पीसना। ६-छुपाना, आच्छादित करना। ७-विनष्ट करना, अस्तित्व मिटाना, उन्मूलन करना।

**ناپدیدی** nā-padīd-ī (حامص.)
अदृश्यता, अगोचरता।

**ناپذیر** nā-pazīr [= ناپذیرنده] (ص‌فا.)
स्वीकार न करने वाला, अस्वीकारकर्ता।

**ناپذیرفته** nā-pazīrofta(-e) (ص‌مف.)
१-अस्वीकृत, नामंजूर। २-अनानुमोदित।

**ناپرسیده** nā-porsīda(-e) (ص‌مف.)
१-बिना पूछा हुआ, अयाचित। २-अवांछित, अनचाहा।

**ناپروا** nā-parvā (ص.)
१-उपेक्षित। २-निडर, निर्भीक; बेपरवाह, लापरवाह। ३-विक्षुब्ध, हैरान, चकित।

**ناپرهیزکار(گار)** nā-parhīz-kār(gār) (ص.)
१-असाधु, अनाचारी, दुराचारी। २-असंयमित, अमिताचारी, असंयमी। * پرهیزکار(گار)

**ناپرهیزکاری(گاری)** nā-parhīz-kār-ī (حامص.)
१-दुराचार, अनाचार, असाधुता। २-असंयम, अमिताचार। * پرهیزکاری(گاری)

**ناپرهیزکاری کردن** nā-parhīzkārī-kardan (مصل.)
१-असंयमित होना, असंयमी होना, असाधु होना। २-खान-पान में संयम न बरतना, खान-पान में परहेज़ न करना।

**ناپرهیزی** nā-parhīz-ī (حامص.)
असंयम, असावधानी। * پرهیز

**ناپز** nā-paz [= ناپزنده] (ص‌فا.)
१-न पकने वाला, न गलने वाला। २-देर में पकने वाला, देर में गलने वाला।

**ناپسری** nā-pesar-ī (ص‌نسب.، اِ.)
(पति अथवा पत्नी का) सौतेला बेटा।

**ناپسند** nā-pasand
१-(ص.) अरुचिकर, अप्रिय, नापसंद। २-कुरूप, भद्दा, बेडौल, भोंड़ा। ३-(اِ.) अनुचित आचरण, दुराचरण, बुरा चाल-चलन। ४-(ص‌فا.) (= ناپسندنده) परामर्श न मानने वाला, सीख पर कान न धरने वाला, कहना न मानने वाला, अनसुनी करने वाला।

**ناپسند آمدن** nā-pasand-āmadan (مصل.)
१-अरुचिकर होना, पसंद न होना, अप्रिय होना। २-पापी होना, अपराधी होना, अधम होना।

**ناپیدا** nā-paydā (pey-) (ص.)
१-अप्रत्यक्ष, अव्यक्त, अदृश्य, अनावलोकित। २-अलक्ष्य, अलख। ३-अविद्यमान, विनष्ट, अस्तित्वहीन, उन्मूलित। ४-अज्ञात, अनजाना, अपरिचित।

**ناپیموده** nā-paymūda (pey-de) (ص‌مف.)
१-बिना नाप-तौल का, बिना नपा, अमापित। २-अपरिमित, अत्यधिक, बेहिसाब।

**ناپیوسته** nā-payvasta (pey-te) (ص‌مف.)
१-अनयोजित, असंबद्ध, असंलग्न, बिना जुड़ा हुआ। २-अलग, विभक्त, पृथक्कृत। * پیوسته

**ناتاب** nā-tāb [= ناتابنده] (ص‌مف.)
१-बिना मरोड़ा हुआ, बिना बटा हुआ, बिना मुड़ी

129



**نابهنگام** nā-be-hangām (ص.)
१-कुसमय, बुरा समय, ख़राब वक़्त। २-बेमौक़ा, असामयिक, अकालिक। * بهنگام

**نابینا** nā-bīnā (ص.)
अंधा, नेत्रहीन।

~ ی مادر زاد
जन्मांध, जन्म से अंधा, जन्मजात अंधा।

**نابینایی** nā-bīnā-y-ī (حامص.)
अंधापन, नेत्रहीनता। * بینایی

**ناپاک** nā-pāk (ص.)
१-मैला-कुचैला, गंदा, कलुषित। २-प्रदूषित, मिलावटी, मिश्रित। ३-अवैध, निषिद्ध। ४-दुष्ट, चरित्रहीन, दुश्चरित्र। ५-अपवित्र, अशुद्ध। ६-धूर्त, दुराचारी। ७-अस्वच्छ, अपारदर्शी, धुँधला। ८-विश्वासघाती, ग़द्दार। ९-स्वप्नदोषयुक्त, स्खलित वीर्ययुक्त, नापाक।

زن ~
रजस्वला।
१०-कुरूप, बदसूरत। ११-संमिश्रित (धातु), खोटा, मिलावटी। १२-कामुक, लंपट, परनारीगामी, व्यभिचारी; व्यभिचारिणी।

**ناپاکی** nā-pāk-ī (حامص.)
१-मैला-कुचैलापन, मलिनता, गंदगी। २-प्रदूषण, दूषण। ३-निषेधात्मकता, अवैधता। ४-दुष्चरित्रता, दुष्टता, धूर्तता। ५-अस्पृश्यता। ६-मक्कारी, विधर्मिता। ७-अस्वच्छता, अपारदर्शिता। ८-ग़द्दारी, विश्वासघात। ९-स्वप्नदोष युक्तता। १०-कुरूपता, बदसूरती। ११-मिश्रण, मिलावट, खोट। १२-लंपटता, कामुकता, व्यभिचार।

**ناپایدار** nā-pāydār [= ناپای دارنده] (ص فا.)
१-नश्वर, अनित्य, नाशवान, क्षणभंगुर, अस्थायी। ناپاینده = २-परिवर्तनशील, अस्थिर, डाँवाँडोल। ३-अविश्वसनीय, बेभरोसा। = پایدار

**ناپایداری** nā-pāydār-ī (حامص.)
१-नश्वरता, नाश, क्षय। २-अविश्वसनीयता। = پایداری

**ناپختگی** nā-poxta(e)g-ī (حامص.)
१-(माँस) अपक्वता, कच्चापन। २-(फल) अनपकापन, बेपकापन, कचाई। ३-अनाड़ीपन, अनुभवहीनता, अदक्षता, नौसिखियापन। = پخته

**نابسامانی** nā-be-sāmān-ī (حامص.)
१-अव्यवस्था, गड़बड़ी। २-साधनहीनता। ३-अश्लीलता, अशिष्टता, निर्लज्जता।

**نابغه** nā-beγa(-e) [= ع. نابغة] (ص.)
१-वैभवशाली, महत्वपूर्ण। २-प्रतिभाशाली, प्रखरबुद्धि, बुद्धिमान।

**نابکار** nā-be-kār (ص.)
१-दुश्चरित्र, चरित्रहीन, भ्रष्ट।

مردمان ~
दुराचारी, अत्याचारी।
२-कामुक, व्यभिचारी, लंपट।

زن ~
व्यभिचारिणी, कुलटा, वेश्या।
३-दुष्ट, धूर्त। ४-भयंकर, भयानक, डरावना। ५-अनुपयोगी, व्यर्थ, बेकार। ६-निठल्लू, बेकाम-काज का, बेकार; बेरोज़गार। ७-(साथी) निकम्मा, महत्वहीन।

**نابلد** nā-balad [ف. - ع.] (ص.)
१-(आ०बो०) अपरिचित, अनजान, अनभिज्ञ। २-अनाड़ी, नौसिखिया, अदक्ष, अनुभवहीन।

**نابود** nā-būd
१-(= نابوده) (ص مف.) विलुप्त, विनष्ट, ग़ायब। २-(= نابودن) (مص خم.) अविद्यमानता।
* بود، وجود.

بود و ~
अस्ति-नास्ति, होना और न होना, सत्ता और शून्य। ३-(ص.) अधूरा, आधा-अधूरा। ४-(.l) कलंक, बदनामी।

**نابود شدن** nā-būd-šodan (مص ل.)
विनष्ट होना, लुप्त होना, अस्तित्वहीन होना।

**نابود کردن** nā-būd-kardan (مص م.)
विनष्ट करना, विलुप्त करना, उन्मूलन करना।

**نابودی** nā-būd-ī (حامص.)
विनाश, उन्मूलन।

**نابهنجار** nā-be-hanjār (ص.)
१-अव्यवस्थित, अनियमित। २-सामंजस्यहीन, अनमेल, बेमेल, बेतुका। ३-बेढंगा, बेडौल, बेजोड़। * بهنجار

130



मानक। ٭ آزمودنی

**نا آزموده** nā-āz(e)mūd-a(-e) [= نا آزمود] (صمف.)
१-बे परखा हुआ, अव्यवहृत। ٭ آزموده २-अपरीक्षित।

**نا آسوده** nā-āsūda(-e) (صمف.)
१-विचलित, विकलित। २-चिंतित, आशंकित। ٭ آسوده

**نا آشنا** nā-āš(e)nā (ص.)
१-अपरिचित, अजनबी, अनजाना। २-अनभिज्ञ, बेख़बर। ३-प्रतिकूल, अननुकूल। ٭ آشنا

**نا آشنایی** nā-āš(e)nā-y-ī (حامص.)
१-अजनबीपन, अनजानापन, अनभिज्ञता; अपरिचितता। २-प्रतिकूलता, अननुकूलता। ٭ آشنایی

**نا آگاه** nā-āgāh (ص.)
१-अन्यमनस्क, खोया-खोया। २-सुषुप्त, सोया हुआ। ३-अनुभवहीन। ٭ آگاه

**نا آگاهی** nā-āgāh-ī (حامص.)
अनभिज्ञता, बेख़बरी, असावधानी। ٭ آگاهی

**نا آموختنی** nā-āmūxtan-ī [= نا آمختنی] (صليا.)
प्रशिक्षण के अयोग्य, शिक्षण के अयोग्य। ٭ آموختنی

**نا آموخته** nā-āmūxta(-e) [= نا آمخته] (صمف.)
१-अशिक्षित। २-अप्रशिक्षित, असधा। ३-उजड्ड, असंस्कारी, अनगढ़, गँवार। ४-अनियंत्रित। ٭ آموخته

**نا آمیخته** nā-āmīxta(-e) (صمف.)
अमिश्रित, विशुद्ध, बिना मिलावट का। ٭ آمیخته

**نا امن** nā-amn [ف. - ع.]
१-(ا.) अशांत क्षेत्र, उपद्रवग्रस्त क्षेत्र, असुरक्षित क्षेत्र। २-(ص.) अशांत, असुरक्षित।

**نا امنی** nā-amn-ī [ف. - ع.] (حامص.)
अशांति, उपद्रव, उथल-पुथल, गड़बड़ी।

**نا امید** nā-omīd [= نا اومید] (ص.)
१-निराश, निराशाग्रस्त। ٭ امیدوار २-हताश, हतोत्साह, उदास। ३-(आ०बो०) वंचित, दुर्भाग्यग्रस्त।

**نا امیدی** nā-omīd-ī (حامص.)
१-निराशा, नैराश्य। २-व्यथा, संकट, क्लेश, दुःख।

**نا اندیشیده** nā-andīšīda(-e) (صمف.)
बिना सोचे-समझे, निष्प्रयोजन।

**نا اهل** nā-ahl [ف.- ع.] (ص.)
१-अयोग्य, अक्षम। २-कुलधर्म विमुख, कुलकलंक, कपूत। बहु० نا اهلان

**نا اهلی** nā-ahl-ī [ف.- ع.] (حامص.)
१-अयोग्यता, अक्षमता, असमर्थता। २-कपूती, कपूतपन।

**ناب** n-āb (ص.)
१-शुद्ध, अमिश्रित। २-केवल, एकमात्र, सिर्फ़।

**ناباب** nā-bāb (ص.)
१-अनुचित, अभद्र, अशोभनीय। २-अवांछनीय, अप्रिय, अवांछित : رفیق ناباب. ३-अप्रचलित। ४-अरुचिकर : غذای ناباب.

**نابالغ** nā-bāleɣ [ف.- ع.] (ص.)
१-किशोर, अवयस्क, नाबालिग़। ٭ بالغ २-भोला-भाला, अल्पबुद्धि, अविवेकी।

**نابالغی** nā-bāleɣ-ī [ف.- ع.] (حامص.)
१-अवयस्कता, अल्पवयस्कता। २-भोलापन, बुद्धूपन, नासमझी। ٭ بلوغ

**ناباور** nā-bāvar (ص.)
अविश्वसनीय, अविश्वस्त, विश्वास अयोग्य।

**ناباوری** nā-bāvar-ī (حامص.)
अविश्वसनीयता, अविश्वस्तता।

**نابجا(ی)** nā-be-jā(y) (ص.)
१-अनुचित, नाजायज़। २-असामयिक, बेमौक़ा।

**نابخرد** nā-be-xrad (ص.)
मूर्ख, अविवेकी, बुद्धिहीन, बेअक़्ल, नासमझ। ٭ بخرد

**نابخردی** nā-bexrad-ī (حامص.)
नासमझी, मूर्खता, बुद्धिहीनता।

**نابرابری** nā-barābar-ī (حامص.)
असमानता, असमता, विषमता।

**نابسامان** nā-be-sāmān (ص.)
अव्यवस्थित, तितर-बितर, बिखरा हुआ।

**نابسامان کار** nā-be-sāmān-kār (ص.)
१-व्यभिचारी, भ्रष्ट, लंपट, कामुक। २-कुलटा, व्यभिचारिणी।

131

# ن

ن n (حر.)
यह फ़ारसी वर्णमाला का उन्तीसवाँ वर्ण है। इसका संख्यामान पचास है।

ن، نَ na, ne [= نه] (پشف.)
१-(भूत, वर्तमान और भविष्य काल) क्रिया पूर्व उपसर्ग के रूप में नकारात्मकता का द्योतक है :
نرفتن، نرفت، نرود، نخواهد رفت.
२-आदेशात्मक क्रिया पद पूर्व उपसर्ग के रूप में नकारात्मकता का द्योतक है :
نرو (= مرو)، نکن (= مکن).
३-क्रिया पूर्व उपसर्ग के रूप में 'अवतरण' अथवा 'उतार' का द्योतक है :
نپشتن (= نوشتن)، نشستن، نهادن، نهفتن.

ـَن en [= ین] (پسـ.)
संज्ञांत प्रत्यय के रूप में 'धारक', 'ग्राही' और 'युक्त' का द्योतक है :
رشکن (= رشکین)، رنگن (= رنگین)، ریخن (= ریغن)، سنگن (= سنگین)، ننگن (= ننگین).

۱-نا nā [= نای = نی] (ا.)
१-नरकुल; नलिका; बाँसुरी। २-श्वासनलिका, ग्रस्नी, हलक़, कंठ।

۲-نا nā [= نای] (پسـ.)
विशेषणांत प्रत्यय : (क) क्रियार्थक संज्ञा का द्योतक जो 'ی' प्रत्यय की तरह प्रकार्य करता है :
تنگنا (= تنگی)، تیزنا (= تیزی)، درازنا (= درازی)، فراخنا (= فراخی).
(ख) स्थान सूचक : تیزنا، درازنا، فراخنا.

۳-نا nā
१-(پش.) (क) संज्ञा पूर्व उपसर्ग के रूप में नकारात्मकता का द्योतक है :
نا اصل، نا امن، نا باک، نا پروا.
(ख) विशेषण पूर्व उपसर्ग के रूप में नकारात्मकता का द्योतक है : نا درست، نا راست. (हिंदी में यह "नि", "अ" और "कु" उपसर्ग के समान है।)
२-(پشف.) क्रिया पूर्व उपसर्ग के रूप में नकारात्मकता का द्योतक है : نا خوردن، ناگفتن.

۴-نا nā (ا.)
(आ०बो०) ऊर्जा, शक्ति, बल।

۵-نا nā (ا.)
(आ०बो०) सड़ांध, दुर्गंध, कुबास।

نا آرام nā-ārām (ص.)
१-व्याकुल, बेचैन, बे आराम। २-आतुर, उतावला, जल्दबाज़। ३-विचलित, व्यथित। ४-अशांत, भ्रमित, विक्षुब्ध।

نا آرامی nā-ārām-ī (حامص.)
१-बेचैनी, व्याकुलता। २-उतावलापन, जल्दबाज़ी, हड़बड़ाहट। ३-विक्षुब्धता, घबराहट, परेशानी, उलझन। ४-अशांति, गड़बड़ी। ◆ آرامش

~ های فرقه ای
सांप्रदायिक अशांति।

~ های محلی
स्थानीय गड़बड़ी।

باعث ~ شدن
अशांति अथवा हिंसा का कारण होना।

نا آزمودگی nā-āz(e)mūda(e)g-ī (حامص.)
अनुभवहीनता, अदक्षता, अनाड़ीपन।

~ کار
अनाड़ीपन, अदक्षता।

نا آزمودنی nā-āz(e)mūdan-ī (صليا.)
१-परख के अयोग्य, परीक्षण के अयोग्य। २-प्रामाणिक,

~ برداشت
फल की फ़सल।

~ باغ
फलों का बाग़।

~ پرورش
फलों की बाग़बानी, फलों की खेती।

~ٔ رسیده
पका हुआ फल।

~ٔ نارس
कच्चा फल।

~ ی دل
(ला०) प्रेयसी, महबूब।

~ چیدن
फल तोड़ना।

**میوه خوار** mīva(-e)-xār [= میوه خوارنده] (ص‌فا.)
(प्राणि०) फलभक्षी, फलाहारी।

**میوه دار** mīva(-e)-dār [= میوه دارنده] (ص‌فا.)
फलों से लदा हुआ, फलदायक, फलदार।

**میوه فروش** mīva(-e)-forūš [= میوه فروشنده] (ص‌فا.)
फल विक्रेता, फल बेचने वाला।

**میوه فروشی** mīva(-e)-forūš-ī
१-(حامص.) फल विक्रय। २-(امر.) फल विक्रेता की दुकान।

**میهن** mīhan (ا.)
१-जन्मभूमि, मातृभूमि। २-देश, वतन।

**میهن پرست** mīhan-parast [= میهن پرستنده] (ص‌فا.)
देशभक्त।

**میهن پرستانه** mīhan-parastana(-e) (ق.)
देशभक्ति पूर्वक।

**میهن پرستی** mīhan-parast-ī (حامص.)
देशभक्ति।



133



~ کاتب
(ला०) नेत्रहीन, अंधा।

~ مطوق
(ला०) लिंग, शिश्न।

۲-میم mīm [فر. mime] (ا.)
(नाटक) माइम।

میمنت maymanat (mey-) [=ع. میمنة] (امص.)
मांगलिकता।

میمنه ma(e)ymana(e) [=ع. میمنة = ممنت] (ا.)
१-मांगलिकता। २-(सै०) पार्श्व भाग। ≠ میسره।
बहु० میامین

۱-میمون maymūn (mey-) (ا.)
(प्राणि०) वानर, बंदर, कपि।

~ هر چه زشت است بازیش بیشتر است
(ला०) थोथा चना बाजे घना।

۲-میمون maymūn (mey-) [ع.] (ص.)
मांगलिक, शुभ।

میمون باز maymūn-bāz [= میمون بازنده] (ص‌فا.)
१-बंदर का खेल दिखाने वाला, मदारी। २-(ला०) धोखेबाज़, फ़रेबी।

میمون بازی maymūn-bāz-ī (حامص.)
१-बंदर का तमाशा। २-(ला०) धोखेबाज़ी, फ़रेब।

میمون دولت maymūn-dawlat [ازع.] (ص‌مر.)
भाग्यशाली, मांगलिक।

میمونک maymūn-ak (ا.)
(पुरा०, सै०) पुरानी प्रकार की तोपों का एक भाग जो निशाना साधने के लिए प्रयुक्त होता था।

میمون لقا maymūn-leqā [ازع.] (ص‌مر.)
शुभदर्शन, जिसके दर्शन से कार्य सफल हो।

میمیک mīmīk [فر. mimique] (ا.)
(नाटक) मिमिक, नक़ल उतारना।

۱-مین mīn [فر. mine] (ا.)
बारूदी सुरंग।

~ روب
बारूदी सुरंग साफ़ करने वाली मशीन/पोत।

~ گذاری
बारूदी सुरंग बिछाने का कार्य।

~ گذاری شده
बारूदी सुरंग से परिपूर्ण क्षेत्र।

~ را خنثی کردن
बारूदी सुरंग को निष्प्रभावी बनाना।

~ گذاری کردن
बारूदी सुरंग बिछाना।

۲-مین mīn (پس. نسبت)
अनुक्रम संख्या सूचक : دهمین، صدمین.

مینا mīnā (ا.)
तामचीनी, मीना।

مینا فام mīnā-fām (ص‌مر.)
आसमानी रंग, नीला, आसमानी रंग का, हलके नीले रंग का।

مینا کار mīnā-kār (ص‌شغل.)
तामचीनी का काम करने वाला।

مینا کاری mīnā-kār-ī (حامص.)
मीना चढ़ाना अथवा तामचीनी का काम और कला।

مینو mīnū (ا.)
१-स्वर्ग, जन्नत। २-आकाश।

مینوی mīnav-ī (ص‌نسب.)
१-स्वर्गीय। २-आत्मिक, आध्यात्मिक।

جهان (عالم)
आध्यात्मिक जगत।

مین یاب mīn-yāb [فر. - ف.] (امر.)
बारूदी सुरंग टोही यंत्र (विशेषत: पनडुब्बी)।

مینیاتور mīnyātūr [فر. miniature] (ا.)
लघुचित्र, मिनीएचर।

مینیاتور ساز mīnyātūr-sāz [فر. - ف. = مینیاتور سازنده] (افا.)
लघुचित्र (कला) कार। = مینیاتوریست

مینیاتور سازی mīnyātūr-sāz-ī [فر. - ف.] (حامص.)
लघुचित्रकारी।

مینی بوس mīn-bos [فر. minibus] (ا.)
मिनी बस।

میو miyaw (اصت.)
म्याउँ, बिल्ली की आवाज़।

میوه mīva(-e) (ا.)
१-(वन०) फल। २-(ला०) परिणाम, नतीजा, फल।

~ آوری
फल लगना; निषेचन।

